# काल की अवधारणा एवं विष्णुपुराण

डॉ० वीरेन्द्रकुमार अलङ्कार

दार्शनिक प्रस्थानों में 'काल' का निरूपण स्वतन्त्र विषय के रूप में हुआ है। वैयाकरण 'काल' शब्द की व्युत्पत्ति 'कलक्षेपे' इस स्वार्थिक णिच् प्रत्ययान्त धातु से अच् प्रत्यय करके प्रतिपादित करते हैं। सभी भाव क्रम से उत्पन्न होते हैं, जो स्वकारण में विलीन रहते हैं। उन स्वकारण में विलीन भावों को जो प्रकट करता है, वह 'काल' है—

**तथा च क्रमिकान् चक्रभ्रमवत् परावर्तमानान् भावान् प्रकाशयन् कालयति भूतानिति काल इत्युच्यते।**[1]

ऋग्वेद में एक स्थान पर 'काल' शब्द का प्रयोग हुआ है।[2] अथर्ववेद में काल की चर्चा कुछ विस्तृत रूप में हुई है।[3] ब्राह्मण, दर्शन, बौद्ध व जैन ग्रन्थों, सूर्यसिद्धान्त, व्याकरण सम्प्रदाय तथा पुराणों में भी काल-निरूपण हुआ है। काल के बिना सृष्टि की कल्पना असम्भव है। अतः काल की सत्ता कहीं सत्य रूप में और कहीं अवास्तविक रूप में स्वीकृत की गयी है। किन्तु काल मीमांसा के बिना सृष्टि, प्रलय और मोक्ष की व्याख्या असम्भव है।

पुराण-साहित्य का महत्त्व न केवल देवतत्त्व की दृष्टि से ही है, बल्कि ऐतिहासिक पक्ष को भी कविता शैली में पुराणों ने सुरक्षित किया है। पुराणों विविध विषय में भरे पड़े हैं। 'काल' तत्त्व दार्शनिक विषय भी रहा है और विज्ञान का प्रमुख विषय भी है। अनुभूति के आधार पर काल का अस्तित्व स्वीकार्य है। विष्णुपुराण आकार की दृष्टि से सबसे छोटा है, परन्तु उसका महत्त्व छोटा नहीं है। विष्णुपुराण में काल की चर्चा प्रसङ्गतः हुई है। कालस्वरूप का निरूपण प्रधान विषय के रूप में स्वतन्त्रतः नहीं हुआ है, बल्कि कुछ स्थलों पर उसका संकेतमात्र ही उपलब्ध है। विष्णुपुराण के प्रमुख विषय प्रसिद्ध देव 'विष्णु' के महात्म्य की चर्चा करते हुए कहा गया है कि वह अविकार, शुद्ध, तीनों कालों में अविनाशी परमात्मा, सर्वदा एकरूप, सर्वविजयी विष्णु हिरण्यगर्भ और शङ्कर के नाम से प्रसिद्ध है. उस सृष्टि-स्थिति-विनाश करनेवाले वासुदेव को नमस्कार है। उसे 'वासुदेव' इसलिए कहा जाता है, क्योंकि वही इस जगत् में सर्वत्र व्याप्त है और समस्त जगत् उसमें वास करता है—**सर्वत्रासौ समस्तं च वसत्यत्रेति वै यतः। ततः स वासुदेवेति विद्वद्भिः परिपठ्यते** (विष्णुपुराण-१.२.१२) उस एकानेकस्वरूप, स्थूल

---

१. हेलाराजीय टीका (वाक्यपदीय-कालसमुदेश्य-१४) पृ० ५०५ (वाराणसेय संस्करण)

२. ऋग्वेद- १०.४२.९ : कृतं यच्छ्वघ्नी विचिनोति काले।

३. अथर्ववेद - १९.५३,५४

सूक्ष्ममय, कार्यकारणभूत, मुक्तिदाता विष्णु को नमस्कार है । इस जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और लय के मूलभूत, परमात्मा विष्णु को नमस्कार है । विश्वाधर, सूक्ष्मातिसूक्ष्म, सब प्राणियों में स्थित अक्षर, पुरुषोत्तम, ज्ञान- स्वरूप, निर्मल, किन्तु भ्रान्तिवश स्थूल रूप में दृश्यमान, कालस्वरूप, जन्मशून्य, अच्युत जगदीश्वर को प्रणाम है ।[१]

यहाँ विष्णु को 'कालस्वरूप' कहा गया है । इस प्रसङ्ग की तुलना अथर्ववेद के कालविषयक प्रसङ्ग से की जा सकती है । उपर्युक्त प्रसङ्ग में विष्णु का अर्थ 'परमात्मा' है । शब्दशास्त्री 'विष्णु' शब्द की मीमांसा **विष्लृव्यापने** धातु से करते हैं । इसकी निरुक्ति है—**वेवेष्टि व्याप्नोति चराचरं सर्वं जगदिति विष्णुः** । वेद में कहा गया है कि काल में पूर्णकुम्भ (ब्रह्माण्ड) है, वह सर्वत्र व्याप्त है और परम व्योम में है । काल को 'परमदेव' कहा गया है, वह भुवनों को पुष्ट करनेवाला है ।[२] काल ने ही द्युलोक और पृथिवीलोक की रचना की है ।[३] इसी प्रकार रघुनाथ, रघुदेव, रामभद्र आदि तार्किक आचार्यों का मत उपस्थापित करते हुए न्यायकोशकार ने ईश्वर और काल के अभेद का प्रदर्शन इस प्रकार किया है—

**दिक्कालौ नेश्वरादतिरिच्येते इतीश्वरात्मक एव काल इति दीधितिकृद्रघुनाथतार्किकशिरोमणिरघुदेवरामभद्रादय आहुः । एतन्मते काल ईश्वरान्नातिरिक्तः ।**[४]

उत्पत्ति, विनाश आदि प्राकृतिक साकार परिवर्तनों में काल ही आवश्यकत्वेन स्थित रहता है । ईश्वर को ही काल अथवा काल को ही अनेक स्थानों पर ईश्वर कहा गया है । विष्णुपुराण में भी काल को ही 'विष्णु' कहा गया है । इस प्रकार काल और विष्णु (परमात्मा) में अभेदकथन हुआ है । वस्तुतः काल उस परमात्मा की शक्ति है । शक्ति और शक्तिमान् में अभेदव्यवहार लोकदृष्ट है । वैयाकरण भर्तृहरि ने भी काल को ब्रह्म की शक्ति के रूप में स्वीकृत किया है । काल अपनी अवान्तर सहकारिणी शक्तियों (प्रतिबन्ध व अभ्यनुज्ञा, जरा, क्रम और समवय) से नियमन करता है । काल को समस्त सृष्टि का नियामक कहा गया है । विष्णु को भी समस्त सृष्टि का स्रष्टा, भर्ता और संहारक कहा गया है । विष्णु के कर्तृत्व का सुन्दर प्रतिपादन विष्णुपुराण में देखा जा सकता है । जो राजा पूर्वकाल में देवता, दैत्य, दानव, पशु, पक्षी, मनुष्य, सर्प आदि हो चुके हैं या जो भविष्य में होंगे, वे सब उस विष्णु के सामर्थ्य से ही होंगे ।[५] आगे कहा गया है कि सृष्टि के पालन-कार्य में प्रवृत्त श्रीहरि भगवान् ही समर्थ हैं, अन्य नहीं । रज आदि गुणों के आश्रय से वही सनातन पुरुष विश्व के सर्वकाल में सृष्टि रचता है, स्थितिकाल में पालन करता है और अन्त में स्वयं ही कालस्वरूप होकर उसे नष्ट कर डालता है ।[६]

---

१. विष्णुपुराण-१.२
२. अथर्ववेद-१९.५३.३
३. वही - १९.५३.५
४. द्र० - न्यायकोश, पृ० २३२
५. विष्णुपुराण - १.२२.१६-२०
६. वही - १.२२.२१-२२

व्याकरणदर्शन में काल की बोधिका क्रिया को माना गया है । क्रिया के बिना काल का बोध नहीं होता ।[१] वैयाकरण काल की व्याख्या सूर्य के आधार पर करते हैं । कैयट के अनुसार, प्रसिद्ध परिमाणवाली क्रिया ही 'काल' है और वह क्रिया ही अप्रसिद्ध परिमाणवाली दूसरी किसी क्रिया की परिच्छेदिका होती है । 'दिवसमधीते' यहाँ 'दिवस' का अर्थ है सूर्य की गतिक्रिया, जो प्रसिद्ध परिमाणवाली है । यह अप्रसिद्ध परिमाणवाली अध्ययन क्रिया की परिच्छेदिका है—

**प्रसिद्धपरिमाणक्रिया सूर्यादिकर्तृका अप्रसिद्धपरिमाणायाः क्रियायाः परिच्छेदायोपात्ता अहरादिव्यपदेश्या काल इत्याहुः ।**[२]

इस प्रकार व्यावहारिक व्याख्या द्वारा काल की समीक्षा व्याकरण सम्प्रदाय में हुई है । इसी प्रकार की समीक्षा विष्णुपुराण के सन्दर्भ में भी की जा सकती है । विष्णुपुराण में कहा गया है कि विश्व की स्थिति और पालन में निमित्त विष्णु सूर्य में रहते हैं—

**सैष विष्णुः स्थितः स्थित्यां जगतः पालनोद्यतः ।**
**ऋग्यजुःसामभूतोऽन्तः सवितुर्द्विज तिष्ठति ॥**[३]

विष्णु की यह शक्ति सूर्य में सदा निवास करती है— **विष्णुशक्तिरवस्थानं सदादित्ये करोति सा**[४] यह प्रसङ्ग वैयाकरण मत से तुलनीय है । विष्णुपुराण में द्वादश मास के द्वादश सूर्यों का वर्णन हुआ है ।[५] सूर्य के जिस सामर्थ्य का वर्णन विष्णुपुराण में हुआ है, वह काल का ही सामर्थ्य वर्णित है । सूर्य के विषय में कहा गया है कि उस तीन नाभि, पाँच अरे और छः नेमिवाले संवत्सरात्मक अक्षय चक्र में सम्पूर्ण कालचक्र विद्यमान है—

**त्रिनाभिमति पञ्चारे षण्नेमिन्यक्षयात्मके ।**
**संवत्सरमये कृत्स्नं कालचक्रं प्रतिष्ठितम् ॥**[६]

सूर्य के सामर्थ्य और स्वरूप का तथा वैष्णवी शक्ति का वर्णन कई स्थानों पर इकट्ठे ही हुआ है, जिसका निष्कर्ष यह है कि विष्णुपुराण में काल-परिच्छेदिका सूर्यक्रिया इङ्गित हुई है और विष्णु (परमात्मा) क्रियावान है । यह विष्णु ही परमपुरुषरूप में और कालरूप में स्थित है—**पुरुषरूपेण कालरूपेण च स्थितम् ।**[७] एक अन्य प्रसङ्ग में कहा गया है कि परब्रह्म का प्रथम रूप पुरुष होता है । दूसरा, तीसरा तथा चौथा रूप काल है—

---

१. व्याकरणमहाभाष्य की प्रदीपटीका (पा० १.१.७०) नान्तरेण क्रियां भूतमविष्यद्वर्तमानकाला व्यज्यन्ते ।

२. व्याकरणमहाभाष्य की प्रदीपटीका (पा० ३.२.८४)

३. विष्णुपुराण - २.११.८

४. वही - २.११.११

५. वही - २.१०

६. वही - २.८.४

७. वही - १.२.१४

**परस्य ब्रह्मणो रूपं पुरुषः प्रथमं द्विजः ।**
**व्यक्ताव्यक्ते तथैवान्ये रूपे कालस्तथा परम् ॥[१]**

इस श्लोक की वा शक्तिपरक व्याख्या की जाए, तो विष्णु का एक (चतुर्थ) सामर्थ्य या शक्ति काल है ।

यदि विष्णु को कालस्वरूप कहा गया है तो कालभेद क्यों ? विष्णुपुराण में ही काल के घटी, पल, मात्रा आदि तथा चतुर्युगादि भेद किये गये हैं । वस्तुतः यह भेद व्यावहारिक है । अखण्ड काल की मीमांसा व्यावहारिक कालभेद के आधार पर टिकी है । इसीलिए भूत, वर्तमान और भविष्य का व्यवहार होता है । काल का व्यावहारिक विभाजन चतुर्युग के आधार पर किया जाता है । चौदह मन्वन्तर होते है । उनमें स्वायम्भूव, स्वारोचिष, औत्तमि, तामम, रैवत और चाक्षुष- ये छः मन्वन्तर बीत चुके हैं, अब सातवाँ वैवस्वत मन्वन्तर चल रहा है । अन्य सात मन्वन्तर हैं— सावर्णि, दक्षसावर्णि, ब्रह्मसावर्णि, धर्मसावर्णि, रुद्रसावर्णि, रुचि और भौम । एक चतुर्युगी का समय ४३,२०,००० वर्ष है ।[२] एक हजार चतुर्युगियों की संज्ञा ब्राह्म दिन है और इतनी ही चतुर्युगियों की रात्रिसंज्ञा है । एक ब्राह्म दिन को सृष्टिकाल तथा एक ब्राह्म रात्रि को प्रलयकाल समझना चाहिए ।[३] इस प्रकार स्थूल विभाजन भी विष्णुपुराण में उपलब्ध है और सूक्ष्म कालगणना भी हुई है । गिनते-गिनते (इकाई, दहाई, सैकड़ा आदि) जो संख्या अठारहवीं बार गिनी जाये, उसे 'परार्द्ध' कहते हैं । इस परार्द्ध से दुगुनी संख्या में प्रलय है, जिसमें सम्पूर्ण विश्व अपने कारण में लीन होता है ।[४] सूक्ष्म कालभेद देखिए । मनुष्य का निमेष ही मात्रा है । पन्द्रह निमेषों की एक काष्ठा, तीस काष्ठा की एक कला तथा पन्द्रह कला की एक नाडिका है । इस प्रकार स्थूलत्व की ओर गति होती है । दो नाडिकाओं का एक मुहूर्त, तीस मुहूर्त का एक अहोरात्र, तीस अहोरात्र का एक मास और बारह मास का एक वर्ष होता है, जिसे 'देवताओं का एक अहोरात्र' कहा जाता है । तीन सौ साठ वर्षों का एक दिव्य वर्ष । बारह हजार दिव्य वर्षों की एक चतुर्युगी और एक हजार चतुर्युगियों का एक ब्राह्मदिन होता है ।[५] इस प्रकार सम्पूर्ण सृष्टि में काल का व्यावहारिक विभाजन किया गया है । इससे काल की अखण्डता बाधित नहीं होती । आधुनिक वैज्ञानिक भी तो काल के व्यावहारिक विभाजन की कल्पना ही करते हैं और इस विभाजन का आधार सूर्य है । आधुनिक वैज्ञानिकों के अनुसार एक सौर्य सेकेण्ड एक सौर्य दिवस का १/८६.४०० वाँ भाग है । पृथ्वी की सूर्य के इर्द-गिर्द परिक्रमा से मापा जानेवाला समय सार्वभौम समय है । सन् १९५६ में आयोजित एक समिति में सेकेण्ड को सन् १९०० ई. का १/३१५.५६.९२.५९.७४७ वाँ (तीन खरब, पन्द्रह अरब, छप्पन करोड़, बानबे लाख, उनसठ हजार सात सौ सैंतालीसवाँ) भाग माना गया था ।[६]

इस प्रकार आधुनिक कालगणना का आधार भी सूर्य है और इसी आधार को भारतीय शास्त्रों ने भी अपनाया है । विष्णुपुराण में भी यही आधार दिखाई देता है ।

---

१. वही - १.२.१५
२. वही - ३.२ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (वेदोत्पत्तिविषय)- दयानन्द सरस्वती ।
३. वही- ३.३.४९-५० ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (वेदोत्पत्तिविषय)- दयानन्द सरस्वती ।
४. वही - ६.३.४-५
५. वही - ६.३.६-१२.
६. द्र० - फिजिक्स (भाग-१) राबर्ट रेस्निक (कालविषयक अध्याय) नई दिल्ली १९८०

# पर्यावरण तथा संस्कृत (वैदिक) साहित्य

**डॉ० जीवन आशा**

'पर्यावरण' शब्द का व्युत्पत्तिपरक अर्थ है — 'परि' अर्थात् चारों ओर से आवरण, अर्थात् जो हमें चारों ओर से आवृत किये हुए है अथवा जिसके द्वारा यह चराचर जड़-चेतन भौतिक जगत् घिरा रहता है, वही पर्यावरण है । इसका अभिप्राय यह है कि पृथ्वी पर स्थित जल, नदी, झरने, सरोवर वन, पुष्प, वृक्ष, उनपर रहने वाले पक्षी, सबके ऊपर फैला हुआ तारों और नक्षत्रों से खचित सूर्य-चन्द्रमा आदि सभी तत्त्व प्राणपोषक पर्यावरण के अंग हैं, जिनसे यह सम्पूर्ण जगत् व्याप्त है । चराचर सभी प्राणी इस भौतिक पर्यावरण में आश्रित रहते हुए जीवन धारण किये रहते हैं ।

प्राकृतिक अनुराग और प्रकृति-संरक्षण की चिरन्तन धारा है भारतीय संस्कृति । प्रकृति-अनुराग हमारी पुरातन संस्कृति में इस कदर बसा और समाया हुआ है कि प्रकृति से अपने अलग अस्तित्व की कल्पना भी हम नहीं कर सकते । हम प्रकृति के अविभाज्य अंग हैं ।

भारतीय मनीषियों ने समूची प्रकृति ही नहीं, सभी प्राकृतिक शक्तियों को देवता स्वरूप माना है ।[१] ऊंर्जा के अपरिमित स्रोत को देवता माना गया है—'सूर्य देवो भव' ।

वस्तुत सूर्य हमारा जीवनदाता है । इसके बिना वनस्पतियों का और परोक्ष रूप से अन्य जीवों का अस्तित्व असंभव है । तभी वैदिक ऋषि मनाते रहते थे कि सूर्य से हमारा वियोग न हो । सूर्य को 'स्थावर-जंगम की आत्मा' कहा गया है, यथा —

**'सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च'**[२]

वस्तुतः सूर्य हम सभी प्राणियों, वनस्पतियों में जीवन का संचार करता है । ऐसे जीवनदाता के रूप में किसी दैवी शक्ति के प्रतीक रूप की कल्पना भारतीय मनीषियों ने की, तो यह सर्वथा समीचीन थी हमारे शाश्वत मूल्यों के संवाहक आज भी यही प्रयास करते हैं कि घर का द्वार पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख हो, ताकि सूर्य का प्रकाश सम्पूर्ण रूप से वहाँ पहुँच सके—

---

१. नः सूर्यस्य सन्दृशे मा युयोथा ऋ. २/३३/१

२. ऋ. १/११५/१

**प्राङ्मुखमुदङ्मुखं वाऽभिमुखतीर्थं कूटागारं कारयेत्**[१]

भारतीय संस्कृति में जल को भी देवता माना गया है । सरिताओं को 'जीवनदायिनी' कहा गया है । वैदिक ऋषि पवित्र जल की उपलब्धि की कामना करते थे, यथा—शुद्धा न आपस्तन्वे क्षरन्तु, अर्थात् हमारे शरीर के लिए शुद्ध जल प्रवाहित होते रहें ।[२]

अथर्ववेद में जल के महत्त्व को दर्शाते हुए इसको 'उदक' नाम से सुशोभित किया है तथा जल को तेज बढ़ानेवाला एवं मधुरता से परिपूर्ण बताया है ।[३]

जल के उपर्युक्त गुणों से यह स्पष्ट होता है कि जल में किसी प्रकार का प्रदूषण न हो, अपितु ये जल शुद्ध और पवित्र हों । यह सदैव ऊर्जा प्रदान करनेवाला हो और सुखकारी हो ।[४] उनमें किसी प्रकार का प्रदूषण न हो; वह प्रदूषण, जो मानव-समाज के द्वारा मिल रहा है, उसे एकदम रोक देना चाहिए, ताकि मानव-कल्याण के लिए शुद्ध जल प्राप्त हो सके ।

इसी प्रकार प्रकृति के महत्त्वपूर्ण तत्त्व वायु के सम्बन्ध में भी वेदों में विचार हुआ है । उपनिषदों में वायु में दैवीय शक्ति की अवधारणा निहित है । वायु ही प्राण बन शरीर में निवास करती है । वेदों में वायु को भेषज गुणों से युक्त माना गया है—

**आवात वाहि भेषज् विवात् वाहि यद्रयः ।**
**त्वं हि विश्व भेषजो देवानां दूत ईयसे ॥** ऋग्वेद१ ३७/३

वायु-प्रदूषण के सम्बन्ध में विचार करते हुए अथर्ववेद में कहा गया है कि वायु में रोगाणु एवं कृमि उत्पन्न हो जाते हैं । वे कृमि अनेक प्रकार के रोगों को उत्पन्न करते हैं । अतः इनका नाश किया जाना चाहिए ।[५] वेद कृमियों का नाश करके वायु-प्रदूषण को मुक्त करने के उपाय बतलाता है । वेद में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि उदीयमान सूर्य कृमियों का नाश करे, अस्तायमान सूर्य भी अपनी किरणों से भूमि पर की कृमियों का नाश करे ।[६]

---

१. चरक सं. अ. १४/४६

२. शुद्धा न आपस्तन्वे क्षरन्तु यो न सदुर प्रिये तं
नि दध्मः पवित्रेण पृथिवी मोत पुनामि ॥ अथर्ववेद भूमिसूक्त १२/१/३०

३. एको वो देवोऽप्यतिष्ठत् स्वन्दमाना यथावशम् ।
उदानिषुर्महीरिति तस्मादुदकमुच्यते । अथर्व. ३/१३/४
आपो भद्रा धृतमिदापा आसन्नग्नीषोमौ बिभ्रत्याप इतताः ।
तीव्ररसो मधुपृचामरंगम आ मा प्राणेन सह वचसा गमेत् ॥ अ. ३/१-१

४. आपो हिष्ठा मयो भुवस्ता न ऊर्जे दधातन । महे रणाय चक्षसे ऋ. १०/९/१

५. इन्द्रस्य या मही दृषक्रिमोर्विश्वस्य तर्हणी तया पिनष्मि संक्रिमीन्दृषदा खल्वाँ इव ॥ अ. २/३१/४

६. उद्यन्नादित्य क्रिमीन हन्तु निम्रोचन हन्तु रश्मिभि ये अन्तः क्रिमयो गवि । अ. २/३२/१

वृक्ष पर्यावरण-पवित्रीकरण का सर्वश्रेष्ठ साधन माना जाता है । वृक्ष और वन जनजीवन के प्राण-स्रोत बने रहे हैं । भारतीय संस्कृति की उदारता की सीमा नही है ।हम वृक्षों में चेतना को मानते हैं । वृक्षों की चेतनता का वर्णन अनेक स्थानों पर आया है । मनुस्मृति में एक-दो स्थानों पर वृक्षों की योनि पूर्वजन्म के कारण मानी गयी है । हमारे धर्म और संस्कृति में जो स्थान विद्या, ब्रह्मचर्य, गऊ, देव, मंदिर, गंगा, गायत्री आदि को दिया गया है, वैसा ही महत्त्व वृक्षों को दिया गया है ।

परन्तु जनसंख्या, भौतिकता और विज्ञान की अनेक शाखाओं के अधिक बढ़ जाने के कारण प्रकृति का सन्तुलन बिगड़ने लगा है । जहाँ कभी वन होते थे, वहाँ आज मनुष्य ही मनुष्य हो गये हैं । वृक्ष और वनस्पतियाँ ऑक्सीजन छोड़ते थे और प्रदूषित वायु ग्रहण करते थे, परन्तु आज उलटा होता जा रहा है । सभी जंगल कटते जा रहे हैं, अनेक स्थान पर बड़े-बड़े शहर बसते जा रहे हैं । इससे कई प्रकार के रोग फैलने लगे हैं । आगे चलकर मनुष्य ही नहीं, प्रत्येक प्राणी का जीवित रहना दुष्कर होगा । यह पर्यावरण की समस्या में कितनी भयानक होगी, इसकी कल्पना आधुनिक विज्ञानवेत्ता तथा पर्यावरण-विशेषज्ञ इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि भविष्य में विश्व को नष्ट करने के लिए किसी युद्ध एवं बड़ी बीमारी की आवश्यकता नहीं होगी, अपितु पर्यावरण अधिक दूषित होने पर वह स्वत: ही नष्ट हो जायेगा ।

हम यह कह सकते हैं कि जब चारों ओर से हमें जीवन देनेवाले पर्यावरण के अंग अपने मूल रूप में नहीं रहते तो पर्यावरण-प्रदूषण की समस्या जन्म लेती है । अत: पर्यावरण के सभी अंगों का यथावत या स्वाभाविक रूप से बने रहना नितान्त आवश्यक हैं, क्योंकि ये सूक्ष्म और गुप्त शक्तियाँ ही अगत् का संचालन करतो हैं ।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि जिस योजनाबद्ध ढंग से पाश्चात्य देशों की सरकारें इसके प्रति सावधानी दिखा रही हैं, वैसी हमारे देश में नहीं पर्यावरण के प्रति जागरुकता तो हमें वैदिक काल से मिलनी आरम्भ हो जाती है । वेद में पर्यावरण की रक्षा, पर्यावरण को शुद्ध रखने के उपाय और पर्यावरण-सम्बन्धी सूक्ष्म विवेचन प्राप्त होता है ।

प्राकृतिक शक्तियों को यथावत बनाये रखने के लिए ऋषियों ने नाना कर्मों से उसकी आराधना की । इन्हीं कर्मो में यज्ञ एक श्रेष्ठतम कर्म है,[१] जिसके माध्यम से देव रूपी प्राकृतिक शक्तियों को उद्‌बद्ध एवं सक्रिय किया जाता है । 'यज्ञ' शब्द देव पूजा संगतिकरण एवं दान अर्थ वाली यज् धातु से निष्पन्न होता है, जिसका अर्थ है प्राणरूप देव-शक्तियों को प्रसन्न करना, दो तत्त्वों के मेल से नूतन तत्त्व का निर्माण करना अथवा अखिल जगत् में परिवर्तित आदान-प्रदान की सतत प्रक्रिया में सन्तुलन बनाए रखना । यज्ञ की यह प्रक्रिया प्रकृति में निरन्तर चलती रहती है, जिसके परिचालक देवता आदित्य रूप अग्नि और सोम हैं । सूर्य रूपी अग्नि अनवरत प्रकृति से सोम रूपी अन्न की आहूति ग्रहण करता है और अपनी शक्ति को पुष्ट करता रहता है । यही कारण है कि सूर्य से दिन-रात अनन्त ऊर्जा निकलती रहती है तथा अखिल ब्रह्माण्ड में फैलता रहता है, तथापि उसकी शक्ति क्षीण

---

१. "यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म" शतपथ ब्राह्मण - १७-१५

नहीं होती । इसी प्राकृतिक यज्ञ की भाँति ऋषियों ने भी यज्ञ करना आरम्भ किया, ताकि प्राकृतिक शक्तियाँ क्षीण न हों तथा उसमें विसंगतियाँ उत्पन्न न हों और वे वातावरण को शुद्ध बनाकर उसमें सन्तुलन बनाए रखें ।

ऊर्जा प्राणिमात्र के लिए आवश्यक तत्त्व है, जिससे उन्हें बल और प्राण प्राप्त होता है । वे सभी तत्त्व ऊर्जा है, जिससे मनुष्य दैहिक तथा आध्यात्मिक शक्ति प्राप्त करता है । औषधियों का उत्तम रस तथा अन्न का सार ऊर्जा हैं । प्राकृतिक शक्तियाँ ही ऊर्जा का स्रोत हैं । अतः हमारा श्रेष्ठतम कर्म 'यज्ञ' भी इसी ऊर्जा की प्राप्ति के लिए संचालित होता है, अर्थात् इनका अनुष्ठान किया जाता है ।[१]

अतः यज्ञ केवल कर्मकाण्ड नहीं है, प्रत्युत् ब्रह्माण्ड में रत प्रकृति की अनन्त शक्तियों में परस्पर समन्वय एवं सामञ्जस्य सापित करने के लिए यह ऊर्जा प्रदान करता है ।

वायु-प्रदूषण से बचाव के भी अनेक उपाय बतलाये गये हैं । उनमें सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है यज्ञ । यह निश्चित है कि कृमियों को नष्ट करने की शक्ति यज्ञ में है । यदि किसी बन्द मकान को हम खोलते हैं तो वहाँ मिनट भर भी रहना मुश्किल लगता है । जब हवन कुण्ड में कई किलो गूगल वहाँ अग्नि में आहूत करते हैं तो आधे अथवा एक घण्टे बाद उस स्थान पर के सारे रोगाणु-कीटाणु नष्ट हो जाते हैं । इसीलिए वेद में कहा गया है कि यह यज्ञ रूपी अग्नि सबको पवित्र करता है ।[२]

यज्ञ एवं हवन में जो सामग्री प्रयुक्त होती है, वह ऐसी औषधियों से तैयार की जाती है जो वायु में मिले रोगाणु को नष्ट करके और रोगों को नष्ट करता है । इस प्रकार यह यज्ञ एवं हवन दीर्घायु देता है । इस प्रकार हवन से रोग दूर किये जाते हैं । सौ वर्ष तक जीवित रहने की शक्ति हवन से प्राप्त होती है ।

वेद में पर्यावरण-सम्बन्धी सन्तुलन बनाये रखने के लिए तथा अखिल ब्रह्माण्ड में पर्यावरण में जो शान्ति है, उसे अवस्थित एवं धारण करने के लिए अनेक स्थानों पर प्रार्थना की गई है । वेद में कहा गया है कि इस लोक के बीच का आकाश, भूमि, जल इत्यादि जितने भी पदार्थ हैं, उन सभी में शान्ति ही शान्ति प्राप्त हो ।[३]

वनों को काटकर पर्यावरण को नष्ट करने की भूमिका तैयार की जा रही है । वनों के कटने से अनेक मानवीय और भौगोलिक समस्याएँ उत्पन्न हो रही हैं । जैसे—वनों के कटने से भूमि कर्दन हो रहा है, भूमि के कर्दन से भौगोलिक सन्तुलन बिगड़ता है, नदियों में बाढ़ आती है, बाढ़ आने के कारण जहाँ मनुष्य के प्राणहरण होते हैं, वहाँ अनेक प्रकार के रोग भी फैलते हैं । इस कारण समाज में अशान्ति व्याप्त होती है । इसलिए वेद में कहा गया है कि पर्यावरण-सन्तुलन किसी भी प्रकार अव्यवस्थित न हो, उसके लिए अधिक से अधिक अरण्यों को सुरक्षित रखें ।

---

१. इषे त्वोर्जे त्वा वायवस्थ देवो वः सविता प्रार्थयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणे । यजु. ।

२. समिन्धते सङ्कसुकं स्वस्त्ये शुद्धा भवन्तः शुचयः पावका ।
जहाति रिप्रमत्येन एति समिद्धो अग्निः सुयुना पुनाति ॥ अ. १२.२.११

३. द्यौ शान्तिरन्तरिक्ष शान्ति पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधय शान्तिः ।
वनस्पतयः शान्ति विंश्वेदेवा शान्तिब्रह्म शान्ति सर्वशान्तिः शान्ति रेव शान्तिः सामा शान्तिरेधिः ॥ यर्जु. ३७.१७

यज्ञ-कर्म से उठे हुए धूम से ही बादल बनते हैं, बादल से वृष्टि होती है और वृष्टि से अन्न उत्पन्न होता है। अतः वृष्टि द्वारा पर्यावरण के विभिन्न अंगों—जल, पृथ्वी, वनस्पति, पर्वत आदि को यज्ञ पुष्ट करता है और शस्य श्यामला औषधियों एवं वनस्पतियों से युक्त धरती से जगत् के प्राणियों को निरोग्य एवं स्वस्थ बनाता है। इस प्रकार यज्ञ पर्यावरण को ही नहीं, अपितु निखिल जगत् को भी सर्वथा पुष्ट करता है।

यज्ञ स्वच्छता का प्रतीक है, क्योंकि यज्ञ के समय भूमि को स्वच्छ किया जाता है। इसमें औषधियों-वनस्पति की भी हिंसा का निषेध किया गया है, क्योंकि वनस्पतियों की कमी के कारण वातावरण में कार्बन डाय ऑक्साइड गैस की मात्रा बढ़ जाती है। अतः यज्ञ पेड़-पौधों की हिंसा का निषेध कर पर्यावरण-रक्षा में सहायक है। अथर्ववेद में यज्ञाग्नि को 'विविध कष्टों को दूर करनेवाली महौषधि' कहा गया है।[१]

प्राकृतिक पर्यावरण-प्रदूषण के साथ-साथ सामाजिक एवं मानसिक प्रदूषण भी अत्यधिक फैलता जा रहा है। इसका कारण यह है कि हम अपनी संस्कृति को भूलते जा रहे हैं। एक-दूसरे के प्रति उचित शब्दों, उचित वाणी का प्रयोग नहीं करते। हमारे भीतर आपसी भेद-भाव उत्पन्न हो जाते हैं, जिससे हम अपने सामजिक ढाँचे को बिगाड़ सा लेते हैं। वाणी एक ऐसा आभूषण है, जो मनुष्य को सुसंस्कृत एवं अलंकृत करता है। जब सृष्टि की रचना हुई तो प्रकृति और पुरुष के मेल को दर्शाया गया। प्रकृति को स्थिर रखनेवाला पुरुष ही है, क्योंकि मानव के द्वारा ही प्रकृति को सुरक्षित रखा जा सकता है, लेकिन आज का मानव न तो ईश्वर द्वारा प्रस्तुत किए गये पदार्थों को सुरक्षित रखने में समर्थ है और न ही स्वनिर्मित समाज को। आज का समाज मानव को दानव बना रहा है, क्योंकि सुसंस्कार के द्वारा ही व्यक्ति का सर्वाङ्गीण विकास होना सम्भव होता है। परन्तु आधुनिक मानव द्वारा धारण किये गये कुविचार उसे पतन की ओर ले जा रहे हैं। सामाजिक प्रदूषण फैल रहा है। यदि मानव के मन में सद्भावना आ जाती है तो अपने अच्छे विचारों के द्वारा स्वयं को श्रेष्ठ बनने का प्रयास करता है, क्योंकि दृष्टि में बदलाव लाने से ही सृष्टि में बदलाव आता है। और ऐसा तभी संभव है, जब हम दूसरों के प्रति श्रद्धा और विश्वास करें। स्वयं को सर्वश्रेष्ठ घोषित न करके दूसरों के गुणों को उजागर करने का प्रयास करें। वेद भी हमें इकट्ठे मिलकर रहने का संदेश देता है। हे मनुष्यो ! आप लोग परस्पर प्रेम से बातचीत करें, आप लोगों के चित्त एक समान हों। जिस प्रकार पूर्व के विद्वज्जन सेवा और भजन करने योग्य प्रभु का स्मरण करते हुए उपासना करते रहें, उसी प्रकार आप भी ज्ञानसम्पन होकर सेवनीय प्रभु की उपासना करें।[२] सभी मनुष्यों के विचार एक समान हों; उनमें परस्पर संगति, मेलजोल भी एक समान हो। इनका अन्तःकरण एक समान हो, इनका चित्त एक-दूसरे को साथ दे ऐसा संदेश दिया जाता है।[३] इस प्रकार हम कह सकते हैं कि सुकर्मों के द्वारा यदि

---

१. अग्ने शरीरमसि पारयिष्णु, रक्षो हासि सपत्नहा।
अथो अमीवचातनः पूतद्रुर्माम भेजषम् ॥ अ८.२.२८

२. संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जनाताम्।
देवा भागं यथापूर्वे सञ्जानानाम् उपासते ॥ ऋ.१०/१९१/२

३. समानो मन्त्रः समिति समानी समानं मनः सहचित्तमेषाम्।
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥ ऋ.१०/१९१/१३

हम अपने जीन को व्यतीत करते हैं तो हमारा मन, तन-सब स्वस्थ रहते हैं और हम दीर्घायु का योग करते हैं। ईशोपरिषद में भी यही सन्देश दिया गया है—

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समा।**
**एवन्त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥**

यज्ञ में सामाजिक एवं मानसिक-प्रदूषण का भी समाधान बताया गया है। अग्नि में आहूतियाँ अर्पित करना ही यज्ञ नहीं है, प्रत्युत् यज्ञ एक भावना भी है, जो समस्त पर्यावरण को प्रभावित करती है, सुवासित करती है। अकारण या स्वार्थवश हिंसा होने पर वातावरण दुर्गन्धपूर्ण हो जाता है। हिंसा से होने वाले इस भौतिक प्रदूषण से मनुष्य अछूता नहीं रह सकता। इसलिए यज्ञ के द्वारा सर्वविध हिंसा का विरोध किया गया है। इसी विरोध के कारण ही यज्ञ को 'अध्वर' कहा जाता है[१]। यज्ञ मनुष्य की मानसिक एवं वाचिक शुद्धि करता है, क्योंकि यज्ञ के समय सत्य बोलने आदि का संकल्प कराया जाता है। जिस देववाणी, अर्थात् मन्त्र का उच्चारण यज्ञ में किया जाता है, वह भी यज्ञ रूपा है, क्योंकि वह ध्वनि-प्रदूषण को दूर करती है और पर्यावरण को शुद्ध करते हुए सभी कार्यों के संचालन में सहयोग देती है। अतः यज्ञ पर्यावरणशोधक है।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि पर्यावरण-शोधन की दृष्टि से वैदिक साहित्य में पर्याप्त विचार हुआ है, विशेष रूप से यज्ञ के सम्बन्ध में। वैदिक चिन्तन भौतिक, आध्यात्मिक, मानसिक एवं सामाजिक—सभी दृष्टियों से पर्यावरण-संरक्षण एवं परिशोधन में अपना महत्त्वपूर्ण योगदान प्रदान करता है।

---

१. अध्वर इति यज्ञनाम। ध्वरति हिंसा कर्मा तत्प्रतिषेधः। नि.१८

# वेदों में सूर्यरश्मि-चिकित्सा

प्रो. हरेश ए. जोशी

भारतीय संस्कृति के लिए सर्वोच्च शिखर समान और ज्ञाननिधि जैसे ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद में से संसार को अमृत के अनेक भव्य कलश प्राप्त हुए हैं। ज्ञान, भक्ति, कर्म, धर्म, तत्त्वचिन्तन, राजनीतिशास्त्र, समाजशास्त्र और विशेष रूप से चिकित्साशास्त्र आदि इसमें सुलभ रहे हैं। ये वेद समग्र सृष्टि के अपने हैं। इसलिए ऐसी वेदों की अभिव्यक्ति का अनुभावन हम सब बार-बार करते हैं। ऋग्वेद का महत्त्व धर्म, संस्कृति और भाषाशास्त्रीय अभ्यास की दृष्टि से स्वीकृत किया गया है। ये वेद भारतीय संस्कृति और साहित्य के कीर्तिस्तभ हैं और तत्त्वज्ञान के उदयशृङ्ग है।

"एक आसीद्यजुर्वेदस्तं चतुर्धा व्यकल्पयत्"—ऐसा विष्णुपुराण ३.४.११ में कहा गया है। यथा पहले मात्र यजुर्वेद ही था। और बाद में उसमें से अन्य वेदों की रचना हुई। इस यजुर्वेद को आध्वर्यव: वेद:, अर्थात् अध्वर्यु का वेद माना जाता है। भारतीय यज्ञों के सम्यक् ज्ञान के अध्ययन के लिए इस यजुर्वेद का चिन्तन अति महत्त्वपूर्ण है।

सम्बद्ध जानकारी प्राप्त करने के लिए जो प्राधान्य प्राचीन वेदकालीन भारत में ऋग्वेद को दिया जाता है, वैसा ही महत्त्वपूर्ण स्थान प्राचीन भारतीय यज्ञसंस्था के योग्य अध्ययन के लिए यजुर्वेद को दिया गया है। यजुस् का अर्थ पूजा, यज्ञ होता है। पूजा-यज्ञ का यह पद ही यजुर्वेद है। यजुर्वेद में कर्मकाण्ड के उपरान्त उनके सुन्दर विचारों का अद्‌भुत संग्रह हुआ है। उसके अध्याय क्रमांक ४० में अत्यन्त प्रसिद्ध ईशावास्य उपनिषद् है। उसके पहले अध्याय क्रमांक ३४ में 'शिवसंकल्प' के सुन्दर मन्त्र हैं तथा रुद्राष्टाध्यायी नामक प्रसिद्ध विभाग हमारे देश के ब्राह्मणों को अत्यन्त प्रिय है।

जो 'साम' को जानता है, वह वेद के तत्त्व को जानता है — बृहद् देवता का प्रसिद्ध विधान 'सामानि यो वेद स वेदतत्त्वम्' सामवेद का महत्त्व सिद्ध करता है। श्रीमद्‌भगवद्गीता के अध्याय क्रमांक दस में भी 'वेदानां सामवेदोऽस्मि' (१०.२२) कहा गया है। ज्ञान और संगीत तो स्वाभाविक तौर पर मनुष्य को प्रिय होता है, जिससे सामवेद का महत्त्व स्वयंसिद्ध है।

पद्य, गद्य और गान—इन तीनों के लिए क्रमश: ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद प्रसिद्ध हैं। परन्तु हमारी भारतीय वेदकालीन संस्कृति एवं समाज के विविध पक्षों को आत्मसात करने के लिए अथर्ववेद के अध्ययन पर

विशेष बल दिया गया है। अथर्ववेद समाज के उच्चवर्ग मात्र का ही नहीं, अपितु जनसाधारण की भावनाओं का प्रतिबिम्ब प्रस्तुत करनेवाला वेद है। अथर्ववेद में विविध विषयों का गहन चिन्तन किया गया है, जिसमें तत्कालीन रीति-रिवाज, शत्रुसंहार, शिशु-सुश्रूषा, वशीकरण, पुत्रप्राप्तिविषयक मन्त्र, प्रेत से रक्षा, रोगमुक्ति, द्युत में विजयप्राप्ति, चिकित्सा-पद्धति, सूक्ष्म जन्तुजन्य रोग-उपचार, कृमि का शरीर-प्रवेश और सूर्यरश्मि से सूक्ष्म जन्तु जन्य रोग-उपचार आदि विषयों की चर्चा की गयी है। अथर्ववेद में मन्त्र-७.८८ के प्रारंभ में "विषे विषम् पृथक्त्था विषमिद् वा अपृथक्त्था:" कहकर 'विषम् विषस्यौषधम्' सिद्धांत का निदर्शन हुआ है।

छठवीं शताब्दी के आरम्भ से सप्तम शताब्दी के पूर्वार्ध के समय तक सम्राट हर्षवर्धन के दरबार में शोभन, गद्यस्वामी बाणभट्ट के समय में मयूर कवि भी हुए हैं। उनकी एक बात प्रसिद्ध है कि इस मयूर कवि ने कुष्ठ रोग से मुक्त होने के लिए 'सूर्यशतक' की रचना की थी। ये मयूर कवि अपने 'सूर्यशतक' के छठवें श्लोक में सूर्यरश्मि की प्रार्थना करते हैं—

**शीर्णघ्राणाङ्घ्रिपाणीव्रणभिरपघनैर्घघराव्यक्तघोषान्**
**दीर्घाव्रातानघौघः पुनरपि घटयत्येक उल्लाघयन्।**
**घर्मांशोस्तस्य वोन्तर्द्विगुणघन-घृणानिघ्ननिर्विघ्न वृत्तेः-**
**र्दत्तार्घाः सिद्धसंघैर्विदधतु घृणयः शीघ्रमंहोविघातम्॥**

अर्थात् जिसके हाथ, नाक और पैर गलित हो गये हों, जिसके अंगों में चीर पड़ गये हों, जिसकी आवाज अवरुद्ध और अस्पष्ट हो गई हो। दीर्घकालीन पापियों के रोगों को मिटाने की जो शक्ति रखनेवाला है, वह (सूर्यरश्मि) इन पापियों के पाप का नाश करे।

इस तरह रोग मिटाने की सूर्यकिरणों की शक्ति के विषय में अथर्ववेद में ये संदर्भ प्राप्त होते हैं—

**उद्यन्नादित्यः क्रिमीन्हन्तु निम्नोचन्हन्तु रश्मिभिः। २.३२.१।**

उदित हो रहा सूर्य अपनी किरणों से कृमियों को नष्ट कर देता है।

**उत्पुरस्तात् सूर्य एति विश्वदृष्टा अदृष्टहा।**
**दृष्टाश्चादृष्टाश्च सर्वान्प्रमृणन्क्रिमीन् ॥ ५.२३.५ ॥**

पूरे विश्व में दिखाई देता और अदृष्ट का नाश करनेवाला सूर्य उदित होकर आगे आता है और दृश्यमान तथा अदृश्यमान—सभी कृमियों का नाश करता है। सूर्य को 'अदृष्टहा' कहा गया है।

**उत्सूर्य दिव एति रक्षांसि निजूर्वहन्।**
**आदित्यः पर्वतेभ्यो विश्वदृष्टो अदृष्टहा॥ ६.५२.१**

राक्षसों को मार देनेवाला सूर्य, पर्वत में से उदित होकर आकाश में आगे जाता है। यहाँ 'अदृष्ट' शब्द का प्रयोग हुआ है, अर्थात् नहीं, दिखाई देते कृमियाँ। अथर्ववेद में सीध कृमि (TAPE WORMS) गोल कृमि (ROUND WORMS) आदि का है और कृमियों के द्वारा उत्पन्न रोगों का भी वर्णन है।

इसके उपरान्त अपची प्रकार की ग्रन्थी के रोग पर सूर्यरश्मि का गुणकारी प्रभाव भी वर्णित हुआ है—

**अपचित प्रयतत सुवर्णोपसतेरिव ।**
**सूर्यं कृणोतु भेषजं चन्द्रमापोपगच्छतु ॥**

हे अपचि ग्रन्थियो जिस तरह घरौंदे में से गरुड़ गिर जाते हैं, उसी तरह तुम भी गिर जाओ । हे सूर्य, मेरा उपचार करो और चन्द्रमा प्राप्त हो ।

वैदिक काल में मन्त्र विद्या और वैद्यक विद्या अलग नहीं थी । इसलिए वैद्यक ग्रन्थों जैसे स्पष्ट विचार वेद में दिखाई न दें—यह स्वाभाविक है ।

प्रकाश और गरमी—इन दोनों को भी इस देश की विचारधारा में भिन्न नहीं गिना गया है । इसलिए वेदों के बाद के काल में आयुर्वेदिक साहित्य में प्रकाश की रोगहर-शक्ति का अलग वर्णन नहीं मिलता । यों प्राचीनकाल में इस देश के विद्वानों ने प्रकाश और गरमी को अलग करके उसका विचार नहीं किया । अग्नि और तेज—ये दोनों शब्द ऋषियों ने अनेक बार एक-दूसरे के लिए प्रयुक्त किए हैं, जिसमें गरमी की रोगहर शक्ति के सम्बम्ध में प्राचीन ग्रन्थों में जो बातें मिलती हैं, वे मात्र गरमी के प्रभाव को देखकर ही कही गयी हैं । प्रकाश के अभाव को भी इसमें समाविष्ट मानना यद्यपि मुश्किल है—

**नमः सूर्याय शान्ताय सर्वरोगविनाशिने ।**
**ममेप्सितं फलं दत्त्वा प्रसीद परमेश्वर ॥** और

**आयुरारोग्यमैश्वर्यं देहि देव नमोस्तुते ।**

सूर्य ही हमें जीवन, आरोग्य और शक्ति देता है । यह बात यहाँ सूचित है । यहाँ अत्यन्त प्रसिद्ध इटालियन कहावत भी स्मरणीय है कि Where the Sun does not enter, the Docter does.

सृष्टि के आरम्भ से मनुष्य प्राकृतिक तत्त्वों को पूजता आया है । आकाश, प्रकाश, पवन, पानी और पृथ्वी—ये पाँच तत्त्व प्रत्यक्ष थे और प्राणदाता थे । जड़ और चेतन सृष्टि इन पाँच महाभूतों में प्रकट हुई एवं टिकी है । ऋग्वेद में इन पाँच देवताओं की स्तुति के असंख्य मन्त्र हैं । पृथ्वीवासी जीवों को हमेशा और उदय-अस्त पामता हुआ, प्रकाश फैलाना, सर्वत्र चेतना भर देनेवाला, प्राण और पोषण देनेवाला सूर्यदेव सबसे महान है—ऐसा अनुभूत हुआ है । तदनुसार सूर्य **ज्योतिषां ज्योतिरेकः** है । वही इस मानवजीवन का आधार है ।

ऋग्वेद में दिव्य ज्योति से प्रकाशमान सूर्य को ऋषियों ने अलग-अलग नाम से पूजा है, इसका आदरपूर्वक गुणगान किया है । आदित्य, सविता, उषा, अर्यमा, मित्र, वरुण, विष्णु, अग्नि, इन्द्र आदि वैदिक देवता उसी के स्वरूप हैं । ऋग्वेद में कहा गया है — "प्राणेन विश्वतो वीर्य देवाः सूर्य समैश्यनं" अर्थात् देवता सब प्रकार के गुणों से युक्त सूर्य को अपने प्राणों से सम्बन्धित करता है ।

सूर्यरश्मियों के बिना जरायुज, अण्डज, स्वदेज एवं उद्‌भिज मात्र का जीवित रहना असम्भव है, क्योंकि इसके बिना पर्याप्त गरमी तथा जीवन के लिए अनिवार्य वायु और जल भी नहीं मिल सकता । वैदिक ऋषि सूर्य-

रश्मि के महत्त्व को अच्छी तरह समझते थे । वेद, उपनिषद् आदि ग्रन्थों में सूर्य की रोगनिवारक महिमा हजार मुख से गायी गयी है—

**कफ पित्तोद्भवारोगान् वातरोगांनयैव च ।**
**तत्सेवनान्नरोजित्वा जिवेच्च शरदः शतम् ।।**

क्रिमियों की चिकित्साविधि वेद में बहुत स्थानों पर पायी जाती है । विषैले दृष्ट-अदृष्ट क्रिमि, जो अनेक प्रकार के उपद्रव उत्पन्न करते हैं, का नाशक सूर्य है । इन विषैले कृमियों के सब प्रकार के विष को वह अपने प्रकाश द्वारा नष्ट करता है ।

**उत्पुरस्तात् सूर्य एति विश्वदृष्टो अदृष्टहा ।**
**अदृष्टान्सर्पान् जम्भयनसर्वांश्च यातुधान्यः ।। १.१९३.४**

अर्थात् पूर्व दिशा से विश्व को देखनेवाला, अदृष्ट क्रिमिनाशक सूर्य उदित होता है तथा सब अदृष्टों को और सब यातुधानियों को नष्ट करता है ।

अथर्ववेद (४.६.१२) में बताया गया है कि —

**ये सूर्यम् न तितिक्षन्त आतपन्तममुं दिवः ।**
**आरायान् वस्तवासिनो दुर्गन्धीं लोहितास्वान् मककान् नाशयामसि ।।**

इस द्युलोक में तपते सूर्य को जो नहीं संहार सकते, उन जीवनहारी, पस्तपासी, दुर्गन्धयुक्त लोहितमुख मकक नामक क्रिमियों को हम नष्ट करते हैं ।

मरुत्, अग्नि, वरुण आदि सूर्य के स्वरूप ही हैं । "अग्ने हंसि न्यत्रिणं दिधन्" । ऋ१०.११८.१ हे अग्नि प्रकाश करता हुआ तू अत्रि (प्राणियों को खानेवाले) क्रिमि का हनन करता है । "अदाभ्येन शोचिपाग्ने रक्षस्वम् दह" । ऋ१०.११८.७ — हे अग्नि, न दबनेवाली ज्वाला से तू राक्षस क्रिमि को जला दे । और 'अग्नि रक्षोहाभीवचातनः' । अथर्व १.२४.१ - अग्नि राक्षसों का मारनेवाला और रोगनाशक है ।

**"सप्त अश्वा हरितो रथे वहन्ति देव सूर्य ।**
**शोणित केश विचक्षण ।।**

हे सूर्यदेव ! आपके रश्मि रूपी सात घोड़े किरण रूपी केश से सुशोभित आपको रथ में ले जा रहे हैं ।"

'सूर्य कृष्णोतु भेषजम्'—हे सूर्य ! औषध बनाओ । सूर्य में एक विशेष प्रकार की शक्ति — प्राकृतिक शक्ति है, जो निरन्तर प्रज्वलित रहती है । और जब तक सृष्टि है, तब तक प्रज्वलित रहेगी ।

आरोग्य प्राप्ति के लिए CHROMOPATHY रंग चिकित्सा — वर्णोपचार सबसे श्रेष्ठ मार्ग है । रोग मिटाने की यह विधा वेदकाल से प्रसिद्ध है । यह CHROMOPATHY आयुर्वेद के ग्रन्थों में स्पष्ट रूप से बतायी गयी है । देखने में सूर्यरश्मि का रंग धवल है, पर वह सात रंगों का मिश्रण है । यदि आप PRISM को देखें तो ऊपर से सफेद, किन्तु अंदर सात रंग प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं । ये सात रंग इस प्रकार हैं—

(1) RED, (2) ORANGE, (3) YELLOW, (4) GREEN, (5) BLUE, (6) INDIGO और (7) VIOLET

इनके अतिरिक्त हमारे जीवन के लिए अत्यन्त उपयोगी इन्फ्रारेड तथा अल्ट्रावायलेट भी हैं, जो दिखाई नहीं देते।

इसी प्रकार सूर्यरश्मियों में सात रंगों का सम्मिश्रण है। जब किसी रंग-विशेष की अधिकता अथवा न्यूनता होती है तो हम उसी के अनुसार रोग के शिकार होते हैं, पर रंगों के प्रभाव को यद हम अच्छी तरह समझ लें तो रोग से मुक्ति आसानी से प्राप्त हो सकती है।

(१) RED COLOUR — लाल रंग उष्ण है यह धमनी के रक्त एवं स्नायु को उत्तेजित करता है। सहानुभूतिक स्नायु-मण्डल पर इसका विशेष प्रभाव है।

(२) ORANGE COLOUR — नारंगी रंग उष्ण है, पर लाल जैसा नहीं।

(३) YELLOW COLOUR — पीला रंग बहुत ही उत्तम एवं स्वास्थ्यप्रद है। यह प्रसन्नता का दाता है। थोड़ा सा रेचक भी है। मस्तिष्क, यकृत और प्लीहा पीले रंग से शक्तिमान बनता है। पीला रंग नपुंसकता को भी दूर करता है।

(४) GREEN COLOUR — पीले और नीले रंग को मिलाने से हरा रंग प्राप्त होता है। हरा रंग न अति उष्ण है और न अति शीत। चक्षु के लिए यह शक्तिप्रदाता और शीतदाता है।

(५) BLUE COLOUR — आसमानी रंग बहुत ही ठंडा है। अति गरमी व दाह से होनेवाले सभी दर्द में आसमानी रंग मुक्तिदाता है। तमाम प्रकार की गरमी में यह स्वास्थ्यप्रद है।

(६) INDIGO COLOUR — नीला रंग संकोचनकारी, ज्वरनाशक, स्नायु के लिए शक्तिदाता और प्यास बुझानेवाला है।

(७) VIOLET COLOUR — जामुनी रंग से नींद अच्छी आती है। क्षय और फेफड़े के रोगों में भी यह लाभप्रद है।

इस तरह सूर्य की किरणों के सात रंग हैं। पृथ्वी की धातुएँ और उपधातुएँ भी सात हैं। रत्नों के रंग भी सात हैं। मनुष्यदेह भी सात धातु से युक्त है। उपधातु भी सात हैं। देह की चमड़ी की परतें भी सात होती है। अग्नि की कलाएँ भी सात हैं। इस प्रकार यह समस्त सृष्टि 'सप्तरश्मिमय' है और इन सप्तरंगों में शक्ति संजोने का कार्य सूर्य करता है। इसीलिए हम सूर्य को पिता मानते हैं।

# पर्यावरण-संरक्षण

## (प्राचीन भारतीय साहित्य के सन्दर्भ में)

श्रीमती शीला डागा

द्यौर्मे पिता जनिता नाभिरत्र बन्धुर्मे माता पृथिवी महीयम् ।[१]

यत्ते भूमे विखनामि क्षिप्रं तदपि रोहतु ।

मा ते मर्म विमृग्वरी मा ते हृदयमर्पिपम् ।।[२]

प्रकृति और संस्कृति के साहचर्य को भारतीय मनीषा ने सबसे पहले पहचाना और लोकमंगल के लिए इसका उपयोग किया । भारतीय ऋषियों ने द्युलोक एवं पृथिवी को पिता एवं माता माना है । ऋषियों ने प्रार्थना की है कि हे भूमि माता ! मैं तुमसे जो भी प्राप्त करूँ, वह शीघ्र ही पुन: उत्पन्न हो जाये । हे माता ! मैं तेरे मर्मस्थल पर क़ोई चोट न पहुँचाऊँ, तेरे हृदय को कभी दु:खी न करूँ ।

वेब्सटर्स शब्दकोश में environment[३] का अर्थ है — All the physical, social & cultural factor & conditions influencing the existence or development of an organism of assemblage of organism. संस्कृत में कहा गया है—'परित: आवृणोतीति', अर्थात् जो चारों ओर से घेरे, वह पर्यावरण है । अत: जब हम पर्यावरण पर चर्चा करते हैं तो हम इसे जलवायु, मिट्टी आदि तक ही सीमित नहीं कर सकते । 'पर्यावरण' से तात्पर्य हमारे आसपास का समस्त जगत् है और साथ ही वह जनसमुदाय भी, जिसमें हम निवास करते हैं । वास्तव में 'यह ब्रह्माण्ड एक सुव्यवस्था है, एक विधि-सञ्चालित व्यवस्था । मनुष्य में विवेक इस ब्रह्माण्ड में समन्वय की प्रतिध्वनि है ।'[४]

औद्योगिक क्रान्ति के इस युग में मानव की प्रगति की धारणा उसकी एकमात्र भौतिक उन्नति को माना जाने लगा है । माना यह जाता है कि हम प्रकृति का उपयोग अपनी इच्छा के अनुसार करने, उसको चलाने की जितनी ही क्षमता प्राप्त कर लेंगे—चाहे वह प्रकृति (पर्यावरण) के कितनी ही प्रतिकूल हो—वही हमारी प्रगति के लक्षण होंगे । तथाकथित विकसित देशों के प्रभाव में आये आधुनिक विकासशील देशों की भी यही अवधारणाएँ

१. ऋग्वेद १.१६४.३३, (सम्पा.) मैक्समूलर, कृष्णदास अकादमी, वाराणसी, १९८३ ।

२. अथर्ववेद १२.१.३५, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, १९८३ ।

३. अंग्रेजी-हिन्दी शब्दकोश, फादर कामिल बुल्के ।

४. नव मानववाद, राय एम.एन., (अनु.) नन्द किशोर आचार्य, वाग्देवी प्रकाशन, बीकानेर, १९९८ ।

बन गयीं । प्रकृति के असीमित दोहन, वनों एवं वक्षों की कटाई, औद्योगिक यन्त्रीकरण एवं महाविनाशक शस्त्रों की होड़ ने विश्व के पर्यावरण को जो क्षति पहुँचायी है, उससे मानव-जीवन के विनाश की आशङ्काएँ उत्पन्न हो गयी हैं । पृथिवी की संरक्षक ओजोन की परत, जो सूर्य की पराबैगनी किरणों को पृथिवी पर आने से रोकती है, पतली हुई है । समाचारों के अनुसार, उसमें छिद्र हो गया है । फलत: पृथिवी पर उष्णता बढ़ रही है । (वैज्ञानिक इसको बनाने की बात कर रहे हैं, किन्तु पर्यावरण पर उसकी भी क्या प्रतिक्रियाएँ होंगी, क्या कहा जा सकता है ?) न केवल प्रकृति का ही सन्तुलन विषम हुआ है, बल्कि भौतिकवादी, भोगवादी संस्कृति के प्रभाव के कारण धनसंचय करने एवं सुख-सुविधा से सम्पन्न जीवन जीने की लालसा ने मानव में जो स्थान बनाया है, उसने मानव को मानव नहीं, यन्त्र ही बना डाला है । परिणामस्वरूप मानव का प्रकृति से ही नहीं, परस्पर भी सम्बन्ध विच्छेद होता जा रहा है । संसाधनों की इस अंधी दौड़ में हमारे वन एवं वनस्पतियों के साथ-साथ सभी प्रकार की जीवन सृष्टि का भी व्यापक रूप से विनाश हुआ है । सृष्टि की सभी वस्तुएँ परस्पर अनिवार्य सम्बन्धों से बंधी हुई हैं । रचना की विविधता में सृष्टि का कोई स्पष्ट उद्देश्य है । अतएव मनुष्य को जीवन की सुरक्षा तभी प्राप्त हो सकती है, जब वह जगत् के सभी अस्तित्वों से सामञ्जस्य स्थापित करते हुए आगे बढ़े — मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे ।[१] (मैं समस्त जगत् को मित्र-भाव से देखूँ ।)

यह सन्तोष का विषय है कि देर से ही सही, पर्यावरण-संरक्षण के प्रति विश्व सचेत हुआ है । विश्व समुदाय की इस जागृति का इतिहास जून, १९७२ में स्टॉकहोम में आयोजित विश्व पर्यावरण सम्मेलन से शुरू हुआ । भारत ने इसमें सक्रिय भूमिका का निर्वाह किया था । इस सम्मेलन में जो संकल्प लिये गये, उनका सम्पोषण २३ मई, १९८६ को भारतीय संसद् द्वारा 'पर्यावरण संरक्षण और सुधार अधिनियम' के पारित होने से हुआ । इसे सम्पूर्ण देश में लागू किया गया । इस अधिनियम में शब्दों की जो व्याख्या की गयी, उसके अनुसार 'पर्यावरण' से तात्पर्य जलवायु एवं भूमि से होते हुए भी उनके उस अन्तर्सम्बन्ध से लिया गया, जो जलवायु, भूमि, मनुष्य, अन्य जीवित प्राणियों, वृक्षों एवं सूक्ष्म जीव जगत् के मध्य विद्यमान है । किसी भी ठोस, द्रव या गैसीय पदार्थ, जिससे पर्यावरण को क्षति होती हो, को 'प्रदूषणकारक तत्त्व' माना गया ।[२] पर्यावरण की यह व्याख्या प्राचीन भारतीय चिन्तन की अवधारणा के अनुरूप ही है । भारतीय जीवन-प्रणाली में तो पर्यावरण के प्रति सजगता का इतिहास मानव-सभ्यता के उषःकाल से ही प्रारम्भ होता है । इस देश ने पर्यावरण की दृष्टि से एक अति विकसित सभ्यता को उत्तराधिकार में प्राप्त किया है । प्राचीन भारतीय परम्पराएँ, जो अद्यावधि अविच्छिन्न रूप से भारत के एक बड़े भाग में चली आ रही हैं, इस तथ्य का प्रत्यक्ष प्रमाण हैं कि भारत में जनमानस को पर्यावरण की अनुकूलता बनाये रखने के लिए अनेक प्रकार से शिक्षित किया जाता रहा है । यहाँ के विभिन्न प्रदेशों के विविध त्योहार अधिकतर प्रकृति के ही किसी न किसी पक्ष से जुड़े हैं । चाहे वह पोंगल हो या ओणम, हरियाला हो या तीज, दीपावली हो या होली, मकर संक्रान्ति हो या लोहड़ी । यह और बात है कि परवर्तीकाल में इनके साथ कुछ अन्य कथाएँ भी जुड़ गयीं । वेद में जहाँ जल, वायु, अग्नि, उषा पर्जन्य आदि प्राकृतिक तत्त्वों की स्तुतियाँ हैं, वहाँ सोम

---

१. यजुर्वेद ३६.१८, ब्रह्मवर्चस शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार ।

२. पारिस्थितिकी एवं पर्यावरण पृ. ४, व्यास हरिश्चन्द्र, पंचशील प्रकाशन, जयपुर, २००१ ।

को भी प्रमुख स्थान दिया गया है । ऋग्वेद का पूरा एक (नवम्) मण्डल सोम देवता को अर्पित किया गया है । मण्डूक सूक्त भी ऋग्वेद का ही अंश है । गाय एवं वृषभ तो जीन में यूँ भी रचे-बसे रहे हैं । जनजीवन में गौ को माता मानकर पूजा गया है । यहाँ नागपञ्चमी पर सर्पों को दूध पिलाया जाता है, शिव के वक्षस्थल पर उनका स्थान है, शेषनाग पृथिवी को धारण करते हैं । हंस, मयूर, सिंह, वृषभ, मूषक देवताओं के वाहन हैं, गणेश एवं हनुमान प्रमुख देवता हैं । वट, नीम, पीपल, तुलसी, केला, बेल आदि वृक्षों व पौधों की पूजा की जाती है । गङ्गा, यमुना आदि को पूजा जाता है, गोवर्धन पर्वत की परिक्रमा पुण्य कार्य है । हमारे अनेक विश्वविख्यात एवं महत्त्वपूर्ण मन्दिर बद्रीनाथ, केदारनाथ, अमरनाथ, वैष्णो देवी, जैनियों का दिलवाड़ा का जैन मन्दिर आदि पर्वतों पर स्थित हैं । इन सभी के पीछे विचार यही है कि मानव का प्रकृति से अटूट सम्बन्ध है । पशु-पक्षी आदि समस्त प्राणिवर्ग, वनस्पतियाँ, औषधियाँ, पर्वत, नदी आदि मानव जीवन के लिए अनिवार्य हैं । इसी से हमारे शास्त्रों द्वारा इन्हें विविध अनुष्ठानों से जोड़ दिया गया ।

**ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।**
**तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम् ॥**[1]

ईशोपनिषद् के इस मन्त्र में जगत् के अणु-अणु में ईश्वर का निवास ऋषि देखता है । प्राचीनता के अतिरिक्त भारतीय संस्कृति की दो प्रमुख विशेषताएँ—आध्यात्मिकता एवं उदारता हैं । यह मन्त्र उपर्युक्त दोनों ही विशेषताओं का उपदेश देता है । आध्यात्मिकता का अर्थ है कि हम जगत् एवं जगत् के कर्ता-नियन्ता के अविच्छेद्य सम्बन्ध को सदैव ध्यान में रखें । इस सम्बन्ध की स्मृति से हमारे स्वभाव में उदारता का गुण आना एक स्वाभाविक परिणाम होगा । परम्परा से प्राप्त यह उदारता केवल मानव से मानव के लिए तक ही सीमित नहीं होती—पशु, पक्षी, वनस्पति, जीव-जन्तु से लेकर समस्त भूमण्डल तक इसका विस्तार जाता है । प्रत्येक कार्य, उत्सव आदि के प्रारम्भ में ईश्वर-वन्दना एवं उसकी समाप्ति के अवसर पर—ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः । वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्तिः शान्तिरेव सा मा शान्तिरेधि । ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥[2] का पाठ करने की परम्परा प्रकृति के साथ मानव के सम्बन्ध के विषय में वैदिक ऋषियों के गहन अनुभवों एवं ज्ञान के स्पष्टतः सङ्केत देती है । ऋषि कवियों की प्रकृति के सन्दर्भ में तीव्र अनुभूतियों से आप्लावित प्रज्ञा के फलस्वरूप भारतीयों ने वेद, आरण्यक एवं उपनिषदों के रूप में अनुपम निधि विरासत में प्राप्त की है, जिनका विचार-सागर ही परवर्ती भारतीय चिन्तन का पाथेय बना ।

ऋग्वेद विश्व की समुपलब्ध प्राचीनतम कृतियों में सर्वसम्मति से स्वीकृत है । विभिन्न प्राकृतिक तत्त्वों में दिव्यता का प्रकाश हमारे ऋषियों ने लक्ष्य किया था । वेद में आकाश, वायु, अग्नि, जल एवं पृथिवी—इन पञ्च महाभूतों में परिव्याप्त दिव्य सत्ता की स्तुतियाँ विविध प्रकार से करते हुए उनसे कल्याणकारी बने रहने की प्रार्थनाएँ की गयी हैं । अग्नि से प्रार्थना की गयी है—

---

१. ईशावास्योपनिषद् १ ।

२. यजुर्वेद ३६.१७, ब्रह्मवर्चस शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार ।

स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव । सवस्व नः स्वस्तये ।[१]

अग्नि से पिता-पुत्र का सम्बन्ध जोड़ा गया है, नदियाँ मातृतमा हैं, पर्जन्य पिता है, भूमि माता है—

माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः पर्जन्यः पिता स उ नः पिपर्तु ।[२] इन देवताओं के प्रति कृतज्ञता-ज्ञापन के लिए यज्ञ-संस्कृति विकसित हुई । यज् धातु देवपूजासंगतिकरण एवं दानार्थक है । यज्ञ के लिए प्रयुक्त अन्य शब्द हवन, सवन भी आदान-प्रदान अर्थों के ही वाहक हैं । भाव यही है कि जब हम किसी से कुछ प्राप्त करते हैं तो उसको हमारे द्वारा कुछ दिया जाना चाहिए । इसी से सम्बन्ध अच्छे बने रहते हैं, सुरक्षा भी प्राप्त होती है । आगे चल कर श्रीमद्भगवद्गीता में इसी भाव को इन शब्दों में अभिव्यक्त किया गया है—

**देवान्भावयतानेन ते देवाः भावयन्तु वः ।**
**परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥**[३]

परन्तु आज मानव अधिकाधिक संसाधन जुटाने के लिए धनसंचय करने की अंधी दौड़ में इतना आत्मकेन्द्रित हो गया है कि वह सब कुछ प्राप्त तो करना चाहता है, किन्तु किसी को कुछ भी देने का ध्यान उसे नहीं है या फिर वह देना ही नहीं चाहता है । वेद कहता है—

**नाकस्य पृष्ठे अधि तिष्ठति श्रितो यः पृणाति सहदेवेषु गच्छति ।**
**तस्मा आपो घृतमर्षन्ति सिन्धवस्तस्मा इयं दक्षिणा पिन्वते सदा ॥**[४]

प्राचीन भारतीय साहित्य जगत् में परस्पर आदान-प्रदान के द्वारा ही सामञ्जस्य स्थापित करने का निरन्तर उपदेश करता रहा है । इसीलिए भारतीय संस्कृति में त्याग का अतिशय महत्त्व माना गया है । केवल त्याग की ही बात नहीं है, हम यदि अपना अस्तित्व या हित चाहते हैं तो हमें दूसरों के अस्तित्व या हित के प्रति भी सावधान होना पड़ेगा, अन्यथा अपना अस्तित्व ही खतरे में पड़ जाएगा ।

भारतीय जीवन-दर्शन चार आश्रमों का विधान करता है—ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ एवं संन्यास । इनमें से गृहस्थ को यदि छोड़ दें तो शेष तीनों आश्रमों में, अर्थात् मानव की कुल आयु का तीन-चौथाई भाग तो प्रकृति की गोद में बिताने की बात कही गयी है । भारतीय संस्कृति अपने चिन्तन में अति वैज्ञानिक है—मानव यदि आश्रमों के अनुकूल अपना जीवन व्यतीत करें तो आज के जीवन में व्याप्त तनाव एवं व्याधियों का प्रतिशत अल्प ही हो जाये । जीवन में आरोग्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है । यहाँ जीवन के चार पुरुषार्थ माने गये हैं—धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष । कहा गया है—

**धर्मार्थकाममोक्षाणां आरोग्यं मूलमुत्तमम् ।**[५]

---

१. ऋग्वेद, १.१.९, ।
२. अथर्ववेद, १२.१.१२ ।
३. श्रीमद्भगवद्गीता, ३.११ गीता-रहस्य, लोकमान्य बाल गङ्गाधर तिलक, पुणे, १९६२ ।
४. ऋग्वेद १.१२५.५ ।
५. ऋग्वेद, १.१२५.५ ।

अर्थात् आरोग्य से ही इन पुरुषार्थों को सम्पन्न किया जा सकता है। इन चारों पुरुषार्थों में समग्र जीवन को समावेश कर दिया गया है। धर्म, अर्थ एवं काम—इन तीनों की प्राप्ति के लिए स्वस्थ रहना आवश्यक है, तभी मोक्ष प्राप्ति होगी। पर्यावरण का समाज के कल्याण से सीधा सम्बन्ध है। इसे प्रदूषण से अनेकानेक व्याधियाँ उत्पन्न हो जाती हैं, हो भी रही हैं। यदि प्राकृतिक प्रदूषण से मनुष्य की जीवनी-शक्ति का ह्रास होता है तो उससे अधिक हानि मानसिक प्रदूषण से होती है। आधुनिक चिकित्सा-विज्ञान यह स्वीकार करता है कि प्राय: व्याधियाँ मानव के मानसिक असन्तुलन की उपज हैं। मानसिक तनाव एवं कुण्ठाएँ पर्यावरण-प्रदूषण के साथ अग्नि में घृत का कार्य करती हैं। नित्य नवीन रोग सामने आ रहे हैं, जिनका कोई निदान आधुनिक एलोपैथिक चिकित्सा में नहीं है। यदि कहीं कुछ आशा की किरण है तो वह प्राकृतिक या आयुर्वेदिक चिकित्सा-प्रणालियों में ही वर्तमान है। ऐसे अनेक उदाहरण इस देश में यत्र-तत्र मिलते रहते हैं। अन्वेषण किया जाये तो चमत्कारी परिणाम सामने आयेंगे। आयुर्वेद चिकित्सा-प्राणाली भी पूर्णत: पर्यावरणीय तत्त्वों पर ही आधारित है—जल, मिट्टी, दूध, जड़ी, बूटियाँ, वृक्षों की छाल, पत्ते, फल, फूल, बीज ही नहीं; सोना, चाँदी, मोती आदि सभी आयुर्वेद में ओषधि के रूप में प्रयुक्त होते हैं। पश्चिमी सभ्यता के प्रभाव से भारत ने इस प्रणाली की उपेक्षा बहुत काल तक की है। यह सन्तोष का विषय है कि सरकार द्वारा अब इस ओर ध्यान दिया जा रहा है। आयुर्वेद का मूल अथर्ववेद ही है, यह सर्वविदित है।

केवलाघो भवति केवलादी[१] एवं मोघमन्नं विन्दते अप्रचेता:[२], अर्थात् अकेला खानेवाला पाप का भागी होता है। ऐसे मूर्ख को तो अन्न भी व्यर्थ ही मिलता है। जैसा कि स्पष्ट है, पर्यावरण को केवल प्राकृतिक प्रदूषण तक ही सीमित नहीं किया जा सकता; मानव का मानव से सम्बन्ध भी पर्यावरण का ही अंग है। सत्ता एवं धन की अन्धी दौड़ ने आज सर्वत्र अराजकता की सी स्थिति उत्पन्न कर दी है। प्रत्येक व्यक्ति अधिक से अधिक संसाधनों को अपने हाथ में रखने का अभिलाषी है। अपने चारों ओर के मानव-समुदाय से उसका कुछ लेना-देना नहीं है। व्यक्ति और व्यक्ति तथा देशों एवं देशों के मध्य में भयावह स्थिति बन गयी है। विकसित अथवा धनी देश या वर्ग का एक व्यक्ति विकासशील अथवा निर्धन देश या वर्ग के एक व्यक्ति से अनुमानत: ३६ गुना अधिक ऊर्जा का उपभोग कर रहा है। विश्व की २० प्रतिशत जनसंख्या ८० प्रतिशत संसाधनों का उपभोग कर लेती है। परिणामत: ईर्ष्या, द्वेष, कुण्ठा, दीनता आदि के कारण हिंसक वृत्तियाँ प्रवर्धित व पल्लवित हो रही हैं। अपनी इच्छापूर्ति के लिए आज मानव द्वारा पशु-पक्षियों की हिंसा, वनस्पतियों का विनाश, पर्वतों की कटाई, वायु का प्रदूषण, जल व ऊर्जा का अन्धाधुन्ध उपभोग व प्रदूषण किया जा रहा है। सरकारें कानून बना रही हैं, किन्तु जब तक मनोवृत्ति परिवर्तित नहीं होगी, तब तक कानून कहाँ तक प्रभावी हो पायेगा? चोर को पकड़ने की जितनी विधियाँ अन्वेषित की जा रही हैं, चोरी के उतने ही नवीन मार्ग आविष्कृत कर लिये जाते हैं। विश्व की जनसंख्या-का एक बड़ा भाग रोटी, कपड़ा और मकान की प्राप्ति के लिए प्रयत्नशील है। अनुपलब्धि की कुण्ठा अथवा निर्धनता सम्भवत: जनसंख्या-वृद्धि में बहुत बड़ा कारण बनी है। शिक्षा का प्रश्न तो उदरपूर्ति के पश्चात् ही उठता

---

१. ऋग्वेद, १०.११७.६।
२. ऋग्वेद, १०.११७.६।

है। जनसंख्या-विस्फोट ने अनेक समस्याओं को या तो उत्पन्न कर दिया है या असीमित रूप से बढ़ा दिया है; एक ऐसे दुश्चक्र में फँसा दिया है, जिसमें से निकलने का मार्ग ही नहीं मिल रहा है। ऐसे में यदि कोई मार्ग दिखाई देता है तो वह है भारतीय प्राचीन साहित्य के चिन्तन का सारतत्त्व 'योगदर्शन'। यह मनुष्य की मुक्ति या आनन्द के मार्ग का निर्देश देता है, जो अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह से प्रारम्भ होकर शौच, सन्तोष, तप, आसन, प्राणायाम आदि तक जाता है। यदि हम अहिंसा आदि यम-नियमों एवं आसन, प्राणायाम आदि को जीवन में अपना लें तो हमारा जीवन सुखी हो सकता है। सैम्युअल बटलर ने कहा था—"मनुष्य के अतिरिक्त अन्य सभी प्राणी यह जानते हैं कि जीवन का उद्देश्य आनन्द प्राप्त करना है।"[१] भारतीय साहित्य पर जीवन के आनन्द को कभी मोक्ष, कभी मुक्ति, कभी निर्वाण, कभी ब्रह्म से तादात्म्य कहकर स्मरण कराता रहा है, किन्तु मानव तो मृगतृष्णाओं में भटकते हुए जीवन को अधिकाधिक दुःखमय बनाता जा रहा है।

राजा प्रजानुरञ्जनात्—रामायण में राजा राम प्रजा की सन्तुष्टि के लिए अपनी गर्भभरालसा पत्नी सीता को वन में भेज देते हैं, जबकि आज अनेक राष्ट्राध्यक्षों पर ही व्यभिचार, छल-कपट, असत्य भाषण के अभियोग सुनाई देते रहते हैं। 'यथा राजा तथा प्रजा' की उक्ति को हम कैसे भूल सकते हैं? शासक वर्ग यदि अपने कर्तव्य से च्युत हो जाये तो जनता से यह आशा कैसे की जा सकती है कि वह मानवीय संवेदनाओं को बनाये रखेगी या नीति के मार्ग पर चल पायेगी। डॉ. राधाकृष्णन ने कहा था—"बुद्धिमान्, अनुभूतिशील एवं उद्यमी मनुष्यों का विश्वास है कि राजनीति, अर्थशास्त्र एवं उद्योग से सम्बद्ध संस्थाओं तथा प्रबन्धों में कहीं न कहीं विसंगतियाँ हैं। यदि हमें मानवता को सुरक्षित रखना है तो हमें इनसे मुक्ति पानी होगी।"[२] व्यक्तिगत प्रगति की अंधाधुंध अभिलाषा में हम दूरगामी परिणामों के प्रति असावधान हो गये हैं। दृष्टि बचाकर वे सारे कर्म करने के लिए उद्यत हो जाते हैं, जिनसे तात्कालिक लाभ प्राप्त होता है। इस तात्कालिक लाभ के पीछे छिपी हानि को हम देखना भी नहीं चाहते, यद्यपि अन्ततः गाज हमारे ही सिर पर गिरती है। उपनिषद् ने इसी स्थिति को समझ कर कहा है—

**हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।**
**तत्त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये॥**[३]

परन्तु भस्मासुर के समान अपने सिर पर अपना ही हाथ रखकर हम नष्ट हो सकते हैं—इस बात का ज्ञान हम नहीं कर पा रहे हैं। कालिदास कहते हैं—

**विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि ते एव धीराः।**[४]

ज्ञानी वही है, जिसकी वृत्तियाँ अनुशासित हों। लेकिन आज तो सबसे बड़ी समस्या मनोवृत्ति की ही है। अथर्ववेद में ऋषि का चिन्तन है—

---

१. धर्म और समाज पृ.७, (हिन्दी अनुवाद), डॉ. राधाकृष्णन, दरियागंज, दिल्ली, १९७५।

२. वही

३. ईशावास्योपनिषद् १५।

४. कुमारसम्भव, १.५९।

**सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्मयज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ।**
**सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्न्युरुं लोकं पृथिवी नः कृणोतु ॥[१]**

किन्तु किसे स्मरण रहता है कि विश्व की एक सुनिश्चित अखण्ड व्यवस्था (ऋत) है ? कौन दीक्षा तप एवं यज्ञ को सम्पन्न करने का अभिलाषी है ? तो फिर व्यवस्था के लाभ कैसे प्राप्त हो सकते हैं ? दुष्परिणाम भी तो हमें ही भोगने पड़ेंगे । मानव-इतिहास के अन्य किसी समय में इतनी यन्त्रणाएँ व वेदनाएँ अनुभव नहीं की गयीं । सामाजिक भद्रता और न्याय से अविच्छेद विचार, जो शताब्दियों से आचरण का अनुशासन कर रहे थे, बह गये प्रतीत होते हैं । आज हमें उन्हीं की पुनः प्रतिष्ठा करनी है । इसके साथ ही हमें जगत् से भी ममत्व का सम्बन्ध स्थापति करना होगा, भारत के प्राचीन ऋषि-मुनियों ने यही मार्ग प्रशस्त किया था । हमारा उद्देश्य वैयक्तिक लाभ न होकर समाजसेवा होना चाहिए । हमें—

**सह नाववतु । सह नौ भुनक्तु । सहवीर्यं करवावहै ।**
**तेजस्विनावधीतमस्तु । मा विद्विषावहै ॥[२]**

को अपने जीवन में उतारना होगा । श्रीमद्भगवद्गीता में बताया गया है—

**अन्नाद्भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः ।**
**यज्ञाद्भवति पर्जन्यः, यज्ञः कर्मसमुद्भवः ॥[३]**

हमारे कर्म श्रेष्ठ होंगे, तभी हम सब कुछ प्राप्त करने के अधिकारी बनेंगे, क्योंकि—

**न हि कल्याणकृत् कश्चित् दुर्गतिं तात गच्छति ॥[४]**

हमारे धर्मशास्त्र एवं पुराण पर्यावरण के प्रति हमें निरन्तर सावधान करते हैं । मनुस्मृति निर्देश देती है कि गाँव की सीमा पर तालाब या कुआँ, बावड़ी, झरना—कुछ न कुछ अवश्य बनवाना चाहिए । साथ ही वट, पीपल, नीम, ढाक, सेमल, साल, ताल एवं दूध वाले वृक्षों को भी लगाना चाहिए ।[५] पद्मपुराण में उन व्यक्तियों को नरक का अधिकारी माना गया है, जो जीव-हिंसा करते हैं; कूपों, तालाबों और उद्यानों को प्रदूषित करते हैं ।[६] स्कन्द, पुराण भी सभी प्रकार के पेड़-पौधों को काटने को निन्दनीय मानता है ।[७]

प्राचीन भारतीय साहित्य तो पर्यावरण का आधार-स्तम्भ ही है । इस साहित्य के प्रथम ग्रन्थ ऋग्वेद से प्रारम्भ करके यदि अगली अनेक शताब्दियों तक के साहित्य पर दृष्टिपात करें तो हम पायेंगे कि यदि इसमें से

---

१. अथर्व१२.१.१ ।
२. कठोपनिषद् शान्ति मन्त्र ।
३. श्रीमद्भवगद्गीता, ३-१४ ।
४. वही ६.४०
५. मनुस्मृति ८.२३७-४६, पुस्तक मन्दिर, मथुरा; तृ.सं. ।
६. पद्मपुराण भूमिखण्ड ९६.७८ ।
७. स्कन्दपुराण २०८३ ।

मानव के अतिरिक्त समस्त भूतजात को पृथक् कर दिया जाये तो हम रिक्तहस्त ही हो जायेंगे । वेदों की जल, वायु, सूर्य, सोम, पृथिवी, आकाश आदि की स्तुतियाँ; आरण्यक उपनिषदों की अनूठी उपदेशात्मक कथाएँ, रामायण के ऋषियों के आश्रम व राम के वनवास के चौदह वर्ष; कालिदास, भवभूति, श्रीहर्ष, बाणभट्ट, जयदेव के नायक-नायिकाओं के प्रकृति के ताने-बाने में बुने भव्य व्यक्तित्व—क्या शेष रह पायेगा ? इसके पीछे भारतीय संस्कृति की वह आध्यात्मिक चेतना ही काम करती रही है, जिसने इसे विश्व की अन्य संस्कृतियों में विशिष्ट गौरव प्रदान किया है । पर्यावरण-प्रदूषण के समस्त पक्षों का एकमात्र निदान है । इसी चेतना को विश्व में जागृत करना है—

**यस्तु सर्वाणि भूतानि आत्मन्येवानुपश्यति ।**
**सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते ।।**[1]

इसी को कृष्ण के शब्दों में इस प्रकार व्यक्त किया गया है—

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।।**[2]

यही हमारे शास्त्रों का, साहित्य का उपदेश है; यही अनुशासन है ।

१. ईशावास्योपनिषद् ६ ।
२. श्रीमद्भगवद्गीता ४.११ ।

# संस्कृत-साहित्य में पर्यावरण-संरक्षण

डॉ० जयप्रकाश नारायण

परि + आवरण = पर्यावरण, अर्थात् हमारे आसपास जितनी भी चीजें हैं, उन्हें पर्यावरण कहा जाता है । इसके अन्तर्गत जल, भूमि, वायु, पशु-पक्षी, वृक्ष, सरीसृप आदि आते हैं । ये सभी पर्यावरणिक तत्त्व मानव-जीवन को आधार प्रदान करते हैं । जब-जब इन तत्त्वों में असंतुलन की स्थिति उत्पन्न होती है, तब-तब मानव-सभ्यता पर एक भयंकर संकट उत्पन्न हो जाता है । दजला फरत और मेसोपोटामिया का पतन पर्यावरण-असुरक्षा से ही हुआ । हिरोशिमा और नागासाकी ध्वस्त हो गये । वर्तमान समय में सम्पूर्ण विश्व इस पर्यावरण-असन्तुलन की बड़ी गंभीर समस्या में उलझा हुआ है । वृक्षों की अन्धाधुन्ध कटाई, वैज्ञानिक प्रगति, औद्योगिकरण तथा भौतिकीकरण की होड़ ने इस समस्या को और गंभीर बना दिया है ।

इस समस्या के समाधान में सरकारें, वैज्ञानिक संस्थाएँ, सामाजिक संस्थाएँ आदि अनेक महत्त्वपूर्ण कार्य कर रहे हैं । ये कार्य यद्यपि इस समस्या का कुछ समाधान तो करते हैं, परन्तु इनसे पुन: नयी समस्या खड़ी हो जाती है । इससे समस्या-समाधान-समस्या का चक्र चलता रहता है ।

इस समस्या के समाधान में यदि संस्कृत-साहित्य के अथाह समुद्र में हम गोता लगाएँ तो ज्ञात होगा कि संस्कृत मनीषियों ने अपने चिन्तन में इस समस्या के समाधान में अनेक बातें कहीं है । वे केवल वर्णन के लिए प्रकृति-चित्रण नहीं करते, अपितु अप्रत्यक्ष रूप से मानव का प्रकृति के साथ तादात्म्य स्थापित करने के लिए करते हैं । जब तादात्म्य स्थापित हो जायेगा तो वे स्वयं उनकी सुरक्षा के लिए तत्पर हो जायेंगे । हमें आवश्यकता है प्रकृति के उन तत्त्वों का अन्वेषण तथा प्रयोग करने की ।

**१. यज्ञ द्वारा वायुशोधन**—यज्ञ में उचित मात्रा में प्रयुक्त हवन-सामग्री एवं घृत के प्रयोग से वायु शुद्ध होता है, जिससे पर्यावरण स्वत: शुद्ध हो जाता है । उच्चरित मंत्र से ध्वनि-प्रदूषण की समस्या का भी समाधान होता है ।

वेद मनुष्यों को प्रेरणा देता है कि— "आ जुहोता हविषा मर्जयध्वम् ।" तुम अग्नि में शोधक द्रव्यों की आहुति देकर वायुमण्डल शुद्ध करो ।

**२. प्रकृति-पूजा**—वेदों में प्रकृति के लगभग सभी तत्त्वों की पूजा का वर्णन है । उन्हें देवता सदृश माना गया है । जैसे—अग्नि देवता, सूर्य देवता, पृथ्वी देवता, वन देवता आदि । वृक्ष-पूजा, नदी-पूजा, अग्नि-पूजा आदि से सम्बन्धित कई सूक्त वेदों में भरे पड़े हैं । उनमें इन तत्त्वों के संरक्षण के विषय में काफी कुछ कहा गया है ।

**३. वनस्पतियों द्वारा वायुशोधन**—कार्बन डायऑक्साइड की मात्रा अधिक बढ़ जाने पर वायु प्रदूषित हो जाती है, पर वनस्पति और पेड़-पौधे कार्बन-डायऑक्साइड को ग्रहणकर हम मनुष्यों के लिए ऑक्सीजन छोड़ते हैं । ऋग्वेद में वायु-प्रदुषण से बचने के लिए वनस्पति—'वने आस्थाप्यध्वम्' अर्थात् 'वन में वनस्पतियाँ लगाओ' की चर्चा गयी है, वृक्षारोपण करो, वन महोत्सव मनाओ । यजुर्वेद में मानवता के रक्षार्थ कहा गया है—

**अयं हि त्वा स्वधितिस्तेतिंजानः प्रणिणाय महते सौभाग्याय ।**
**अतस्त्वं देव वनस्पते शान्त वल्शो विशेह सहस्त्र वलसा वि वलं रुहेम ॥**

वैदिक ऋषि कामना करता है कि पृथ्वी पर जितनी भी सहस्रों पत्तों वाली औषधियाँ हैं, वे सब हमें प्रदूषणजनित मृत्यु से छुड़ाएँ—

**यावतीः कियतीश्चेमाः पृथिव्यामध्योषधिः ।**
**ता मा सहस्त्र पर्ण्यो मृत्योर्मुञ्चन्त्वहसः ॥** (अथर्व.)

**४. जलशोधन**—जल को प्रदूषित न होने देने तथा प्रदूषित जल को शुद्ध करने हेतु कुछ उपाय वेदों में वर्णित हैं—

**यासु राजा वरुणो यासु सोमशै विश्वेदेवा या सूर्ज मदन्ति ।**
**वैश्वानरो यास्वग्निः प्रविष्टस्ताः आपो देवीरिह मामवन्तु ॥** (ऋग्वेद — ७/४९)

**५. अग्निहोत्र द्वारा पर्यावरण-शोधन**—वेद में अनेक स्थानों पर अग्नि को पावक, अमीव-चातन, पावकशोचिष, सपत्नदम्भन आदि विशेषणों से अभिभूषित करके उसकी शोधकता प्रदर्शित की है ।

**६. महाभारत में पर्यावरण-संरक्षणः**—महाभारत के युद्ध में अश्वत्थामा द्वारा ब्रह्मास्त्र तथा अर्जुन द्वारा परमास्त्र के प्रयोग को मानवों पर निषिद्ध किया गया है । कहा गया है कि इनके प्रयोग से बारह वर्षों तक पृथ्वी पर वर्षा नहीं होगी और पर्यावरण समाप्त हो जायेगा—

(i) **परमापदगतेनापि नैव तातः त्वया रणे ।**
**इदमस्त्रं प्रयोक्तव्यं मानुषेषु विशेषतः ॥**

(ii) **अस्त्रं ब्रह्मशिरो यत्र परमास्त्रेण वध्यते ।**
**समा द्वादशपर्जन्यस्तद्राष्टं नाभिवर्षति ॥**

(iii) **पाण्डवास्त्वं राष्ट्रं च सदा संरक्ष्यमेव हि ।**
**तस्मात् संहर दिव्यं त्वमस्त्रमते तन्महाभुज ॥**

### कौटिल्य के अर्थशास्त्र में पर्यावरणसुरक्षा की चर्चा

अर्थशास्त्र के चौथे अधिकरण के तीसरे अध्याय में आठ प्रकार के दैवी प्रकोपों पर विचार किया गया है—अग्नि, जल, बीमारी, दुर्भिक्ष, चूहे, व्याघ्र, साँप और राक्षस । राजा को चाहिए कि इन दैवी प्रकोपों से प्रजा की रक्षा करे । उसने इन दैवी प्रकोपों से बचने के लिए धार्मिक पूजाओं और अनुष्ठानों की व्यवस्था की है । जैसे—आग

से रक्षा हेतु पूर्णिमा आदि पर्वों के दिन अग्नि देव की पूजा, जल-रक्षा हेतु नदियों की पूजा, अनावृष्टि के निवारण हेतु वरुण देवता की पूजा ; अकाल, चूहे, व्याघ्र, साँप और राक्षस से बचने के लिए विभिन्न देवताओं की पूजा की व्यवस्था दी गयी है । इस प्रकार राजा को चाहिए कि वह दैवी विपदाओं का प्रतिकार करनेवाले अथर्ववेद के ज्ञाता, तांत्रिकों सिद्धों तथा तपस्वियों को अपने देश में सम्मानपूर्वक रखें ।

कौटिल्य ने पुरोहितों, मंदिरों, देवपशु और पवित्र वृक्षों को भी विशेष सुविधाएँ प्रदान करने की सलाह दी है । देवता की पूजा हेतु आयात वस्तुओं पर कर की छूट भी दी गयी है ।

वैदिक ग्रन्थों के साथ-साथ लौकिक संस्कृत साहित्य में भी पर्यावरण की सुरक्षा की चर्चा की गई है । प्रायः संस्कृत साहित्य के सभी कवियों और लेखकों ने प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से पर्यावरण-सुरक्षा की बात कही है ।

महाकवि कालिदास ने अपने नाटक 'अभिज्ञान शाकुन्तलम' में पात्र का प्रकृति के साथ ऐसा तादात्म्य स्थापित किया है कि वे प्रकृति सजीव बन पड़े हैं । शकुन्तला पौधों को बिना पानी पिलाये स्वयं पानी नहीं पीती है, आदि..... ।

**पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्माष्वपीतेषु या।**
**नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्॥**
**आद्ये वः कुसुमप्रसुतिसमये यस्या भवत्युत्सवः।**
**सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्॥**

इसी तरह के अनेक उदाहरण कालिदास के ग्रन्थों और अन्य कविओं के काव्य में भरे पड़े हैं । अगर उनका प्रयोग पर्यावरण-संरक्षण की दृष्टि से किया जाये तथा उसपर नये शोध हों तो बहुत हद तक हम पर्यावरण समस्या के समाधान तक पहुँच सकते हैं ।

# संस्कृत-साहित्य और पर्यावरण-संरक्षण

डॉ. मञ्जुलता शर्मा

सम्पूर्ण विश्व की दृष्टि प्रकृति के लोकोत्तर रूप पर मुग्ध रही है । संस्कृत-साहित्य इसी के आँचल में पलकर परिष्कृत एवं परिवर्धित हुआ है । विभिन्न कवियों ने प्रकृति का चित्रण अत्यन्त स्निग्धता से किया है । प्रकृति चित्रण की यह मन्दाकिनी वेदों के पर्ज्जन्य सूक्त से निःसृत होकर निरन्तर प्रवाहित होती हुई आज भी कवियों की तूलिका हेतु संजीवनी बनकर मार्गप्रदर्शन कर रही है । प्रत्येक कवि ने अपने काव्य में उसके इन्द्रधनुषी रंग भरे हैं । संस्कृत कवियों की संवेदनाएँ अनुभूतियाँ एवं चेष्टाएँ प्रकृति के प्राङ्गण में ही प्रश्रय पाती रही हैं । कवियों का उद्देश्य प्रकृति को आलम्बन और उद्दीपन रूप में जनमानस पर उतारकर मानवमात्र को हतप्रभ कर देना ही नहीं है, अपितु इसमें निहित जागरुकता को मानव-जीवन की शोधिका के रूप में चित्रित करना भी है । संस्कृत-साहित्य में प्रकृति का विपुल वैभव एवं मानव के मञ्जुल सहयोग का अद्‌भुत सामरस्य मिलता है ।

संसार के समस्त पदार्थों में चेतना का साक्षात्कार करनेवाले भारतीय मनीषियों की दृष्टि से प्रकृति सजीवता की साक्षात् प्रतिमूर्ति है । संस्कृत कवि प्रकृति की अन्तरात्मा को समझता है, उसके निर्मल एवं निश्छल रूप में अपने स्वजनों के स्वप्न संजोता है । उसकी प्रकृति जड़ नहीं है, अपितु उसमें माता, पुत्री, भागिनी, सखी एवं बन्धुत्व के सम्बन्धों की ऊष्मा है । चराचर विश्व में व्याप्त प्रकृति की भव्यता के 'वनश्री', 'वनलक्ष्मी' वनदेवता आदि उपमानों से अलंकृत किया है । प्रकृति के साथ मनुष्य की संवेदनाएँ चिरकालीन रही हैं । एक ओर मनुष्य प्रकृति के अभाव में एकांगी होकर व्याकुल हो जाता है और दूसरी ओर प्रकृति के अभाव में एकांगी होकर व्याकुल हो जाता है और दूसरी ओर प्रकृति मानवमात्र से विहीन होकर जड़ हो जाती है । जब-जब प्रकृति का आह्वान किया जाता है, तब-तब वह संयोग एवं वियोग के मनोभावों में प्रत्युत्तरित होती है । मानवीय प्रवृत्तियों का प्रवाह प्रकृति का कलेवर पाकर प्रफुल्लित हो उठता है ।

वाल्मीकि, भास, कालिदास, भवभूति आदि अनेक कवियों ने अपने काव्य में प्राकृतिक सौन्दर्य के अनन्त रूप मुखरित किये हैं । संस्कृत कवियों की कोमल कमनीय कल्पना ने इसके बहुआयामी रुपों से चेतन प्राणी के साथ जो रागात्मक सम्बन्ध स्थापित किये हैं, उससे प्रकृति की जड़ता नष्ट हुई है । वह प्रत्येक पर्व एवं उत्सव में मानव की चिरसंगिनी है । कहीं वह पीले पत्तों के ब्याज से अश्रुपात करती है तो कहीं झरनों के निनाद में उसका हास तरंगित होता है । पर्णांगुलियों से आभूषण प्रदान करनेवाली प्रकृति ही इतनी सचेतन हो सकती है कि कोकिरव से प्रत्युत्तरित हो सके । आज प्रदूषित होते विश्व को पर्यावरण के इसी सत, चित एवं आनन्दमय स्वरूप के

दिग्दर्शन की आवश्यकता है । वैदिक ऋषियों ने प्राकृतिक सौन्दर्य के प्रति जिस अनुभूति का परिचय दिया है, वह कालिदास के लिए अपरिचित नहीं है । वैदिक ऋषि को 'उषा' शोन शारिका में लिपटी युवती प्रतीत होती है तो कालिदास को मेघ सतरंगी आभा के मध्य मयूरपंखधारी कृष्ण । कवि कालिदास तो प्रकृति के अनन्य साधक हैं । उनकी प्रथम कृति ऋतुसंहार प्रकृति का ही उच्छवास है । आम्रकूटपर्वत पर घने छायादार वृक्ष, जामुन के कुञ्जों से अवरुद्ध श्वेत फेनवाले नदियों के जल कहाँ विलुप्त हो गये हैं ? "कार्यासैकतलीन हंसमिथुनास्रोतोवहामा-लिनी"—ऐसे दृश्य तो मात्र चित्रविषय बनकर मनुष्य को उसकी विरासत का स्मरण करते हैं । कवि की अलौकिक सृष्टि में शकुन्तला को प्रकृति-पुत्री है । वृक्षों के थाले (आलवास) भरने का कार्य उसके लिए उत्सव सदृश है, अत: कण्व पर लगे अदूरदर्शिता के आरोप का खण्डन करते हुए वह कहती है—"अस्ति मे सोदरस्नेहोऽप्येतेषु" । शकुन्तला का यह कथन प्रकृति-स्नेह की पराकाष्ठा है । उसका यही सहोदर-प्रेम उसे शान्ते 'शान्तेकरिष्यसि पद पुनराश्रमेऽस्मिन्' कहकर जीवन की अन्तिम अवस्था के लिए मानो प्यार भरा निमन्त्रण दे जाता है । मेघदूत का यक्ष जब स्वप्न में अपनी पत्नी का दर्शन प्राप्तकर उसे अपनी भुजाओं का आलिंगन देना चाहता है, तब उसकी विवशता पर वनदेवियों के मोती जैसे अश्रुबिन्दु सहृदयों को सहसा ही भावविह्वल कर जाते हैं । कुमारसम्भवय का चन्द्रमा अपनी किरण रूपी उंगलियों से रजनी रूपी नायिका के अन्धकारस्वरूप केशों को हटाकर, उसके अर्धनिमीलित नेत्रोंवाले मुख का चुम्बन करके सफल मनोरथवाला हो जाता है । इस प्रकार संस्कृत साहित्य प्रकृति के उन विविध रूपों को संगृहीत किये हुए है, जो हमारे स्वस्थ, सरस, सफल लौकिक एवं आध्यात्मिक जीवन के लिए अपरिहार्य है ।

पर्यावरण-संरक्षण से पूर्व ज्वलन्त प्रश्न यह है कि हमारा परिवेश किन आस्थाओं के अभाव में प्रदूषित हुआ है । बाह्य जगत् पर दृष्टिपात करने से प्रतीत होता है कि हम जल-प्रदूषण एवं वायु-प्रदूषण के कारण एक विकृत पर्यावरण की संरचना कर रहे हैं । सर्वप्रथम जल-प्रदूषण के परिप्रेक्ष्य में नदियों के प्रति मातृत्व की भावना के ह्रास से उनकी शुद्धता एवं पवित्रता खण्डित हुई है । नदियाँ न केवल हमारी भौतिक आकांक्षाओं की पूरक रही है, अपितु उनसे एक दिव्य संदेश भी मिलता रहा है । सर्वात्मदर्शी ऋषियों ने उनमें जीवन का साक्षात्कार किया है । यद्यपि ये ऋषि स्थूल प्रकृतिवादी नहीं थे, प्रत्युत् प्रकृति के प्रति उनका एक मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण था । इस दृष्टिकोण के साथ जीवत्व की यह कल्पना तब और साकार हो उठती है, जब हम आदिकाल से ही नदी विशेष को तन्नामक देवी विशेष से प्रतिष्ठित करते हैं । ऋग्वेद में 'दित्या आप:' कहकर नदी के देवत्व को स्वीकार किया है । इसलिए नदीसूक्त का ऋषि नदियों से यही प्रार्थना करता है कि वे भरतवंशियों का उद्धार करें । लौकिक साहित्य ने भी प्रकृति के अनन्तरूप मुखरित किये हैं । कण्वाश्रम के समीप बहती मालिनी नदी धार्मिक अनुष्ठानों की साधिका है । मेघदूत की अल्पजलवाली निर्विन्ध्या, शिप्रा, सरस्वती, सभी कमलों से पूरित एवं पराग से सुवासित जल वाली हैं । शीतल पवन उसका सहचर है, और कलरव करते सारसों की पंक्ति उसकी करधनी है । भगीरथ प्रयत्नों की फलस्वरूपा वह गंगा तो परमप्रिय शिव की चिरसंगिनी है । फिर भला अशिव कैसे हो सकती है ? वह तो शिव का केश ग्रहण करके चञ्चला बन गयी है ।

तस्माद् गच्छेरनु कनखलं शैलराजावतीर्णा,
जह्नोः कन्यां सगरतनया स्वर्गसोपान पङ्क्तिम्।
गौरीवक्त्रभृकुटिरचनां या विहस्येव फेनैः
शम्भोः केशग्रहणमकरोदिन्दु लग्नोर्मिहस्ता।

इसमें निहित जल की पारदर्शिता कहीं उसे स्फटिक मणि बना देती है, तो कहीं पार्वती की ईर्ष्या देखकर खिलखिलाती हुई तरुणी। इस प्रकार यमुना की तरंगों से संसृष्ट गंगा विविध स्वरूपा बन जाती है। वह केवल अपने सौन्दर्य से ही आकर्षित नहीं करती, अपितु अपनी पवित्रता के कारण सगरपुत्रों की मोक्षदायिनी भी है।

ऐसी शुद्धशीला गंगा, जो स्वर्गद्वार कही जाती रही है, जिसके संगम पर स्नान करके व्यक्ति घोर पापों से मुक्त हो जाता है, जिसके जल का स्पर्श, दर्शन एवं आचमन मनुष्य को आवागमन के बन्धनों से मुक्त कर देता है, आज उसी देवीस्वरूपा गंगा को शुद्ध करने की योजनाएँ क्रियान्वित की जा रही हैं। वह गंगा, जो भगीरथ के पूर्वजों के लिए स्वर्ग की सोपान पंक्ति थी, आज धूर्तों एवं पाखण्डियों के दुष्कृत्यों से शापित होकर व्याकुल एवं व्यथित है; जिसके तट मनुष्य को राग-द्वेष से मुक्त करके दिव्य लोकों को प्राप्त कराते थे, आज कचरे के ढेर में परिवर्तित हो चुके हैं; जिनमें चढ़ाये गये ताँबे के सिक्के जल को शुद्ध एवं पोषक बनाते थे, वही विभिन्न कारखानों के दूषित अवशेषों के उफनते नालों, सीवर लाइनों से इन नदियों की कोख को मलिन कर रहे हैं। जल की इसी मलिनता के कारण नदियों का मातृत्व विलुप्त हो रहा है। अतः नदियों के प्रति मानवमात्र का वही विश्वास जाग्रत करने के लिए हमें जल का प्राणतत्त्व लौटाना होगा।

पर्यावरण सुरक्षा के प्रसंग में पर्वतीय स्खलन भी आज गक गम्भीर चुनौती बन रहा है। संस्कृत-साहित्य में वर्णित हिमालय की रमणीय ढलानें, कैलाश पर्वत के उन्नत रजत शिखर हमारे गौरवशाली अतीत के प्रहरी हैं। पर्वत हमारे देवस्थान हैं। उन देवालयों को काटकर नगर बनाती हमारी आधुनिक सभ्यता ने उन्हें आहत किया है। पर्वतीय क्षरण को रोकने के लिए बढ़ती हुई जनसंख्या पर रोक लगानी होगी, जिससे नगरीकरण की प्रवृत्ति को बढ़ावा न मिले। ऐसे वृक्षों को लगाना होगा, जिनकी जड़ें मिट्टी के कटाव को रोक सकें। आज कटते हुए जंगलों के कारण वर्षा की मात्रा भी काफी कम हो गयी है और जो वर्षा होती भी है, वह पानी रोकनेवाले वृक्षों के अभाव में व्यर्थ हो जाती है। संस्कृत-साहित्य में कुटल, करील, आम, कदम्ब, जम्बू आदि अनेक वृक्षों का उल्लेख बहुलता से मिलता है, जो पृथ्वी की उस सोंधी गंध को फिर से लौटा सकते हैं। पर्यावरण-सुरक्षा के लिए वृक्ष सृष्टि का कवच हैं। वे कार्बन डाइऑक्साइड ग्रहण करके हमें ऑक्सीजन प्रदान करते हैं। अतः प्रदूषण की विकृति से इस विश्व को सुरक्षित रखने के लिए और नष्ट होती ओजोन की परत को बचाने के लिए उनसे सहोदर सम्बन्ध विकसित करने होंगे।

वर्तमान युग में परिवर्तित होती मानवीय संवेदनाओं ने मनुष्य को स्वार्थी बना दिया है। वह प्रकृति से आशीर्वाद का आकांक्षी नहीं है, अपितु उसे समूल नष्ट करके अधिकाधिक रूप में अपने उपयोग में लाना चाहता है। उसकी बढ़ती हुई अदम्य लिप्सा प्राकृतिक अस्तित्व को मूर्छित करनेवाली विषवल्लरी बन गयी है। प्रकृति

को जड़ मानकर हम पर्यावरण-सुरक्षा के उपाय ढूँढने में संलग्न हैं, परन्तु चेतन और अचेतन के मध्य का द्वन्द्व सकारात्मक परिणाम नहीं दे पा रहा है। पेड़, पौधे, जल, वायु, पशु, पक्षी, पर्वत, नदियाँ, पृथ्वी, आकाश—सभी अपनी स्वाभाविकता के आयाम खो रहे हैं। सृष्टि के प्रति हमारी प्रतिबद्धता मौन हो गयी है। अत: आवश्यकता है ऐसी आत्मीयता की, जो प्रकृति के प्रति किये गये हमारे क्रूर निर्णयों की लक्ष्मण-रेखा बन सके, क्योंकि जब-जब मनुष्य ने स्वाभाविक विकास पर कुठाराघात किया है, तब-तब सृष्टि ने विनाश के अध्याय लिखे हैं। आम्रकूट पर्वत पर आम के घने वृक्ष, जामुन के कुञ्जों से अवरुद्ध जल को पीता हुआ मेघखण्ड, स्त्रियों की सुरतक्रीड़ा से उत्पन्न थकान को दूर करता शिप्रावात, पर्वतों से बहती भागीरथी का फेनोज्ज्वल जल आदि अनेकश: दृश्य कंकरीट के जंगलों में दम तोड़ चुके हैं।

संस्कृत कवि सम्पूर्ण जड़-चेतन सृष्टि में एक ही चेतनत्व को देखता है। इसी परिप्रेक्ष्य में प्राकृतिक दृश्यों पर चेतन धर्म का समारोपण एवं मानव के साथ उसका अटूट सम्बन्ध एक विशाल दृष्टिकोण को जन्म देता है। जब मानव सुख-दु:ख में प्रकृति की सहभागिता का अनुभव करता है, तब उसके तद्‌गत व्यवहार में भी सकारात्मक दृष्टि विकसित होती है और यही दृष्टि व्यक्ति के विकास के लिए 'मील का पत्थर' बन जाती है।

आज विकृत होते पर्यावरण में हमारी कोमल प्राकृतिक भावनाएँ एवं मानवीय संवेदनाएँ इस स्वाभाविक सौन्दर्य से दूर कहीं भौतिकता की चकाचौंध में खो गयी है। कमरों में लगे हुए बोनसाई पौधे मनुष्य की निष्ठुरता और निर्ममता की कहानी कहते प्रतीत होते हैं। निश्चित रूप से सजे हुए 'कैक्टसों' के बीच में व्योमस्पर्शी लताओं ने अन्तिम साँस ली है। कटते हुए जंगल, प्रदूषित होती जलवायु और काले धुएँ के मेघखण्डों के बीच आज कहाँ है वह 'अरविन्द सुरभिकणवाही' की अनुभूति? इसके लिए अतीत के पृष्ठों में खोयी उसी प्राकृतिक आस्था को स्वीकार करना होगा, जिसके वशीभूत हुई शकुन्तला कह उठती है— "तदात्मानमपि विस्मरिष्याम"।

अन्तत: जब हम भावना के झूलों में झूलते उस स्वप्निल संसार को नदी की तरंगों, मकरन्दवाहिनी पवन, हिमाच्छादित पर्वतखण्डों एवं पक्षियों के कलरव से भर देंगे, तब हमें प्रकृति का वरदान स्वत: मिल जायेगा। वास्तव में हमें यदि प्रदूषित होते विश्व को प्रकृति का वही रमणीय रूप उपहार में देना है तो उसके प्रत्यावर्तन के लिए संस्कृत-साहित्य से ऋण लेना ही होगा। संस्कृत साहित्य में निहित यह आत्मीय भावना जब जन-जन को आन्दोलित करेगी, तब पर्यावरण-सुरक्षा के समक्ष खड़ा प्रश्न अनुत्तरित नहीं रहेगा, और प्रकृति के उभयपक्षी रूप में शिव का तांडव एवं पार्वती का लास्य थिरक उठेगा।

# संस्कृत वाङ्मय में निरूपित गुप्तचर-व्यवस्था

## (आज के सन्दर्भ में)

डॉ० रामकृष्ण पाण्डेय 'परमहंस'

किसी भी राष्ट्र की सुरक्षा तथा विकास के लिए अन्य व्यवस्थाओं के साथ-साथ गुप्तचर-व्यवस्था की भी अहम भूमिका रहती है । आज 'गुप्तचर' का एकमात्र तात्पर्य अपराधों का पता लगानेवाली एक संस्था या खुफिया विभाग से लिया जाता है, किन्तु प्राचीन भारतीय शासन-प्रणाली में गुप्तचर के इस उद्देश्य को नितान्त ही गौण समझा जाता था । वस्तुतः राजनीति के क्षेत्र में गुप्तचरों की आवश्यकता इसलिए थी कि प्रजा के कष्टों, क्लेशों, पीड़ाओं आदि का वास्तविक पता शासक को चल सके । शासकीय नियमों के पालन में उत्पन्न होनेवाली प्रतिकूल परिस्थितियों, बाधाओं और योजनाओं की सूचना राजा या प्रशासक तक पहुँचाना गुप्तचरों का प्रमुख कर्त्तव्य था । प्राचीन भारतीय गुप्तचर-व्यवव्था, उनका संघटन, उनके गुप्त रहस्य, उनकी गुप्त संकेत-प्रणाली इतनी जटिल, किन्तु इतनी व्यवस्थित थी कि उस समय समाज के छोटे-से-छोटे वर्ग, समुदाय और संगठन से लेकर अन्तरराष्ट्रिय राजनीति तक, किस हिस्से में क्या हो रहा है— यह गुप्तचरों द्वारा शासक को ज्ञात हो जाता था । इस व्यवस्था की उपेक्षा और शिथिलता के भीषण परिणाम भी इतिहास के पन्नों में अंकित हैं । इस व्यवस्था का जाल बिछाकर अपनी निष्ठा, त्याग और अनुशासन के बलपर कौटिल्य ने मौर्य-साम्राज्य की स्थापना, नन्द वंश का नाश और देश के विभिन्न छोटे-छोटे राज्यों को एक सूत्र में बाँधकर विशाल साम्राज्य की स्थापना की थी ।

गुप्तचर-व्यवस्था वैदिक काल की ही देन है । उस काल में दूत ही गुप्तचर का कार्य करते थे । तब प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष—दो रूपों में दूत होते थे । ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के प्रथम सूक्त के प्रथम मन्त्र में अग्नि को प्रत्यक्ष दूत के रूप में प्रस्तुत किया गया है । इसके लिए 'होता' (बुलाने-वाला) विशेषण प्रयुक्त हुआ है—

**'ॐ अग्निमीडे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजं होतारं रत्नधातमम् ।।'[१]**

एक अन्य मन्त्र में भी अग्नि को दूत के रूप में प्रयुक्त किया गया है, किन्तु वहाँ इनमें 'चार-वृत्ति' का अर्थ लगा हुआ है ।[२] सेनापति इन्द्र ने पणियों के द्वारा कर-चोरी के निमित्त सरमा नामक एक कुतिया को नियुक्त किया था, जो उनके द्वारा छिपाये गये धन का पता लगा सके । वहाँ यह अप्रत्यक्ष दूत या गुप्तचर के रूप में प्रयुक्त

---

१. ऋग्वेद.१.१.१.

२. ऋ.१.१२.१,१.१६१.३८

है ।[१] इसी तरह यजुर्वेद के छठवें अध्याय,[२] मैत्रायणी संहिता,[३] अथर्व वेद[४] और ब्राह्मण ग्रन्थों में भी अनेक स्थलों पर प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष दूतों का प्रकरण उपलब्ध होता है । ऐसा प्रतीत होता है कि वैदिक काल में दूतों और गुप्तचरों के बीच एक स्पष्ट विभाजक रेखा नहीं थी । वैदिककालीन इस गुप्तचर-व्यवस्था का और सुसंगठित रूप परवर्ती साहित्य में भी देखने को मिलता है ।

आदिकवि महर्षि वाल्मीकि ने रामायण में भी दूत और गुप्तचरों के महत्त्व, गुण एवं कर्त्तव्यों को प्रकाशित किया है । विविध प्रसङ्गों में प्रयुक्त दूतों और गुप्तचरों के अवलोकन से तत्कालीन गुप्तचर-व्यवस्था का अनुमान लगाया जा सकता है ।

वाल्मीकि रामायण में मन्थरा की भूमिका, सुमन्त का सन्देश,[५] भरत को बुलाने हेतु दूतों का कैकेय देश जाना,[६] सुग्रीव द्वारा राम-लक्ष्मण का भेद लेने हेतु हनुमानजी को भेजना,[७] राम द्वारा लक्ष्मण को सुग्रीव के पास भेजना,[८] सुग्रीव के कहने पर हनुमान का दुबारा वानरसेना के संग्रह हेतु दूत भेजने की आज्ञा देना[९] सीता का पता लगाने हेतु महावीर हनुमान् का लंकापुरी में जाना तथा ब्राह्मण वेष में विभीषण से मिलना,[१०] राम के दूत के रूप में सीता को अपना परिचय कहकर देना 'तेनाहं प्रेषितो दूतस्त्वत्सकाशमिहागतः',[११] प्रहस्त द्वारा हनुमानजी से लङ्का आने का कारण पूछने पर हनुमानजी द्वारा अपने को राम का दूत बताते हुए ''केनचिद् रामकार्येण आगतोऽस्मि तवान्तिकम् । दूतोऽहमिति विज्ञाय राघवस्यमितौजसः''[१२] कहना, दूत के वध को विभीषण द्वारा अनुचित कहा जाना,[१३] शार्दूल के कहने पर रावण द्वारा शुक को दूत बनाकर सुग्रीव के पास सन्देश भेजना,[१४] रावण द्वारा शुक और सारण को गुप्त रूप से वानर सेना में भेजना,[१५] और रावण के गुप्तचरों का राम की कृपा से वानरों से छुटकारा

---

१. ऋग्वेद.१०.१०८.२-४
२. शुक्लयजुर्वेद, अध्याय आठ
३. मैत्रायणी संहिता, २.२.१
४. अथर्ववेद, ३.४.६-७
५. वा.रा.पृ. ३४६
६. वही, ३७६
७. वा.रा.कि.का., २.२२-२४, ३.२०-२४, ३३-३६
८. कि.का. ३०/६५-८०
९. कि.का. अध्याय ३७
१०. सुन्दरकाण्ड, ५.१५-४०
११. वा.रा., ५.३५.३३
१२. वही, ५.४९.१९
१३. श्रमस्व शेषं त्यज राक्षसेन्द्र, प्रसीद मे वाक्यमिदं शृणुष्व ।
वधं न कुर्वन्ति परावरज्ञा, दूतस्य सन्तो वसुधाधिपेन्द्राः ॥ वही, ५.५२.१३-१५
१४. रामायण युद्धकाण्ड, २०.१-४
१५. वही, २५.२-३०

मिलना, लंका जाकर वानर सेना का समाचार कहना[१] तथा राम द्वारा भरत को राजनीति की शिक्षा देते हुए गुप्तचरों के महत्त्व को बतलाना[२] आदि प्रसङ्गों में दूतों तथा गुप्तचरों के क्रियाकलापों और महत्त्व का विशद वर्णन है।

आचार्य मनु ने भी गुप्तचर के महत्त्व को स्वीकार करते हुए लिखा है कि राष्ट्र में गुप्तचरी कर रहे शत्रु देश के गुप्तचरों से राजा को सतर्क रहना चाहिए।[३] दूतों से गुप्त मन्त्रणा राजा की सफलता के लिए परम आवश्यक है। ऐसी मन्त्रणा राजा को एकान्त स्थलों में करनी चाहिए।[४] इस तरह यद्यपि मनु ने गुप्तचर व्यवस्था पर पृथक् से विचार नहीं किया है, तथापि दूतों को ही गोपनीय सूचनाओं तथा रहस्यों के लिए महत्त्वपूर्ण माना है।[५] इससे प्रतीत होता है कि मनु के समय तक चर और गुप्तचर—दोनों कार्य दूत ही किया करते थे।

कामन्दक, याज्ञवल्क्य, भीष्म, कौटिल्यादि स्मृतिकारों ने दूत और गुप्तचर को पृथक्-पृथक् माना है। शुक्र ने दूत की परिभाषा इस प्रकार दी है— संकेत, आकार, चेष्टाओं आदि को जाननेवाले, स्मृतिमान, देशकाल के ज्ञाता, इन छः गुणों से सम्पन्न, मन्त्र के जानकार, वाक्पटु और निर्भीक व्यक्ति को दूत कहा जाता है।[६] भीष्म ने 'चार-चक्षुष' राजाओं के लिए गुप्तचर को आवश्यक माना है। कहा गया है कि गायें सूँघकर देखती हैं, अर्थात् खाद्याखाद्य का निर्धारण करती हैं, ब्राह्मण शास्त्रों से देखता है, राजा गूढ़ पुरुषों द्वारा देखता है और साधारण जन चक्षु से देखते हैं।[७] भीष्म ने गुप्तचर के लक्षणों को परिभाषित किया है।[८]

स्मृति एवं नीतिग्रन्थों में गुप्तचर की योग्यता के विषय में भी विचार किया गया है। महाभारत में भीष्म ने कहा है कि जो अच्छी तरह परीक्षित हों; बुद्धिमान होने पर भी देखने में गूँगे, अन्धे और बधिरों की भाँति देखते हैं, और भूख-प्यास सहने तथा परिश्रम करने की शक्ति रखते हों, ऐसे लोगों को गुप्तचर बन कर आवश्यक कार्यों हेतु नियुक्त करना चाहिए। कौटिल्य ने भी गुप्तचर की नियुक्ति के सम्बन्ध में लिखा है कि सिद्ध, तपस्वी, संन्यासी, घुमक्कड़, भाट, ऐन्द्रजालिक, अपनी इच्छा से भ्रमण करनेवाले, यमचित्र को दिखलाकर रोटी कमानेवाले, शकुन

---

१. वही, और ३०वाँ अध्याय

२. अयोध्याकाण्ड, १००.१६,१८,३५,३६

३. 'दूतसंप्रेषण चैव कार्यशेषं तथैव च।
अन्तः पुरप्रचारं च प्रणिधीनां च चेष्टितम्॥' मनु., ७.१५३

४. गिरिपृष्ठं समारुह्य प्रासादं वा रहोगतः।
अरण्ये निःशलाके वा मन्त्रयेदविभावितः॥ मनु., ७.१४७

५. दूतं चैव प्रकुर्वीत सर्वशास्त्रविशारदम्।
इङ्गिताकारचेष्टज्ञं शुचिं दक्षं कुलोद्गतम्॥ वही, ७.६३

६. इङ्गिताकारचेष्टिज्ञः स्मृतिमान्देशकालवित्।
षाडगुण्यमन्त्रविद्वग्मी वीतभीर्दूत इष्यते॥ शुक्र, २८६

७. गावो गन्धेन पश्यन्ति, वेदैः पश्यन्ति वै द्विजाः।
चारैः पश्यन्ति राजानश्चक्षुर्भ्यो इतरे जनाः॥

८. प्रज्ञा मेधाविनो दक्षाः दान्ताः शूराः बहुश्रुताः।
कुलीनाः सत्त्वसम्पन्नाः युक्ताः सर्वेषु कर्मसु॥ महाभारत, ८६.१७

विद्यावाले, ज्योतिषी, वैद्य, उन्मत्त, गूँगे, बधिर, मूर्ख, व्यापारी, कारीगर, नट, भांड आदि का वेष धारण करने में समर्थ व्यक्ति को गुप्तचर नियुक्त करना चाहिए ।[१]

आचार्य मनु ने दूत की विशेषताओं का वर्णन करते हुए कहा है कि दूत ही सन्धि या विग्रह करा देता है । दूत ऐसे भी कार्य करा देता है, जिससे मानवों में द्वेष हो जाता है । इन मूढ़ पुरुषों का प्रयोग केवल राज्य-सुधार के लिए ही नहीं, अपितु विजय प्राप्त करने के लिए भी आवश्यक था ।

स्मृति और नीति ग्रन्थों में गुप्तचरों की कार्यपद्धति तथा उनके दायित्त्वों पर भी विचार किया गया है । भीष्म ने कहा है कि गुप्तचरों को शीघ्रता से प्राप्त समाचार से राजा को अवगत कराना चाहिए । इनसे राजा को अपने प्रियतम तथा निकटतम लोगों या दुश्मनों की गतिविधियों का पूर्ण रूप प्राप्त होता है ।[२] इन गुप्तचरों को दिनभर विविध रूप धारण कर सभी प्रकार के समाचारों को सुनकर रात्रि के प्रथम पहर में राजा को सूचित करना चाहिए ।[३] राजा के चिन्तन के पश्चात् रात्रि के सप्तम प्रहर, अर्थात् प्रातःकाल में गूढ़ वार्ताओं और सूचनाओं पर सम्यक् विचार करने के पश्चात् गूढ़ पुरुष या गुप्तचर को नियुक्त करना चाहिए ।[४] इन्हें मन्त्रियों, पुरोहितों आदि के भी आचरण के विषय में खोजकर उनकी वास्तविक गतिविधियों से राजा को अवगत कराना चाहिए । गुप्तचर से प्राप्त सूचनाओं के आधार पर राजा दण्ड की व्यवस्था करता था । गुप्तचर रूपी नेत्रों से देखकर राजा सदा इस बात की पूर्ण जानकारी रखता कि उसके शत्रु, मित्र तथा तटस्थ व्यक्ति नगर और ग्रामों में कब क्या करना चाहते हैं । भीष्म काल में गुप्तचरों के कार्य और अधिकार अत्यधिक व्यापक थे । राजा के मित्रों और पुत्रों पर भी नजर रखने तथा उनकी गतिविधियों की सूचना देने का अधिकार उन्हें प्राप्त था ।[५] आचार्य कौटिल्य तो गुप्तचरों के लिए भी गुप्तचर नियुक्त करने के पक्षधर थे । इतना ही नहीं, यदि राजकुमार भी राष्ट्रविरुद्ध कार्य में संलिप्त पाये जायें, तो उन्हें (गुप्तचरों को) विशेष परिस्थितियों में अधिकार प्राप्त था कि उन्हें विष आदि रसों या शस्त्र से मार सकता था ।[६] सामान्य परिस्थितियों में राजा का ही धर्म था कि वह गुप्तचरों से मिलने, गुप्त मन्त्रणा करने, कोष-निरीक्षण करने तथा अपराधियों को दण्ड देने का कार्य स्वयं करें, क्योंकि इन्हीं कार्यों पर सम्पूर्ण राज्य स्थिर है ।[७] राजा को इस बात की पूर्ण जानकारी रखनी चाहिए कि उसके शत्रु, मित्र और तटस्थ व्यक्ति राज्य के भीतर तथा बाहर कब क्या करना चाहते हैं ।[८] ये सब जानकारियाँ गुप्तचरों द्वारा ही मिलती थीं । स्त्रियों को भी गुप्तचर

---

१. अर्थ शा० , ४.४.३
२. भीष्म पर्व, ६९.७
३. प्रथमे रात्रिभागे मूढ़ पुरुषान्पश्येत् । कौ., १.१९.२१
४. सप्तमे मन्त्रमध्यमासीत् गूढपुरुषांश्च प्रेषयेत । अर्थशास्त्र, १.१८.२
५. अमात्येषु च सर्वेषु मित्रेषु विविधेषु च ।
पुत्रेषु च महाराज प्रणिदध्यात् समाहितः ॥ महाभारत शान्ति पर्व., ६
६. त्यक्तं गूढपुरुषाः शस्त्ररसाभ्यां हन्युः । अर्थशास्त्र, १.१८.१८
७. महाभारत, शान्ति पर्व, ८६.२०
८. महाभारत, शान्ति पर्व, ८६.२१

के रूप में नियुक्त किया जाता था । वे राज्य कर्मचारियों के परिवारों, गाँवों और शहरों की स्त्रियों में हिलमिलकर उनकी आन्तरिक गतिविधियों का पता लगाती थीं ।[१] ये भिक्षुकी या परिव्राजिका कहलाती थीं । ये गुप्तचर करवञ्चकों का भी पता लगाकर राज्य की आर्थिक क्षति पर अंकुश लगाने का कार्य करते थे ।

देश में कुछ इस प्रकार के भी लोग होते हैं, जो जनता में आतंक पैदा करते हैं । गुप्तचर इन लोगों तथा इन्हें प्रश्रय देनेवाले लोगों के बारे में भी पता लगाते थे—

**'ते ग्रामाणमध्यक्षाणो च शौचाशौचं विधुः ॥[२]**

गुप्तचर इस तरह गाँवों और शहरों के प्रत्येक क्षेत्र में होनेवाले पापकृत्य, चोरी, हिंसादि अपराधों का पता लगाकर उन्हें राजा के द्वारा दण्डित कराकर समाज की बुराई दूर करने, शान्ति स्थापित करने और सद्व्यवहार की स्थापना कराने हेतु सतत सक्रिय रहते थे ।

गुप्तचरी का कार्य अत्यन्त ही जटिल और जोखिमपूर्ण था । पकड़े जाने पर गुप्तचरों को शारीरिक उत्पीड़न झेलना पड़ता था । गुप्तचर विविध छद्म रूप धारणकर बाजारों, सार्वजनिक भ्रमण-स्थलों, सामाजिक उत्सवों, भिक्षुओं, बगीचों, उद्यानों, विद्वानों की मण्डलियों, दूसरे देशों, चौराहों, सभाओं और धर्मशालाओं में शत्रुओं की गतिविधियों का पता लगाते थे ।[३] ये चोरों तथा व्यभिचारियों के समूह में रहते हुए अपनी गुप्तचरी विद्या, जैसे—सुलाने, छिपाने, संकेत के द्वारा द्वार खोलने आदि उपायों से उनका भेद प्राप्त करते थे ।[४] इन गुप्तचरों की अपनी गूढ़लिपि और संकेत होते थे, जिन्हें केवल गुप्तचर ही जानते थे । ये गुप्तचर अपने निजी संकेतों के अनुसार बनायी हुई लिपियों के द्वारा उस समाचार को राजा तक पहुँचाते थे ।

**'तं भिक्षुक्यः संस्थास्वपर्ययेयुः ।**
**संस्थानामन्तेवासिनः संज्ञालिपिभिश्चारसंचारं कुर्युः ।।'**

ये समर्पित गुप्तचर राजा को विजय दिलाने की नीयत से स्वयं को देश से निष्कासित बतलाकर, शत्रुदेश में शरण लेकर वहाँ अपने देश के अनुकूल पदार्थों का संग्रह करते थे, प्रशासन तथा आन्तरिक शक्ति को अपनी भेद-बुद्धि से क्षीण करते थे तथा अपने पक्ष के लोगों की संख्या बढ़ाकर उस देश के मुख्य स्थानों पर अधिकार कर लेने या क्षति पहुँचाने का प्रयास करते थे ।[५]शत्रु राज्य में दुर्गपाल या अन्तःपाल के रूप में कार्य करते हुए

---

१. स्त्रियश्चाभ्यान्तरं चारं विधुः । कौ.,१.१२.११

२. कौ. अ. शा.,४.४.४

३. महाभारत शा.पर्व. ६९.१२

४. सत्रीप्रयोगादूर्ध्वं सिद्धव्यञ्जना माणवा माणवविद्याभिः प्रलोभयेयुः ।
प्रस्वापनान्तर्धानद्वारापोहमंत्रेण प्रतिरोधकान्संवननमन्त्रेण पारतल्पिकान् ॥ कौ.,४.५.१

५. श्रेणीमुख्यप्राप्तं निष्पातयेत् । सः परमाश्रित्य पक्षापदेशेन स्वविषयात्सचिव्यकरणसहायोपादानं कुर्वीत ॥ कौ. अर्थ. १३.३.१-२

नेवला, बन्दर, बिलाव, कुत्ते आदि की पूँछ में अग्नि प्रज्वलित करने वाली औषधियाँ लगाकर उनको शत्रुओं के उन भाण्डारों में छोड़ देते थे, जहाँ बाण, कुप्य और अन्य रक्षा-सामग्री रखी होती थी ।

**'गूढपुरुषाश्चान्तः दुर्गपालका-नकुल-वानर-विडालशुनां पुच्छेष्वग्नियोगमाधाय काण्डनिचयरक्षाविधानं वेश्मसु विसृजेयुः ।'[१]**

नीतिकारों ने आग्नेय और रासायनिक अस्त्रों के प्रयोग का निषेध किया है, क्योंकि इससे समस्त निर्दोष प्रजा नष्ट हो जाती है तथा फसलों की अधिक क्षति होती है । आचार्य कौटिल्य ने लिखा है—

**'न त्वेव विद्यमाने पराक्रमे अग्निमवसृजेत् अविश्वासो ह्यग्निः दैवपीडनं च[२] ॥'**

शत्रुओं को जीतने के लिए विविध औषधियों का भी प्रयोग गूढ़ पुरुष करते थे । जैसे— गिरगिट-छिपकली की पकायी हुई नसों का धुआँ आँखों की देखने की क्षमता समाप्त कर उन्माद पैदा कर देता है—

**'कृतकण्डककृकलासगृहगोधिकान्धाहिकधूमो नेत्रवधमुन्मादं च करोति ।'[३]**

इस तरह राज्य की व्यवस्था और सुरक्षा में गुप्तचरों की अहं भूमिका है । इनकी मन्त्रणा को राजा तथा अमात्य कार्यसिद्ध होने के पूर्व तक सामान्य जन के समक्ष प्रकट नहीं करते । मन्त्र की गोपनीयता भङ्ग न हो—इसके लिए कठोर नियन्त्रण रखना चाहिए ।[४]

## गुप्तचर के भेद

याज्ञवल्क्यस्मृति की मिताक्षरा टीका में दूत के तीन भेदों का उल्लेख है[५]—

(i) निसृष्टार्थ—इनमें अमात्य के सभी गुण पाये जाते हैं । इन्हें पर्याप्त अधिकार प्राप्त होता है । ये सन्धि-विग्रह का भी कार्य करते हैं । ये दूत होते हैं । उदाहरणार्थ—श्री कृष्ण निसृष्टार्थ दूत थे ।

(ii) परिमितार्थ— इन्हें एक कार्यविशेष या निश्चित प्रयोजन विशेष हेतु नियुक्त किया जाता है—यथा—महावीर हनुमान परिमितार्थ दूत थे ।

(iii) शासनहर—ये राजकीय पत्रों या सन्देश को अक्षरशः पहुँचाने का कार्य करते थे । जैसे—शुक रावण द्वारा भेजा गया शासनहर था ।[६]

---

१. कौः अर्थ.१३.४.२३-२४
२. वही,१३.४.२३-२४
३. वही,१४.१.२०
४. 'तस्मान्मन्त्रोद्देशमनायुक्तो नोपगच्छेत । उच्छिद्येत मन्त्रभेदी ॥ मन्त्रभेदो ह्ययोगाक्षेमकरो राज्ञस्तदायुक्तपुरुषाणां च ॥' वही,१.१५.५-६,१३-१४,
५. अमात्यसंपदोपेतो निसृष्टार्थः पादगुणहीनः परिमितार्थः अर्धगुणहीनः शासनहरः । वही,१.१६.२-४
६. अर्थशास्त्र १/१६/१६

कौटिल्य ने दूतों और गुप्तचरों के बीच एक स्पष्ट विभाजक रेखा खींची है और गुप्तचर के दो प्रकार बताये हैं—

(i) संस्था— एक स्थान पर रखे अपने लोगों से कार्य करनेवाले गुप्तचरों को 'संस्था' कहते हैं।

(ii) सत्री— जो सर्वत्र संचरण करते हुए अपने कार्य की सिद्धि करते हैं, वे 'सत्री' कहलाते हैं।

आचार्य कौटिल्य ने स्वरूप की दृष्टि से इन गुप्तचरों के नौ भेद किये हैं—

(१) कापटिक[१] — प्रजाजनों को जाननेवाला, उनके गुप्त भेदों का ज्ञाता, अति प्रगल्भ तथा छात्ररूप में रहनेवाला गूढ़ पुरुष 'कापटिक' कहलाते थे।

(२) उदास्थित[२]—ये संन्यासी वेश में रहकर विद्यार्थियों को और अधिक धन देकर उनसे कृषि, वाणिज्य और पशुपालन का कार्य करवाते थे।

(३) गृहपतिक—ये धनहीन किसान के रूप में कृषि, वाणिज्य और पशुपालन का कार्य करवाते थे।

(४) वैदेहक[३]—व्यापारी के रूप में रहनेवाले गूढ़ पुरुष 'वैदेहक' कहलाते थे।

(५) तापस— ये मुण्डित या जटावेश में रहकर कर्मचारियों का निरीक्षण करते थे।[४]

(६) सत्री— ये विविध ज्ञान, विज्ञान, ज्योतिष, धर्मशास्त्र तथा पुराण के ज्ञाता के रूप में घूम-घूमकर कार्य करते थे। ये राजा के अत्यन्त प्रिय होते थे।[५]

(७) तीक्ष्ण— ये अपने शरीर-रक्षा की चिन्ता किये बिना, हिंसक पशुओं और अरण्यों को देखते थे।[६]

(८) रसद— ये अत्यन्त कठोर और निर्मम होकर क्रूर कृत्यों को करते थे।[७]

(९) भिक्षुकी या परिव्राजिका—ये दरिद्र ब्राह्मणों के रूप में भ्रमण करती हुई कर्मचारियों और समाज के स्त्री-समुदाय में पैठ बनाकर कार्य करती थीं।[८]

आज के परिवेश में भी इस गुप्तचर व्यवस्था का महत्त्व अक्षुण्ण है। आज हमारा देश घोर राष्ट्रिय-अन्तरराष्ट्रिय द्वन्द्वों, संकटों और समस्याओं का सामना कर रहा है। जनसंख्या के बोझ, कर्मचारियों की

---

१. परमममर्ज्ञः प्रगल्भः छात्रः कापटिकः। कौ.,१.११.३
२. वही,१.११.६
३. वणिजको वृत्तिः क्षीणः प्रज्ञाशौचयुक्तो वैदेहकव्यञ्जनः। वही,१.११.१४
४. मुण्डो जटिलो वा वृत्तिकामस्तापस व्यञ्जकः। वही,१.११.१६
५. वही,१.१२.३
६. वही,१.१२.१३
७. कौ.१.१२.४
८. परिव्राजिक वृत्तिकान् दरिद्राविधवाप्रगल्भा ब्राह्मण्यन्तः पुरे कृतसत्कारामहापात्र ----

स्वार्थपरता, कर्तव्य में प्रमाद, बेईमानी से धनसंग्रह की प्रवृत्ति, पड़ोसी और शत्रु राष्ट्रों की गुप्तचर एजेन्सी की सक्रियता, अन्तर्घात की बढ़ती प्रवृत्ति, करवञ्चना की नीयत आदि अनेक समस्याओं के व्यूह में फँसा हुआ है। ऐसी स्थिति ने हमें अपने पूर्वजों के संचित निर्देशों और नीतियों के पुनरवलोकन की महती आवश्यकता है। यद्यपि सी०बी०आई०, रॉ, आई०बी० आदि गुप्तचर संस्थाएँ हमारे देश में कार्यरत हैं, तथापि समस्याएँ सुलझती नजर नहीं आ रही हैं। अत: इन्हें और सुदृढ़ तथा व्यवस्थित करने की आवश्यकता है। इनके पूर्ण व्यवस्थित हो जाने और तदनुरूप कठोर दण्ड-व्यवस्था किये जाने पर निश्चय ही देश इन समस्याओं से उबर सकता है।

# विश्व-सभ्यता को संस्कृत का योगदान

डॉ० (श्रीमती) कमलेश पारीक

सभ्यता तथा संस्कृति एक ही सिक्के के दो पहलू हैं । संस्कृति जीवन में रस की साधना है, जबकि सभ्यता रसोद्रेक के लिए उपजाऊ भूमि तैयार करने में सहायक है । सभ्यता का इतिहास होता है, जिसमें मानव जाति उत्तरोत्तर अधिकाधिक स्वतंत्रता का उपभोग करती रही है । संस्कृति देशज होती है । यही कारण है कि भारतीय संस्कृति की अपनी एक महत्त्वपूर्ण विशेषता है—'अनेकता में एकता' । यहाँ अनेक भाषाएँ हैं, अलग-अलग प्रदेशों की अलग-अलग वेशभूषा, रीति-रिवाज, साहित्य, भौगोलिक सीमाएँ आदि हैं, किन्तु हिन्दी भाषा यहाँ की राजभाषा अथवा मातृभाषा है, जिसने सबको एकता के सूत्र में पिरो रखा है ।

संस्कृत विश्व की सबसे प्राचीन भाषा है इसने अनेक भाषाओं को जन्म दिया है । विश्व का प्राचीनतम साहित्य संस्कृत भाषा का ही है । किसी भी भाषा का महत्त्व दो तथ्यों पर आधारित होता है — प्रथम, भाषा का साहित्य कैसा है ? द्वितीय, वह भाषा अपने आप में कैसी है ?इन दोनों दृष्टियों से संस्कृत भाषा का महत्त्व स्पष्ट हो जाता है । संस्कृत भाषा का स्वरूप व्यापक है तथा इसका परिमाण विशाल है । संस्कृत साहित्य ज्ञान-विज्ञान से परिपूर्ण है । इसका ज्ञान-वाङ्मय तथा भाव-वाङ्मय अत्यन्त उत्कृष्ट है । विश्व-सभ्यता को संस्कृत साहित्य की देन को इस प्रकार व्याख्यायित किया जा सकता है—

## (१) वैदिक वाङ्मय विश्व का प्राचीनतम साहित्य —

वेद चतुष्टय (ऋग्वेद, सामवेद, अथर्ववेद तथा यजुर्वेद) विश्व-सभ्यता को संस्कृत-साहित्य की सबसे महत्त्वपूर्ण देन है । यह वैदिक वाङ्मय संस्कृत भाषा में ही निबद्ध है । वेदों की संस्कृत भाषा तथा व्याकरण लौकिक संस्कृत भाषा तथा व्याकरण से भिन्न है । अतः इसके भाष्य, वैदिक कोश तथा व्याकरण कालान्तर में यास्क, पणिनि, पातंजलि आदि महर्षियों ने तैयार किए ।

वेदों में अत्यन्त प्राचीनकोल से मानव-समाज की धार्मिक भावनाओं और दार्शनिक विचारधाराओं का वर्णन प्राप्त होता है ।

### (२) वैज्ञानिक योगदान—

वैदिक साहित्य के अन्तर्गत 'ऋग्वेद' के मन्त्रों द्वारा सूक्ष्म शक्ति अथवा चमत्कार को जानकर जर्मन संस्कृत के विद्वान वैज्ञानिकों ने विज्ञान के चमत्कार जैसे वायुयान आदि का निर्माण किया। ऋग्वेद के मंत्रों का अर्थ अत्यन्त गूढ़ है। वेद के अधिकतर मन्त्रों के आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक अर्थ होते हैं, जिनको हम स्थूल, सूक्ष्म और कारण रूप भी कह सकते हैं, स्थूल में बाह्य कर्मकाण्ड, पूजा, उपासना, प्रार्थना, शिक्षा आदि का समावेश होता प्रत्येक सूक्ष्म से सूक्ष्म पदार्थ या कार्य से वैज्ञानिक रहस्य प्रकट होते हैं और उनको शक्ति रूप में परिणित करके सांसारिक उन्नति के नये-नये मार्गों का ज्ञान होता है। इसी प्रकार रोबोट का ही उदाहरण ले लीजिए। यह रोबोट बटन दबाने से ही काम कर सकता है। यह भी तो वैदिक मंत्रों की ही शक्ति है। मंत्रों की शक्ति के आकर्षण के फलस्वरूप यह क्रिया होती है, जो मन्त्र का सूक्ष्म रूप है।

### (३) चिकित्सा क्षेत्र में योगदान —

आज सम्पूर्ण विश्व तमाम औषधियों को छोड़कर आयुर्वेद की औषधियों के सेवन की ओर अग्रसर हो रहा है, जिसे हमारे पूर्वज हजारों वर्ष पहले अथर्ववेद में वर्णित कर चुके हैं। इसके प्रयोग के अच्छे परिणाम सामने आ रहे हैं। यही कारण है कि आयुर्वेद की औषधियों का सेवन करनेवाले लोगों की संख्या दिन-दूनी रात-चौगुनी बढ़ती जा रही है।

### (४) धार्मिक योगदान —

हमारा देश प्राचीन काल से ही सम्पूर्ण विश्व का गुरु रहा है। यहाँ पर समय-समय पर अनेक धर्मों ने जन्म लिया, जिनका प्रभाव समय-समय पर न्यूनाधिक होता रहा। अनेक धर्मों-सम्प्रदायों, जैसे—सनातन अथवा हिन्दू धर्म, बौद्ध, जैन, शैव, शाक्त, वैष्णव धर्म —के अन्तर्गत श्री सम्प्रदाय, वल्लभ सम्प्रदाय, निम्बार्क सम्प्रदाय और चैतन्य अथवा मध्व गौड़ेश्वर सम्प्रदाय का धर्म संगृहीत समझना चाहिए। बौद्ध धर्म का प्रचार प्राचीनकाल में भगवान बुद्ध के समय में हमारे देश के अलावा विदेशों—नेपाल, जावा, सुमात्रा चीन, तिब्बत, श्रीलंका आदि में भी हुआ। सम्राट अशोक बौद्ध मतानुयायी था। उसने इस धर्म की उन्नति तथा प्रचार-प्रसार के लिए अपनी राजकीय शक्ति का उपयोग किया। आधुनिक समय में भी हमारे देश की सरकार के विभिन्न मानकों में सारनाथ के स्तम्भ पर उत्कीर्ण चारों सिंहों की आकृति देखी जा सकती है। विशेषकर रुपयों तथा सिक्कों पर अशोक स्तम्भ उत्कीर्ण रहता है। इसके अलावा अतिविशिष्ट के वाहनों पर अशोक के सिंह स्तम्भ जा सकते हैं।

धार्मिक योगदान की सबसे ज्यादा महत्ता मानसिक (आत्मिक अथवा आध्यात्मिक) शान्ति रही है। यही कारण है कि पश्चिमी देशों के लोग विलासपूर्ण जीवन में ऊबकर हिन्दू संस्कृति की ओर उन्मुख हो रहे हैं और आत्मिक सुख-शान्ति का अनुभव कर रहे हैं। इसके अतिरिक्त भारतवर्ष के प्राकृतिक सौन्दर्य से मोहित होकर यहाँ की संस्कृति और सभ्यता की ओर आकृष्ट हुए पूर्वाचार्यों, ऋषियों, मुनियों की सी दैनिकचर्या बनाते हुए उनके द्वारा उपदिष्ट उपदेशों और धर्म-दर्शनों में अपना समय व्यतीत कर रहे हैं। ऐसे लोगों की संख्या दिनो-दिन बढ़ती जा रही है।

धार्मिक क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। वेदों के पश्चात् ज्ञान वाङ्मय के अंतर्गत धर्मशास्त्र, दर्शनशास्त्र, व्याकरण आते है, जिनपर अनेक भाष्य, टीकाएँ आदि की जा चुकी हैं।

## (५) भाव-वाङ्मय का योगदान —

संस्कृत भाषा में भी-वाङमय के अन्तर्गत गद्य काव्य, नाटक आदि सभी का समावेश है। संस्कृत भाषा का भाव-वाङ्मय भी अत्यन्त व्यापक परिमाणवाला है। इसके द्वारा तत्कालीन भारतवर्ष की सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक तथा धार्मिक दशाओं पर प्रकाश पड़ता है। अत: प्राचीन सभ्यता तथा संस्कृति के इतिहास को जानने के लिए संस्कृत-साहित्य के काव्यों, नाटकों, महाकाव्यों आदि का अध्ययन आवश्यक है। विश्व की किसी भी प्राचीन भाषा का इतना विपुल साहित्य कहीं प्राप्त नहीं होता, जितना संस्कृत भाषा का प्राप्त होता है। इसीलिए भारतीय संस्कृति के विषय में यह कथन अक्षरश: चरितार्थ होता है—

**धन्योऽयं भारतो देश: प्रत्ना च तस्य संस्कृति:।**

## (६) ज्योतिष के क्षेत्र में योगदान —

हमारे ऋषि-मुनियों ने हजारों वर्ष पहले ही पृथ्वी की भौगोलिक स्थिति के विषय में भविष्यवाणी कर दी थी। गणित के अंकों की प्रक्रिया भी वैज्ञानिक रीति पर ही आधारित है। आकाश में कितने ग्रह, कहाँ और कितने परिमाणवाले हैं— इन सबका वर्णन संस्कृत साहित्य में वर्णित है। प्राचीनकाल में ज्योतिर्वेद राजाओं ने अनेक वेधशालाओं का निर्माण कराया, जिसके अन्तर्गत सूर्य-घड़ी का निर्माण भारतवर्ष का विचित्र तथा आश्चर्यमय भौगोलिक ज्ञान की दक्षता का परिचायक है। दीवार-घड़ी आदि का आविष्कार कालान्तर में हुआ। ये वेधशालाएँ जन्तर-मन्तर के अन्तर्गत निर्मित हैं। गणित प्रक्रिया के आधार पर ही सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण आदि के अलावा नक्षत्रों, मुहूर्तों आदि की भविष्यवाणियाँ पहले ही कर दी जाती हैं।

## (७) संगीत द्वारा ईश्वर प्राप्ति —

हमारी सभ्यता तथा संस्कृति की विशेषताओं के अन्तर्गत संगीत-साधना के द्वारा ईश्वर की प्राप्ति भी एक प्रमुख विशेषता रही है। सामवेद में संगीत की पूर्ण शिक्षा निहित है। सामवेद की ऋचाओं के गायन की अपनी विशेष शैली है, जो उदात्तानुदात, आरोह-अवरोहपूर्वक गतिमान हो रही है। चूँकि प्राचीनकाल में मुद्रण आदि की, कागज की कोई व्यवस्था नहीं थी, केवल सुनने के आधार पर ही वेदों को कण्ठस्थ करके सुरक्षित रखा जाता था। इसीलिए ये 'श्रुति' कहलाए। संगीत के माध्यम से अनेक रोगों का निदान भी किया जाता है। अत: चिकित्सा के क्षेत्र में भी संगीत का अपना विशेष महत्त्व है।

संगीत की साधना के द्वारा स्वामी हरिदास ने वृन्दावन में श्री बाँके बिहारीजी को प्रकट किया — यह एक ऐतिहासिक सत्य है। ये ही स्वामी हरिदास सम्राट अकबर के राज दरबार के संगीतज्ञ तानसेन के गुरु थे। हरिदास द्वारा ही तानसेन ने दीपक राग द्वारा दीप प्रज्वलित कर, वर्षा राग द्वारा वर्षा कराना आदि की दक्षता प्राप्त की थी। भारतीय संगीत से आकृष्ट होकर समस्त संसार धीरे-धीरे इसका भक्त हो रहा है।

# वैदिक संस्कृति : विश्वसंस्कृति का मानदण्ड

डॉ० (श्रीमती) सरस्वती बाली

इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में मनुष्य ईश्वर की सर्वोत्कृष्ट रचना है । मानव-विकास विज्ञानियों का मानना है कि मानव के विकास में हज़ारों साल लगे । प्रारम्भ में वह (आदि मानव) सभ्यता से अनभिज्ञ था । धीरे धीरे उसके मस्तिष्क का विकास होता गया और वह सभ्य होता गया । वह सभ्यता से संस्कृति की ओर बढ़ा । विश्व में अनेक सभ्यताओं के साथ-साथ अनेक संस्कृतियों ने भी जन्म लिया । सभ्यता और संस्कृति मानव-जीवन के दो अंग हैं । सभ्यताएँ बदलती रहती हैं, परन्तु संस्कृति शाश्वत होती है । कभी-कभी सभ्यता के चरमोत्कर्ष से संस्कृति के विनाश की आशंका हो जाती है । 'संस्कृति' शब्द सम् उपसर्ग कृ धातु सुट् आगम क्तिन् प्रत्यय से बना है । संस्कृति का अर्थ है जीवन को संस्कारयुक्त बनाना । मनुष्य की सामाजिक, आर्थिक व आध्यात्मिक गतिविधियाँ एवं सम्यक् चेष्टाएँ ही संस्कृति है । इस समय संसार के नक्शे में पश्चिम के कई देशों को सभ्यता के शिखर पर पहुँचा हुआ माना जा रहा है और भारत तथा आसपास के देशों को पिछड़ा हुआ माना जा रहा है । देखा जाए तो सभ्यता के जिस शिखर पर पश्चिम पहुँच चुका है, उस शिखर पर संस्कृति का अभाव या विनाश हो चुका है । वहाँ सामाजिक व सांस्कृतिक मूल्यों का ह्रास हो चुका है । संस्कृति के अभाव में सभ्यता भी अधिक समय तक टिकी नहीं रह सकती । अत: वर्तमान समय में सभ्यता और संस्कृति में सन्तुलन की आवश्यकता है । परन्तु वह संस्कृति कैसी हो, किन सामाजिक मूल्यों को अपनाया जाए, ताकि सभ्यता भी नष्ट होने से बच जाये । संसार में सभ्यता और संस्कृति के ह्रास को रोकने के लिए किसी सर्वाङ्गीण संस्कृति की आवश्यकता है । ऐसी संस्कृति जानने के लिए आज पश्चिम पूर्व की ओर ताक रहा है । ऐसी स्थिति में आज भारत के लोगों का, संस्कृतज्ञों का कर्तव्य है कि वे वैदिक संस्कृति से समस्त विश्व को परिचित करायें । वैदिक संस्कृति में ऐसी विशेषताएँ हैं कि यह संस्कृति समस्त विश्व की संस्कृतियों का मानदण्ड को सकती है । विश्व में सभी लोग अपने-अपने धर्म का अवलंबी बने रहकर भी वैदिक संस्कृति की मौलिक विशेषताओं को अपना सकते हैं । ऐसा प्रतीत होता है कि इस विश्व को पहले भी कभी मार्गनिर्देश की आवश्यकता पड़ी होगी । और तब वह मार्ग निर्देशन कराया हमारे देश के लोगों ने । इसी प्रकार के आशय को प्रकट करती हैं निम्नलिखित पंक्तियाँ—

**अस्मद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।**
**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥**

आज भी सांस्कृतिक मूल्यों से युक्त उच्च चरित्रवाले व्यक्तियों द्वारा विश्व में वैदिक संस्कृति का प्रचार करने की आवश्यकता है । वैदिक संस्कृति ही समस्त विश्व की संस्कृति हो सकती है । वैदिक संस्कृति को किसी धर्म की दृष्टि से नहीं, अपितु मानवमात्र के कल्याण के लिए उपयोगी होने की दृष्टि से देखने की आवश्यकता है । वेदों में जिस समाज और संस्कृति का वर्णन मिलता है, वह आश्चर्यजनक रूप से बहुत उदार संस्कृति है । वह संस्कृति किसी एक व्यक्ति के कल्याण की कामनावाली नहीं, अपितु सभी प्राणियों, सारे समाज और समस्त विश्व की मंगलकामना से ओत-प्रोत है । किसी भी संस्कृति का आधार वहाँ का समाज होता है । वेदों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उस समय का समाज एक पूर्ण समाज था । मानव-जीवन के किसी भी पहलू की अनदेखी उसमें नहीं की गयी है । सभी प्राणियों, मनुष्यों तथा प्रकृति का हित कैसे हो, इसी विचार को केन्द्र में रखकर मन्त्रों की रचना की गई है । वेदकालीन समाज एक ऐसा उन्मुक्त समाज है, जहाँ किसी का परिपीडन नहीं है । पृथिवी का प्रत्येक प्राणी प्रकृति का, ब्रह्माण्ड का एक हिस्सा है और मनुष्य एक तुच्छ प्राणी होते हुए भी स्वयं में एक महान् शक्ति भी है । उस समाज का चित्रण उसी समाज के पुरोधा, महान् ऋषियों ने अपने उद्‌गारों को अपने सूक्तों के माध्यम से किया है । ये सूक्त वैदिक समाज और संस्कृति के दर्पण हैं । इन सूक्तों में समस्त ज्ञान, विज्ञान, राजनीति, धर्म, समाज, प्रकृति, पर्यावरण और इन सबके केन्द्र, अर्थात् देवता, सबका समग्र चित्रण मिलता है । ऐसा वैदिक समाज एक सम्पूर्ण समाज है, जो काल्पनिक नहीं, यथार्थपरक है । आज यदि विश्व में ऐसे समाज की स्थापना हो जाए तो समस्त विश्व को अनेक दुःखों और विसंगतियों से छुटकारा मिल जाए और विश्व में शान्ति की स्थापना हो जाए । तो, कैसा था वैदिक समाज और कैसी थी वैदिक संस्कृति—इस विषय पर निम्नलिखित रूप से विचार किया जा सकता है—

## वैदिक संस्कृति का स्वरूप

वेदों से निःसृत भारतीय संस्कृति के चार मूल स्तम्भ माने जाते हैं—

(क) पुनर्जन्म (अर्थात् जीवन की निरन्तरता) में विश्वास

(ख) पाप-पुण्य की भावना

(ग) अनृण्य की भावना (अर्थात् ऋण से मुक्त होने में विश्वास)

(घ) चार पुरुषार्थों (धर्म अर्थ, काम और मोक्ष में) विश्वास

आज भी भारतीय संस्कृति इन्हीं चारों पर टिकी हुई है । और समय-समय पर विदेशी आक्रमणों के बावजूद इसका अपना आधार लेशमात्र भी नहीं हिला है । अब प्रत्येक बिन्दु का विश्लेषण इस प्रकार किया जा सकता है—

## पुनर्जन्म में विश्वास—

वैदिक ऋषियों ने चिन्तन-मनन करके यह जान लिया कि मृत्यु के बाद जीव का पुनर्जन्म होता है । संसार में प्राणी अनेक प्रकार की योनियों में विचरते हैं और उन्हें वे योनियाँ उनके द्वारा पूर्वजन्म में किये गये कर्मों के

आधार पर मिलती हैं । सत्कर्म के कारण अच्छी योनि और दुष्कर्म के कारण किसी बुरी योनि में जीवन का प्रवेश होता है । मृत्यु के बाद जीव का परलोकगमन होता है । परलोक के विषय में ऋग्वेद में बहुत विस्तृत चिन्तन किया गया है, जिससे पुनर्जन्म में विश्वास प्रकट होता है ।

**पाप-पुण्य की भावना—**

परलोक में समय बिताकर जीव को इस लोक में पुनः आना होता है । पूर्वजन्म में किये गये पापों व पुण्यों के आधार पर इस लोक में जन्म होता है तथा उन्हीं के आधार पर इस जीवन को भोगना होता है । इस जन्म में किये गये कर्मों का संचय हो जाता है, जिन्हें जीव अपने अगले जन्म में भोगता है । बुरे व अच्छे जन्म का आधार प्राणी द्वारा किये गये बुरे व अच्छे कर्म, अर्थात् पाप व पुण्य होते हैं । यह भावना ही मनुष्य को सत्कर्म में प्रवृत्ति तथा दुष्कर्म से निवृत्ति के लिए प्रेरित करती है ।

**अनृण्य की भावना—**

किसी से ऋण लेकर उस ऋण को इसी जन्म में अवश्य वापस करना चाहिए, अन्यथा उससे कई गुना अगले जन्म में देना पड़ेगा—यह भावना ही दूसरे को ठगने के दुष्कर्म से मनुष्य को बचाती है । इसी नैतिक मूल्य के आधार पर भारतीय संस्कृति सद्भावना से युक्त है । रुपये आदि के रूप में लिये गये ऋण के अतिरिक्त हमारी संस्कृति में कुछ अन्य ऋणों की भी कल्पना की गयी है, जैसे—देव ऋण, पितृ ऋण, ऋषि ऋण, मनुष्य ऋण ।इसी जन्म में इनसे निवृत्त होना मनुष्य का कर्तव्य माना गया है ।

**चार पुरुषार्थों में विश्वास—**

धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष— ये चार पुरुषार्थ माने गये हैं । संसार का चक्र कर्म के आधार पर ही चलता है, परन्तु कर्म करने की उचित दिशा हो, मनुष्य निरुद्देश्य तथा दिशाहीन होकर न भटके, इसलिए मानव जीवन बिताने के लिए चार पुरुषार्थों की कल्पना की गयी है, जिनका पालन करने से जीवन सुचारु रूप से चलता रहता है । मनुष्य धर्म की प्रवृत्ति ज्ञान एवं धर्म में होनी चाहिए । धर्म में प्रवृत्ति के लिए अर्थ की आवश्यकता पड़ेगी । अतः अर्थोपार्जन दूसरा पुरुषार्थ है । अर्थप्राप्ति होने से काम में प्रवृत्ति स्वतः होती है, जो संसार-चक्र के लिए अत्यावश्यक है । अतः काम तृतीय पुरुषार्थ है । तीनों पुरुषार्थों को प्राप्त करके उनसे विरक्ति की भावना स्वतः पैदा होगी । तभी जीवन में मोक्ष की स्थिति आयेगी । इस प्रकार परस्पर आधारित चारों पुरुषार्थ भारतीय संस्कृति के महत्त्वपूर्ण स्तम्भ हैं ।

**स्वस्थ समाज की परिकल्पना—**

वैदिक संस्कृति प्राणिमात्र के कल्याण पर आधारित है । आज के समय में प्रचलित अनेक धर्मों के पारस्परिक कलह दूर करने की भावना से ओत-प्रोत यह मन्त्र उद्धृत किया जा सकता है—

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत् ॥**

वैदिक संस्कृति को किसी धर्म की दृष्टि से नहीं, अपितु निरपेक्ष होकर मानव के कल्याण की दृष्टि से अपनाना चाहिए इससे समस्त विश्व लाभान्वित हो सकता है । इस विश्व में एक मनुष्य एक छोटी सी इकाई है । उससे बड़ा है परिवार, फिर समाज, फिर देश और फिर विश्व । ऋग्वेद का संज्ञान सूक्त ऐसे ही स्वस्थ समाज की परिकल्पना कराता है—'हे मनुष्यो, तुमसब मिलकर चलो, मिलकर वार्तालाप करो व एक दूसरे के मन को समझने का प्रयास करो । जैसे पुरातन देवगण अपना-अपना भाग यज्ञ में से ग्रहण करते थे, वैसे ही तुम भी अपना भाग लो[१] । इस मन्त्र में मानव के लिए बहुत ही सुन्दर संदेश है । जैसे यज्ञ में देव अपना अपना भाग लेते हैं, वैसे ही मनुष्य को भी अपना हिस्सा लेना चाहिए । चाहे वह भोजन हो या सम्पत्ति ।

'सभी लोगों का चिन्तन एक सा हो, गोष्ठी में एक साथ बैठना हो, सबका मन और चित्त मिला हुआ हो । मैं आप सबको विचार-विमर्श हेतु आमन्त्रित करता हूँ एवं समान हवि से आपके लिए आहुति देता हूँ ।[२]

'आप सबके प्रयत्न समान, अर्थात् मिलकर हों । आपके हृदय समान, अर्थात् मिले हुए हों, आपके मन मिले हुए हों, आप सब अच्छी प्रकार मिलकर बैठें ।'[३]

अथर्ववेद के सांमनस्यं सूक्त में प्रार्थना की गई है । इसमें घर-परिवार में तथा समाज में मिलकर रहने की भावना निहित है ।

'आप सबमें से विद्वेष को हटाकर मैं सहृदयता का प्रचार करता हूँ । जिस प्रकार गौ अपने बछड़े से प्रेम करती है, उसी प्रकार आप सब एक-दूसरे से प्रेम करें' ।[४]

'पुत्र पिता के व्रत का पालन करनेवाला हो तथा माता का आज्ञाकारी हो । पत्नी अपने पति से मीठी वाणी बोलनेवाली हो ।'[५]

'भाई-भाई आपस में द्वेष न करें । बहन बहन के साथ ईर्ष्या न करे । आप सब एकमत और समानव्रत वाले बनकर मृदु वाणी का प्रयोग करें' ।[६]

---

१. संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम् ।
देवा भागं यथापूर्वे संजानाना उपासते ॥ ऋ० १०.१९१.२

२. समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम् ।
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥ ऋ० १०.१९१.३

३. समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः ।
समानमस्तु वो मनः यथा वः सुसहासति ॥ ऋ.१०.१९१.४

४. सहृदयं सांमनस्यमविद्वेषं कृणोमिवः ।
अन्योऽन्यमभिहर्यत वत्सं जातमिवाघ्न्याः ॥

५. अनुव्रतः पितुः पुत्रो मात्रा भवति संयतः ।
जाया पत्ये मधुमती वाचं वदतु शान्ति वाम् ॥

६. मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसारमुत स्वसा ।
सभ्यञ्च सव्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया ॥

'जिस ज्ञान के कारण देवगण एक-दूसरे से पृथक् नहीं होते और न आपस में द्वेष करते हैं, उसी ज्ञान को तुम्हारे परिवार में स्थापित करता हूँ ।'[१]

'श्रेष्ठता प्राप्त करते हुए सब लोग हृदय से एक साथ मिलकर रहो, कभी विलग न होओ । एक-दूसरे को प्रसन्न रखकर एक साथ मिलकर सारे बोझ को खींच ले चलो, परस्पर मृदुभाषण करते हुए चलो और अपने अनुरक्त जनों से सदा मिलकर रहो ।'[२]

'अन्न और जल की सामग्री समान हो । एक ही बन्धन से सबको युक्त करता हूँ । साथ मिलकर अग्नि की परिचर्या करो, जिस प्रकार रथ की नाभि के चारों ओर अरे लगे रहते हैं ।[३]

'समान गतिवाले आप सबको सममनस्क बनाता हूँ, जिससे आप पारस्परिक प्रेम से समान भावों के साथ एक अग्रणी का अनुसरण करें । देव जिस प्रकार समान चित्त से अमृत की रक्षा करते हैं, उसी प्रकार सायं और प्रातः आप सबकी उत्तम समिति हो ।'[४]

### समग्र विश्व की परिकल्पना

वेदों में परब्रह्म परमेश्वर के साकार रूप का वर्णन इस ब्रह्माण्ड के माध्यम से किया गया है । इस ब्रह्माण्ड में परमेश्वर की शक्ति के कई रूप विद्यमान हैं, जिन्हें अलग-अलग देवताओं की संज्ञा दी गयी है । वे सभी देवता परमेश्वर के अलग-अलग रूपों तथा क्रियाओं का प्रतिनिधित्व करते हैं । वैदिक ऋषियों ने परमात्मा की शक्तियों का वर्णन किसी न किसी देवता के माध्यम से करने का प्रयत्न किया है, परन्तु वर्णन करने में अपनी मर्यादा, अपनी सीमा को समझकर ऋषियों ने 'विश्वेदेवा' की कल्पना भी कर डाली है, जिनमें ज्ञात-अज्ञात सभी देवों का समावेश मान लिया गया है । 'विश्वेदेवाः' की कल्पना में अनेकता में एकता की भावना दिखाई देती है । इसी आशय का एक मन्त्र अथर्ववेद में मिलता है—

**एते अस्मिन्देवा एकवृतो भवन्ति ।** अथर्ववेद १३.४.१३

अर्थात् ये सभी देव उस परमेश्वर में एक समान हो जाते हैं । 'विश्वेदेवा' की धारणा में परमात्मा की एक रूपता और विविधरूपता एक साथ दिखाई देती है । 'विश्वेदेवा' की स्तुति में विश्व के लिए मंगलकामना

---

१. येन देवा न वियन्ति नो च विद्विते मिथः ।
तत्कृण्मो ब्रह्म वो गृहे संज्ञानं पुरुषेभ्यः ॥ अथर्ववेद III. ३०.१,२,३,४

२. ज्यायास्वन्तश्चित्तिनो मा वि यौष्ट सं राधयन्तः सधुराश्चरन्तः ।
अन्योऽन्यस्मै वल्गु वदन्तो यातः समग्रास्थ सध्रीचीनान् ॥

३. समानी प्रपा सह वोऽन्नभागः समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि ।
सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यतऽरा नाभिमिवावृता ॥

४. सध्रीचीनान् वः संमनसस्कृणोम्येकश्नुष्टीन् संवननेन सहृदः ।
देवा इवेदममृतं रक्षमाणा सायं प्रातः सुसमितिर्वो अस्तु ॥ अथर्व III ३०,५,६,७

की गई है । सभी देव परमात्मा के स्वरूप का, मनुष्यों का तथा प्राणियों का हित करनेवाले हों, यही प्रार्थना की गयी है ।

शं नो देवा विश्वदेवा भवन्तु । ऋ ७.३५.११

### अहिंसा एवं विश्वशान्ति का संदेश

आज विश्व में चारों ओर शान्ति की पुकार पड़ दे रही है । समस्त विश्व में हिंसा और आतंकवाद के कारण चीख-पुकार की आवाजें सुनाई दे रही हैं । परन्तु इन सबके बीच कुछ ऐसे देश भी हैं, जो विश्व में शान्ति चाहते हैं । भारत भी उनमें से एक है । यह स्थिति आज नहीं, बल्कि हजारों वर्षों से चली आ रही है । वेदों के स्थान-स्थान पर शं अथवा शान्ति के लिए प्रार्थना की गयी है । जिस विश्वशान्ति को आज खोजा जा रहा है, भारत उसका अनुसरण पुरातन काल से, वैदिक काल से करता आ रहा है—

'द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्ति र्ब्रह्म शन्तिः सर्वं शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि: ।'

शुक्ल यजुर्वेद ३६.१७. इस मन्त्र में शान्ति के लिए मानो समस्त ब्रह्माण्ड का ही आह्वान कर लिया गया है । इन सबसे सर्वाधिक भयभीत और सर्वाधिक प्रभावित मनुष्य होता है । अतः पूरे ब्रह्माण्ड की शान्ति, उसकी अनुकूलता मनुष्य के लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, परन्तु आज मानव प्रकृति के स्नेह को समझ नहीं पा रहा है । अतः वह उसे अशान्त करने में लगा हुआ है । किसी भी दिन प्रकृति का क्रोध उसपर पड़ सकता है । वैदिक ऋषि इस बात को समझते थे । अतः उन्होंने विश्वशान्ति का आह्वान किया ।

निष्कर्षरूपेण कहा जा सकता है कि प्राचीनकाल से मनुष्य के सोचने की वही दिशा चली आ रही है जिसमें एक तरफ हिंसक और राक्षसी प्रवृत्ति वाले लोग हैं, जो प्रकृति को अपने वश में करना चाहते हैं, उसका नाश करने पर तुले रहते हैं । दूसरी ओर अहिंसक व सात्विक लोग होते हैं, जो प्रकृति को विनाश से बचाना चाहते हैं तथा विश्व में शान्ति स्थापित करना चाहते हैं । हमारे ऋषि मुनि ऐसे ही सात्विक प्रकृति के लोग थे । अतः वेदों में यत्र-तत्र अहिंसा और शान्ति के मन्त्र मिलते हैं—

**स्वस्ति नः इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।**
**स्वस्ति नस्तार्क्ष्योऽरिष्टेनमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥**

# महाभारत में आयुध-सम्पत्ति

डॉ. ब्रह्मदेव

परमेश्वर ने चराचर जगत् को अपने परिवेश में सुरक्षित रहने के लिए विशेष शक्तियाँ प्रदान की हैं। मानवेतर पशु-पक्षी, यहाँ तक कि वृक्ष जाति को भी ऐसा विशेष गुण-गौरव प्रदान किया है कि वह अपनी सुरक्षा बनाये रखता है। पशुओं को सींग, लम्बे-लम्बे नाखून, काट खाने के लिए मजबूत और लम्बे दाँत, अदम्य शक्ति आदि दिये, तो पक्षियों को चोंच और विपदा को भाँपते ही तीव्र उड़ने हेतु पंख। वृक्षों में भी कहीं शूल, तो कहीं तने की मजबूती आदि। मानव को प्रकृति का उपभोग करने हेतु प्राणियों से व्यतिरिक्त बुद्धि-तत्त्व प्रदान किया, जिसका उपयोग वह अन्यों से वैशिष्ट्य प्राप्त करने अथवा अपने वर्चस्व को अक्षुण्ण रखने आदि कार्यों के लिए करता रहा है। इसी बुद्धि-बल से अपनी शक्ति का लोहा मनवाने और पशु-पक्षियों से अपनी रक्षा करने के लिए कालान्तर में मानव ने शस्त्रास्त्रों का आविष्कार किया। एक राजा ने वेदादि सत् शास्त्रों की रक्षा या सुशासन की व्यवस्था, दुष्टों को दण्ड देने या अन्य राजाओं पर विजय प्राप्त करने हेतु आयुध विषयक नूतन खोजें कीं।[१]

प्राचीन भारत में आयुध-सम्पत्ति आज जैसी समुन्नत भी न थी। यदि इस पर विचार किया जाये, तो कहा जा सकता है कि संस्कृत वाङ्मय जहाँ अध्यात्म-परम्परा में चरमोत्कर्ष को प्राप्त है, वहीं भौतिक समुन्नति का दिग्दर्शन करवाने में भी किञ्चित् मात्र न्यून नहीं है। भौतिक उन्नति में भी इसके साधनभूत आयुधों की एक लम्बी परम्परा महाभारत में वर्णित है। अन्य स्वतन्त्ररूपेण यजुर्वेद के उपवेद माने जानेवाले धनुर्वेद में अन्तर्भूत अनेक ग्रन्थों में आयुध-सम्पत्ति उल्लखित है। खेद है कि धनुर्वेद से सम्बद्ध ग्रन्थ अधिकांशतः कालकवलित हो, नाम-मात्र शेष हैं। यत्र-तत्र उनका उल्लेख मात्र मिलता है।[२]

**व्युत्पत्ति—** आयुध शब्द की व्युत्पत्ति वैयाकरण आङ् उपसर्गपूर्वक युध् धातु से आयुध्यतेऽनेन इस करणार्थक 'क' प्रत्यय से करते हैं। इस प्रकार जिससे युद्ध किया जाये, वे शस्त्रास्त्र आयुध हैं।

---

१. ब्रह्मादयो ब्रह्महिताय तप्त्वा परः सहस्रं शरदां तपांसि।
एतान्यपश्यन् गुरवः पुराणाः स्वान्येव तेजांसि तपोमयानि॥ उत्तररामचरित, प्रथम अङ्क
यहाँ 'ब्रह्महिताय' शब्द उपलक्षण मात्र प्रतीत होता है। वेद-हित और उसके मार्ग पर चलनेवाले श्रेष्ठ लोगों के लिए भी शस्त्रास्त्रों का आविष्कार हुआ।

२. धनुर्वेद, लेखक- डॉ. देवव्रत आचार्य, प्रका. विजय कुमार गोविन्दराम हासानन्द, ४४०८, नई सड़क, दिल्ली, सन् १९९९।

**आयुध भेद**— समाज में आयुधों के समासतः दो भेद (शस्त्र और अस्त्र' स्वीकृत हैं। 'शब्दकल्पद्रुप' और 'वाचस्पत्यम्' कोषों में तीन भेदों का उल्लेख है। प्रथम भेद के अन्तर्गत तलवार, भाला आदि हैं, जो योद्धाओं द्वारा हाथ में लेकर प्रतिद्वन्द्वी पर प्रहार करने में सहायक बनते हैं। द्वितीय में चक्रादि समाविष्ट किया गया है, जिससे दूरस्थ शत्रु का संहार हाथ से प्रक्षिप्त अस्त्र द्वारा होता है। तृतीय में वे अस्त्र आते हैं, जो धनुषादि यन्त्रों के सहाय्य से शत्रुसैन्य को क्षति पहुँचाता है।[१] महाभारतकार ने आदिपर्व में धनुर्वेद को चार पादवाला बतलाया है—

चतुष्पादं दशविधं धनुर्वेदमरिन्दमः।
अर्जुनाद् वेदवेदज्ञः सकलं दिव्यमानुषम्॥[२]

यहाँ 'चतुष्पाद' पद को पं. नीलकण्ठ शास्त्री अपनी-भारतभावटीका' में मन्त्रमुक्त, पाणिमुक्त, मुक्तामुक्त और अमुक्त रूप में व्याख्यायित करते हैं।[३] यहाँ पाणिमुक्त और अयुक्त से तात्पर्य क्रमशः 'हाथ से फेंके जानेवाले' और 'न फेंके जानेवाले' से है। मुक्तामुक्त आयुध वे हैं, जो शत्रुबल पर छोड़े जाने पर शत्रुसेना उसके प्रभाव समझकर विपरीत गुणोंवाले आयुध के द्वारा उसे प्रशमित कर देती है। मन्त्रमुक्त वे अचूक अस्त्र हैं, जिन्हें मन्त्र, अर्थात् रहस्य विशेष को जाननेवाला ही प्रयुक्त कर सकता है। आयुधों के ये ही चार भेद नीतिप्रकाशिका के द्वितीय सर्ग में माने गये हैं।[४] वहीं किसी के मत में शस्त्र, अस्त्र, प्रत्यस्त्र और परमास्त्र नाम से भी चतुर्विधत्व स्वीकृत हैं।[५] महाभारत आदि ग्रन्थों में उल्लिखित समस्त आयुध इन्हीं भेदों में समाहित हो जाते हैं।

**अमुक्त आयुध**— अमुक्त आयुध की श्रेणी में गदा, मुद्गर (भारी पत्थर, लोहा या लकड़ी से निर्मित), असि (पतली लम्बी तलवार), ऋष्टि (दुधारी तलवार), निस्त्रिंश (टेढ़े फल वाली तलवार), खड्ग (जिसकी मूठ गैण्डे के चमड़े अथवा हाथी के दांत से निर्मित हो), भिन्दीपाल (बड़े अग्रभागवाला भाला), परश्वध (फरसा, कुल्हाड़ी के आकार का), प्रास (भाला), लाठी आदि हथियारों की गणना की जाती है[६]। गदा-युद्ध में भीम और दुर्योधन का वर्चस्व था। आज के युग में मात्र इसका स्वरूप विद्यमान है। तलवारबाजी में अन्य योद्धा दक्ष थे, जो अपने शत्रुसंहारक प्रचण्ड तेज से शत्रुसेना के दाँत खट्टे करते थे। अमुक्त शस्त्रों का प्रयोग आज भी प्रायः किया जाता है तथा इनकी विश्वस्तरीय प्रतियोगिताओं के आयोजन भी किये जाते हैं।

---

१. आयुधानां त्रयो भेदाः। प्रहरणानि, पाणिमूलानि, मन्त्रमूलानि चेति। द्र. 'शब्दकल्पद्रुम' एवं 'वाचस्पत्यम्' में आगत आयुध शब्द।

२. आदिपर्व, २२०.७२

३. मन्त्रमुक्तं, पाणिमुक्तं मुक्तामुक्तं तथैव च।
अमुक्ताश्च धनुर्वेदे चतुष्पाच्छस्त्रमीरितम्॥ वहीं, टीका—

४. नीतिप्रकाशिका, महर्षि वैशम्पायन, गवर्नमेण्ट प्रेस, मद्रास, १९५३ ई.

५. वही, द्वितीय सर्ग, श्लोक सं. १७

६. भीष्मपर्व, ४४.१३, १४

**पाणिमुक्त आयुध**— इसके अन्तर्गत तोमर, कम्पन, भुशुण्डी, अशनि, शूल, शक्ति आदि पाणिमुक्त (हाथ से फेंके जानेवाले) हथियार आते हैं ।[१] शक्तिअस्त्र बहुधा महारथियों द्वारा प्रयुक्त हुआ है । भीष्मपर्व में श्रुतकर्मा दुर्मुख पर इस अस्त्र का प्रयोग करता है, जो उल्का के समान प्रकाशमान और अत्यधिक तेज से दीप्त है । वह दुर्मुख के कवच का भेदन करता हुआ भूमि को विदीर्ण कर उसमें समा गया ।[२] इस प्रकार के वैशिष्ट्यवाला यह अस्त्र कैसा रहा होगा और आज के किस हथियार से इसकी तुलना की जा सकती है— यह विचारणीय है ।

**मुक्तामुक्त आयुध**— मुक्तामुक्त आयुधों में समस्त प्रकार के बाणों को समाविष्ट किया जा सकता है, जिसमें नाराच (लोहे के तीर), शर (सरकण्डे के तीर, जिनका अग्रभाग लोहे या हड्डी का होता था), नालीक (छोटा तीर, जिसकी नोक के साथ दो काँटे होते थे; शरीर में घुसने पर निकलना सम्भव नहीं था), उनका कर्णी (काँटेदार तीर) शिलीमुख आदि आते हैं । ये सभी बाण शत्रु-सेना पर प्रक्षिप्त किये जा सकते हैं और विरोधी पक्ष द्वारा इसे मध्य में ही ध्वस्त भी किया जा सकता है । अतः ये 'मुक्तामुक्त आयुध' कहलाये । योद्धाओं के द्वारा बाण अत्यधिक तीव्र गति से चलाये जाते थे । कदाचित् एक ही साथ तीन, पाँच, आठ, नौ, पच्चीस, चौंसठ तथा सहस्त्र बाणों से भी प्रतिपक्षी को बींधने का वर्णन महाभारत में प्राप्त होता है ।[३] प्रायः संख्याबद्ध करके धनुर्धरों पर बाण छोड़ने का उल्लेख है । ऐसा क्यों है ? क्या इसमें अतिशयोक्ति है अथवा कोई अन्य कारण ? यह विचारणीय है । श्रीकृष्ण, अर्जुन, भीम आदि ऐसे शस्त्रास्त्रों की विद्या जानते थे कि वे अकेले ही समस्त भूमण्डल का विनाश करने में सक्षम थे । अर्जुन के द्वारा भीम पर सम्यक् प्रकार से अस्त्रों के प्रहार न करने पर क्रोधित हुए कृष्ण अपना सुदर्शन-चक्र उठाकर समस्त कौरव-सेना का विनाश करने को कहते हैं—

निहत्य सर्वान्धृतराष्ट्रपुत्रांस्तत्पक्षिणो ये च नरेन्द्रमुख्याः ।
राज्येन राजानमाजतशत्रुं सम्पादयिष्याम्यहमद्य हृष्टः ॥[४]

---

१. भीष्मपर्व ७३.५,६

२. (क) स हताश्वे रथे तिष्ठञ्श्रुतकर्मा महारथः ।
शक्तिं चिक्षेप संक्रुद्धो महोल्कां ज्वलितामिव ॥
सा दुर्मुखस्य विपुलं वर्मभित्वा यशस्विनः ।
विदार्य प्राविशद् भूमिं दीप्यमाना सुतेजना ॥ वही, ७५.३५,३६
(ख) वही, ५५.१०८

३. वही ४३.५३, ४५.१८, ४८.२३, २४,२५,२६
ततो भीष्मो महाराज कौरवाणां पितामाहः ।
अर्जुनं सप्तसप्तत्या नाराचानां समावृणोत् ॥
द्रोणश्च पञ्चविंशत्या कृपः पञ्चाशता शरैः ।
दुर्योधनश्चतुःषष्ट्या शल्यश्च नवभिः शरैः ।
सैन्धवो नवभिश्चापि शकुनिश्चापि पञ्चभिः ।
निकर्णो दशाभिर्मल्लै राजन्विव्याध पाण्डवम् ॥

४. वही, ५५.८५

ऐसी ही उद्घोषणा भीष्म पितामह दुर्योधन को सम्बोधित करके करते हैं—

**रणे तवार्थाय महानुभाव न जीवितं रक्ष्यतमं ममाद्य।**
**सर्वांस्तवार्थाय सदेवदैत्याँल्लोकान्दहेयं किमु शत्रूंस्तवेह ॥**[१]

इस श्लोक द्वारा देव, दैत्यों सहित समस्त लोक-विध्वंस की बात कही गयी है । इस प्रकार की ये क्या शक्तियाँ थीं—यह विचारणीय है ।

इसी भेद में कुछ दिव्यास्त्रों का उल्लेख अनुचित नहीं होगा, जिनका विवेचन महाभारत तथा इतर ग्रन्थों में प्रायः देखने को मिलता है । इन दिव्यास्त्रों से योद्धा कभी आग्नेयास्त्र से अग्नि की वर्षा करता था, कभी आग्नेयास्त्र के प्रभाव को शान्त करने के लिए वरुणास्त्र का प्रयोग तो कभी शत्रुसेना को छिन-भिन्न करने हेतु वायव्यास्त्र का प्रयोग । इन तीनों अस्त्रों का प्रयोग लव और चन्द्रकेतु के युद्ध में उत्तररामचरितकम् भवभूति भी दिखाते हैं[२] । वहीं प्रथम और पञ्चम अङ्क में जृम्भकास्त्र के प्रयोग का भी वर्णन है, जिसने समस्त सेना को स्थिर सा कर दिया है ।[३] ऐन्द्रास्त्र,[४] नागास्त्र, सौरास्त्र आदि दिव्य अस्त्रों के उल्लेख काफी में मिलते हैं ।

**मन्त्रमुक्तास्त्र—**

किसी विशेष वैज्ञानिक विधि से चलाये जानेवाले अमोघ अस्त्रों को इस श्रेणी में रखा गया है । इसमें ब्रह्मास्त्र इन्द्र का वज्र, सुदर्शन-चक्र, नारायणास्त्र और पाशुपतास्त्र आते हैं, जिनकी कोई काट नहीं हो सकती है । इन्हें कुछ विशेष योद्धा — (भीष्म, द्रोण, कर्ण, अर्जुन आदि) श्री कृष्ण ही चलाना जानते थे । शायद इनकी शिक्षा उसके योग्य अधिकारी को ही दी जाती थी, अयोग्य को नहीं, अन्यथा विनाश सम्भावित था ।

यहाँ 'मन्त्रशक्ति' से तात्पर्य मत्रि गुप्तपरिभाषणे के अनुसार गुप्त वैज्ञानिक शक्ति विशेष जान पड़ती है, जो रहस्यमयी ही रखी जाती थी, जैसे आजकल प्रत्येक राष्ट्र अपनी रक्षा हेतु आविष्कृत प्रक्षेपास्त्र प्रणाली को गुप्त रख रहा है । और प्रक्षेपास्त्र विशेष स्थान पर फेंकने के लिए चिह्न-विशेषों के द्वारा प्रयुक्त होते हैं । ऐसे ही विध्वंसकारी आयुध उस समय में भी सम्भावित हैं । इसीलिए करोड़ों की संख्या में सेनानी कुरुक्षेत्र के समराङ्गण में आहूत किये गये थे ।

आज आवश्यकता है इन दिव्यास्त्रों पर शोध करने की । यह तभी हो सकता है, जब हमारे वैज्ञानिक संस्कृत वाङ्मय में विहित सूत्रों को खोज निकालें । महर्षि भारद्वाज के ग्रन्थ 'यन्त्रार्णव' आदि इसमें सहायक हो सकते हैं । कहीं भोज का समराङ्गणसूत्रधार भी काम आ सकता है । धनुर्वेद से सम्बन्धित ग्रन्थ भी शायद पाण्डुलिपियों के रूप में कहीं उपलब्ध हो जाये ।

---

१. वही, ७७.११
२. उत्तररामचरितम्, अङ्क छः ।
३. वही, अङ्क एक और
४. भीष्मपर्व ७८.३९,४०

# व्यक्ति का सर्वांगीण विकास

—डॉ. गणेश भारद्वाज

प्राचीन काल से विश्व की सभी संस्कृतियों और सभ्यताओं का केन्द्र मानव ही रहा है । 'नहि मानुषात् श्रेष्ठतरं हि किञ्चित्' कहकर व्यास जी ने इसे स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है, किन्तु भारतीय विचारकों का मत है कि व्यक्ति का सर्वाङ्गीण विकास, अर्थात् शरीर, मन, बुद्धि और आत्मा का उन्नयन एकाङ्गी रूप में सम्भव नहीं है, क्योंकि भारतीय संस्कृति में मानव को चतुर्विध तत्त्वात्मक ब्रह्माण्डीय चेतना का एक अंग माना गया है । वे चार तत्त्व हैं— व्यष्टि, समष्टि, सृष्टि और परमेष्टि । व्यष्टि (व्यक्ति) समष्टि (समाज) पर आश्रित है, समष्टि सृष्टि पर अवलम्बित है और सृष्टि का सञ्चालन परमेष्टि (परमात्मा) द्वारा हो रहा है, इन चारों की सामञ्जस्यपूर्ण कर्तव्यपरायणता ही ब्रह्माण्ड के संतुलित विकास का आधार है । इसे यज्ञचक्र भी कहा गया है । व्यक्ति अन्न से, अन्न वर्षा से, वर्षा यज्ञ से और यज्ञ कर्मों से उत्पन्न होता है । कर्म वेद से और वेद परमात्मा से उत्पन्न हुआ माना जाता है (अन्नाद् भवन्ति भूतानि पर्ज्जन्यादन्नसम्भवः । यज्ञाद् भवन्ति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्भवः ॥ कर्मब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् । तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम्) ॥[१]

## सृष्टिचक्र का प्राचीन कालबोध

सृष्टिचक्र और यज्ञचक्र का परस्पर अटूट सम्बन्ध है । ये दोनों परस्पर अवलम्बित हैं । सृष्टि का भारतीय कालबोध अति प्राचीन है । भारतीय खगोलशास्त्रियों ने इस भूपिण्ड की आयु ४ अरब ३२ करोड़ वर्ष मानी है, और सृष्टि-रचना में लगे वर्षों की संख्या १ करोड़ ७० लाख वर्ष से अधिक स्वीकार की गयी है । यही हमारा कल्प संवत्, सृष्टि संवत् तथा कलि युगाब्द की गणना का आधार है ।[२]

## भारतीय आयुर्विज्ञान की परम्परा और चरक संहिता

महर्षि चरक ने आरोग्यता को व्यक्तित्वविकास की प्रथम सीढ़ी मानते हुए लिखा है— 'धर्मार्थकाम-मोक्षाणांमारोग्यं मूलमुत्तमम् ।' प्राचीन परम्परा का उल्लेख करते हुए इन्होंने हिमालय में अंगिरा, जमदग्नि, वसिष्ठ, कश्यप, भरद्वाज आदि ५० से अधिक ऋषियों का सम्बन्ध आयुर्वेद से जोड़ा है, जिन्होंने मनुष्यों के लिए विघ्नरूप रोगों की शान्ति का उपाय खोजा । ऋषियों ने अपने प्रतिनिधि भरद्वाज ऋषि को इन्द्र के पास भेजा । उनसे ऋषि

---

१. श्रीमद् भगवद्गीता । ३/१४-१५

२. सूर्यसिद्धान्त १-२२-२४

ने आयुर्वेद के हेतु (रोगों का कारण), लिंग (रोगों के चिह्न), औषध (संशोधन और संशमन रूप चिकित्सा) स्वस्थ और रोगी—दोनों के लिए इस त्रिसूत्र—वात, पित्त और कफ का ज्ञान प्राप्त किया। इस ज्ञान के प्रथम प्रवक्ता स्वयं ब्रह्मा जी थे, (अंगिरा जमदग्निश्च वसिष्ठः कश्यपो भृगुः — कः स्यात्तेषां शमोपाय इत्युक्त्वा ध्यानमास्थिताः) हेतु लिङ्गौषधज्ञानं स्वस्थातुरपरायणम्। त्रिसूत्रं शाश्वतं पुण्यं बुबुधे यं पितामहः ॥)

अष्टांग आयुर्वेद—इसमें शल्य, शालाक्य, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्यग्रह, विष (अंगद तंत्र) और वाजीकरण सहित आठ अंग माने जाते हैं। इसके अतिरिक्त (१) स्वास्थ्यानुवृत्ति (२) रोगच्छेद (३) औषधि इस विभाजन के आधार पर इसे त्रिस्कन्ध आयुर्वेद भी कहा जाता है।

आयुर्वेद के क्षेत्र में चार महान् आचार्य माने जाते हैं—माधव, वाग्भट्, सुश्रुत और चरक, निदाने माधवः श्रेष्ठः सूत्रस्थाने तु वाग्भटः। शारीरे सुश्रुतः प्रोक्तः चरकस्तु चिकित्सते।

भारतीय आयुर्विज्ञान के अनुसार, पञ्चमहाभूतों के विकारों का समुदाय, अर्थात् स्थूल शरीर और चेतना का अधिष्ठान सूक्ष्म शरीर इन दो विभागों में शरीर की कल्पना की गयी है। शरीरस्थ पञ्चमहाभूतों एवं पञ्चतन्मात्राओं के संयोग से 'पञ्चमहाभूत द्रव्यगुण संग्रह' होता है और मन, बुद्धि, आत्मा मिलकर 'आध्यात्मिक द्रव्यगुण संग्रह' होता है (संस्कृत वाङ्मय कोश, खण्ड-१, पृष्ठ ६६)

इसी प्रकार यहाँ दो प्रकार की चिकित्सा मानी जाती है— दोष प्रत्यनीक (दोषों का मूलतः प्रशमन करना) और व्याधिप्रत्यनीक (व्याधि होने पर उसका प्रशमन करना)। इन दोनों में दोष प्रत्यनीक को श्रेयस्कर माना जाता है। (सावाङ् कोश पृ. ६६)

चरकसंहिता—आचार्य अग्निवेश द्वारा ई. पू. दूसरी शताब्दी में यह संहिता लिखी मानी जाती है। यह भारतीय चिकित्साशास्त्र की प्रमाणभूत रचना के रूप में प्रतिष्ठित है। इसमें मुख्य रूप में कायचिकित्सा का वर्णन है। इसके आठ विभाग हैं—सूत्र, निदान, विमान, शरीर, इन्द्रिय, चिकित्सा, कल्प और सिद्धिस्थान। इनमें प्रथम सूत्रस्थान है— इसमें औषधि विज्ञान, आहार, पथ्यापथ्य, मानस चिकित्सा आदि का मुख्यतया वर्णन है, वहीं विषय सर्वसाधारण के आरोग्य और विकास से अधिकांशतः जुड़ा है। उसी का विवेचन यहाँ अभीष्ट है—

सर्वप्रथम आयुर्वेद के लक्षण में कहा गया है— हित, अहित, सुख और दुःख यह चार प्रकार की आयु है। इस आयु का हिताहित, पथ्यापथ्य और आयु का लक्षण तथा परिमाण जिस शास्त्र में कहा गया हो, उसे आयुर्वेद कहते हैं। (हिताहितसुखदुःखमायु—) शरीर, इन्द्रिय (भौतिक, इन्द्रियसमूह), सत्व (मन) तथा आत्मा। इनके संयोग का ही नाम आयु है (निरन्तर चलनेवाला होने के कारण भी आयु कहलाता है एति गच्छतीति आयुः), जीवन का दूसरा पर्यायवाची शब्द धारि है (शरीर/प्राणों को धारण करता है। नित्य-निरन्तर चलता है और अनुबन्ध प्राणों के साथ सम्बन्धित है, इस प्रकार आयु शब्द के (जीवन, धारि) आदि पर्यायवाची हैं (शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगो, धारि जीवितम्। नित्यगश्चानुबन्धश्च पर्यायैरायुरुच्यते ॥) चरक संहिता, स्वस्थ की परिभाषा—(समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः। प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥)

जिस पुरुष के दोष (न क्षीण हों, न वृद्ध हों), अग्नि सम हो, धातु (रस, रक्तादि) मल (मल, मूत्रादि) समानावस्था में तथा मन व इन्द्रियाँ प्रसन्न हों, उसे 'स्वस्थ' कहते हैं ॥

चरक संहिता निर्माण के प्रयोजन आचार्य कहते हैं कि स्वस्थ व्यक्ति को नीरोग रखना तथा रोगी को व्याधिमुक्त करना ही इसका उद्देश्य है (प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वस्थरक्षणं, आतुरस्य विकारप्रशमनं च ।)

प्राणी द्वारा भक्षित अन्न से जो सजीव तत्त्व निर्मित होते हैं, उन्हीं से कफ, वात और पित्त की उत्पत्ति होती है । त्रिधातुओं की साम्यावस्था ही शरीर का स्वास्थ्य होता है और विषमता उत्पन्न होने पर इन्हीं धातुओं को 'दोष' कहते हैं । इन्हीं का प्रकोप होने पर शरीर में जो निरूपयोगी द्रव्य उत्पन्न होते हैं, उन्हें 'मल' कहते हैं । कफ, वात और पित्त से रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा और शुक्र—इन सात स्थूल धातुओं की उत्पत्ति होती है । इनमें जन्तु रूप दोष होने की सम्भावना रहती है । अत: इन्हें 'दुष्य' कहते हैं । सप्त धातुओं में जन्तुरूप दोष का प्रादुर्भाव ही रोग है और इन धातुओं का निर्मल रहना ही आरोग्य है ।

शरीर और सत्त्व (मन) व्याधियों के स्थान हैं तथा सुखों का भी यही आश्रय स्थान हैं (शरीरं सत्त्वसंज्ञं च व्याधीनामाश्रयो मत: ।) शारीरिक दोषों के कारण वायु, पित्त और कफ हैं तथा मानसिक दोषों के कारण रज और तम हैं । (वायु: पित्तं कफश्चोक्त: शारीरो दोषसंग्रह: । मानस: पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च ॥) (वहीं)

रोगोत्पत्ति (धातुओं के वैषम्य) के तीन कारण हैं —

(१) असात्म्य—इन्द्रियार्थ संयोग (२) प्रज्ञापराध तथा (३) परिणाम । प्रज्ञापराध को बुद्धिकृत प्रमाद तथा परिणाम को 'काल' की भी संज्ञा दी गयी है । इन तीनों के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग होने से शारीरिक और मानसिक व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं (त्रीणि आयतनानि अर्थानां, कर्मण: कालस्य चातियोग-अयोग-मिथ्या-योगा: । असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग: प्रज्ञापराध: परिणामश्चेति त्रयस्त्रिविधविकल्पा: हेतवो विकारकारणम् ।)

प्रज्ञापराध—धी, स्मृति और धृति (इन तीनों का संयुक्त नाम 'प्रज्ञा' है) का न होना, अपूर्ण होना तथा इस स्थिति में अपने लिए अशुभ रोगजनक कर्म करना 'प्रज्ञापराध' कहलाता है । यही सर्व दोषों—वात, पित्त, कफ शारीरिक दोषों तथा रजस् और तमस् मानसिक दोषों का प्रकोपक है ।

शरीर और मन के लिए हितकर और अहितकर वस्तुओं का ज्ञान 'धी' कहलाता है । जिसका सेवन प्राप्त है, वह वस्तु हितकर है या अहितकर—उस समय उसका ध्यान आना 'स्मृति' कहलाता है तथा हितकर वस्तुओं का सेवन और अहितकर का परिहार, इनका संयम से पालन करने का नाम 'धृति' है । इन तीनों का सम्मिलित नाम 'प्रज्ञा' है । (धी-धृति-स्मृति विभ्रष्ट: कर्म यत् कुरुतेऽशुभम् । प्रज्ञापराधं तं विद्यात् सर्वदोषप्रकोप-णम् ॥) (ऋतुएँ— शीत, वर्षा, ग्रीष्मरूपी संवत्सर, जैसे शीत ऋतु में शीत का अत्यधिक होना, अल्प होना तथा बिलकुल न होना) का परिणाम, इन्द्रियार्थ संयोग (शब्द, स्पर्शादि) तथा प्रज्ञापराध—इन तीनों के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग से शारीरिक और मानसिक व्याधियों की उत्पत्ति होती है । (धी-धृति-स्मृति विभ्रंश: सम्प्राप्ति: कालकर्मणाम् । असात्म्यार्थागमश्चैव ज्ञातव्या दु:खहेतव: ॥) चरकसंहिता, प्रथमाध्याय, प्रज्ञापराधजनित रोगों के लिए मनुष्य स्वयं को उत्तरदायी समझे; देवता, पितर तथा राक्षसों को इसके लिए दोष न दे तथा इस व्याधि से

मुक्ति के लिए (स्वास्थ्य रक्षा) श्रेयस्कर मार्ग का अवलम्बन करे (प्रज्ञापराधात् संप्राप्ते व्याधौ कर्मज आत्मनः । नाभिशंसेद बुधो देवान् पितृन्नापि राक्षसान् ॥) वही

**व्याधियों का प्रतिकार—**

मनुष्य की शारीरिक व्याधियाँ दैवव्यपाश्रय और युक्तिव्यापश्रय औषधियों से शान्त हो जाती हैं तथा मानसिक दोष ज्ञान (आत्मा आदि का) विज्ञान (शास्त्र ज्ञान), धैर्य (चित्त की स्थिरता), स्मृति (अनुभूत पदार्थों का स्मरण) और समाधि (चित्त को मन से हटाकर आत्मा में लगाना) से शान्त हो जाते हैं । दैवव्यपाश्रय-मणि, मन्त्र, औषधि, बलि, उपहार, होम, नियम, प्रायश्चित्तादि कर्म जो देव को आश्रय लेकर किये जाते हैं ।

युक्तिव्यपाश्रय—युक्ति का आश्रय लेकर किये गये संशोधन, संशमनादि (प्रशाम्यत्यौषधैः पूर्वो दैवयुक्तिव्यपाश्रयैः । मानसो ज्ञानविज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः ॥)

इसके अतिरिक्त विश्व के प्रत्येक मानव के लिए उपयोगी (विशेषतः बालकों के शारीरिक और मानसिक विकास हेतु) एक विशिष्ट दिनचर्या का स्वस्थवृत्त के नाम से 'चरकसंहिता' में वर्णन किया है ।

स्वस्थवृत्त— इसका संक्षिप्त, विहङ्गम परिचय है— (चरक संहिता प्रथमाध्याय) सर्वाङ्गीणविकास (श्रेयः कामी) चाहनेवाला निम्न कार्य करे—देवता, गौ, ब्राह्मण, गुरु, सिद्ध, आचार्य—इनकी सदा पूजा व मान अग्निहोत्र, दिव्यौषधि को सदा धारण करे, जब मनुष्य अहितकर कर्म करता है—जैसे मलमूत्र के वेगों को धारण करना पूज्यों का अपमान करना, ईर्ष्या, अहंकार और मोहकश निंदा कर्म करना आदि, प्रज्ञापराध हैं । प्रातः सायं दोनों समय स्नान करे तथा मल के स्थानों अर्थात् गुदा, मूत्रेन्द्रिय, नासादि मल के स्थानों को पुनः शुद्ध करे ।

(देवगोब्राह्मणगुरुवृद्धसिद्धाचार्यानर्चयेत् । अग्निमनुचरेत् । औषधीः प्रशास्ता धारयेत् । द्वौ कालावुप-स्पृशेत् । मलायतनेष्वभीक्ष्णं पादयोश्च वैमल्यमादध्यात् ॥)

अपनी इन्द्रियों को वश में रखे, धर्म करनेवाला हो, हेतु की ईर्ष्या करे, फल की ईर्ष्या न करे (अर्थात् जिस कारण से धनवान या विद्वान बने, उस कर्म की स्पृहा करे, फल की ओर ध्यान न दे) बुद्धिमान, चतुर, दयालु तथा विनयशील आचार्यों की सेवा करनेवाला हो । (वश्यात्मा, धर्मात्मा, हेतावीर्ष्युः, फलेनेर्ष्युः, निश्चिन्तो निर्भीकः, विनयबुद्धिविद्याभिजनवयोवृद्धासिद्धाचार्याणामुपासिता ।) सदा मङ्गलकर्म कर्ता, मलिन वस्त्र, हड्डी, काँटे, गन्दे द्रव्य, केश, तुष, तृण, भस्म, मिट्टी के टूटे हुए पात्र, स्नान तथा बलिदान करनेवाली भूमि इनको त्याग दे, अर्थात् इनका स्पर्श न करे, थकावट से पहले ही कसरत को छोड़ दे । (मङ्गलाचारशीलः, कुचेलास्थि-कण्टकामेध्यकेश-तुषोत्कर-भस्म-कपाल-स्नान-बलिभूमीनां परिहर्त्ता, प्राक् श्रमाद् व्यायामवर्जी स्यात् ।)

सब जीवों में भाइयों की तरह रहे, क्रोधी व्यक्ति को भी वश में करे, भय से पीड़ित व्यक्तियों को आश्वासन दे, दीनों की रक्षा करें, प्रतिज्ञापालन करनेवाला, शान्ति देनेवाला, दूसरों के कठोर वाक्यों को सहने वाला, क्रोध को नष्ट करनेवाला, शान्तिशील, राग तथा द्वेषजनक कारणों को दूर करनेवाला हो । (सर्वप्राणिषु बन्धुभूतः स्यात् । बुधानामनुनेता, भीतानामाश्वासिता दीनानामभ्युपत्ता, सत्यसन्धः, शमप्रधानः, परपरुषवचनस-हिष्णुः अमर्षघ्नः । प्रशम गुणदर्शी रागद्वेष हेतूनां हन्ता ।)

झूठ न बोले, दूसरों का धन न चुराये, दूसरे की स्त्री की इच्छा न करे, दूसरे की लक्ष्मी को न चाहे तथा दूसरों से वैर न करे, पाप न करे, पाप में भी पापी न बने, दूसरों के दोषों को न कहे; अधार्मिक, राजद्रोही, पागलों, भ्रूण-हत्यारों, क्षुद्र और दुष्टजनों की संगत न करे। (नानृतं ब्रूयात्। नान्य स्वमाददीत। नान्यस्त्रियमभिलषेत। नान्यश्रियम्। न वैरं रोचयेत्। न कुर्यात पापम्। न पापेऽपि पापी स्यात्। नान्यदोषान् ब्रूयात्। नान्य रहस्यभागमेयेत् नाधार्मिकैः, न नरेन्द्र द्विष्टैः सहासीत्, नोन्मत्तैः न पतितैः, न भ्रूण हन्तृभिः, न क्षुद्रैर्न दुष्टैः ।।) न सतो न गुरुन् परिवादयेत्—सत्पुरुषों और गुरुओं के साथ विवाद न करे।

**भोजन के नियम –**

बिना रत्नादि धारण किये, बिना स्नान किये भोजन न करें, कपड़े पहनकर, बिना जप किये, बिना हवन किये, बिना देवता को समर्पण किये; पितरों, गुरुओं, अतिथियों, अपने आश्रितों को बिना दिये, अपवित्र गन्ध धारण करके, बिना माला पहने, बिना हाथ, पैर, मुख धोए, निन्दित अन्न को ग्रहण न करें।

(नारत्नपाणिर्नास्नातो नोपहतवासा नाऽजपित्वा नाहुत्वा देवताभ्यो नानिरूप्य पितृभ्यो नादत्त्वा गुरुभ्य नातिथिभ्यो नोपाश्रितेभ्यो नापुण्यगन्धो नामाली नाप्रक्षालितपाणिपादवदनो नाशुद्धमुखो नोदुङ्मुखो न विमना नाभक्तशिष्टाशुचिर्न क्षुधितपरिचरो ना प्रोक्षितं प्रोक्षणोदकैर्न मन्त्रैरनभिमन्त्रितं न कुत्सितमन्नमाददीत। समय को व्यर्थ न बिताये, अधीर न हो, अपने को सबसे उच्च न समझे, स्वजनों में अविश्वास न करे, सबमें अपने को ही सुखी न माने, अर्थात् स्वजनों में बैठकर अकेला किसी पदार्थ को न खाए, सबपर विश्वास न करे, सबपर शंका न करे। बिना परीक्षा किये किसी पर विश्वास न करे, इन्द्रियों के वश में न हो..... (नाति समयं जह्यात्, न नियमं भिन्द्यात् — नाधीरो नात्युच्छ्रितसत्त्वः स्यात्। नाभृतभृत्यो नाविश्रब्धस्वजनो नैकः सुखी। न सर्व विश्रम्भी। न सर्वाभिशङ्की, नापरीश्रितमभिनिविशेत् नेन्द्रियवशगः स्यात्.... ।)

**दस पाप-कर्मों का त्याग करे–**

हिंसा (किसी को मार देना), स्तेय (चोरी करना), अन्यथा काम (विरुद्ध कामसेवन करना, अर्थात् पशु, परस्त्रीगमन करना) ये तीन शारीरिक पाप कहे गये हैं। दूसरों की चुगली करना, कठोर वचन कहना, झूठ बोलना, बिना प्रयोजन प्रलाप करना—ये चार वाचिक पाप कर्म होते है; किसी को मारने की चिन्ता करते रहना, दूसरों के गुणों को सहन न करना, शास्त्रविरुद्ध विचार अर्थात् नास्तिक होना, ये तीन मानसिक पाप हैं। इन दस पापकर्मों को तन, वाणी और मन से त्याग देना चाहिए। (हिंसा स्तेयान्यथाकामं पैशुन्यं परुषानृते ।.... पापकर्मेति दशधा कायवाङ्मानसैस्त्यजेत् ।।)

संक्षेप में यों कह सकते हैं कि भारतीय चिन्तनानुसार मानव सृष्टि—चक्र का महत्त्वपूर्ण अंग है और सृष्टिचक्र तथा यज्ञचक्र परस्पर अवलम्बित हैं, आरोग्यता ही मानव विकास की प्रथम सीढ़ी है, आयुर्विज्ञान के प्रसिद्ध ग्रंथ 'चरक संहिता' का उद्देश्य ही व्यक्ति को नीरोग रखना है। रोगों तथा सुखों के दो ही आश्रय-स्थल हैं—शरीर तथा मन, रोगों के तीनों कारणों तथा व्याधियों के प्रतिकार की विस्तृत चर्चा इस संहिता में की गयी है। इसके प्रथमाध्याय स्वस्थवृत्त में बतायी गयी पद्धति के अनुसार जीवनयापन करने से जगत् के सम्पूर्ण मानव सहज ही चतुर्विध पुरुषार्थ प्राप्त कर सकते हैं।

# महाभारत में अशान्तिकालीन रक्षा के उपाय

डॉ. दुर्गा प्रसाद मिश्र

राष्ट्र में दो प्रकार की अशान्ति की आशंका सदैव रहती है—आभ्यन्तर और बाह्य । कौटिल्य ने मन्त्री, पुरोहित, सेनापति, युवराज अथवा प्रजा के घातक तत्त्वों से होनेवाले उपद्रवों को 'आभ्यन्तर' तथा राष्ट्रप्रमुख, अन्तपाल, आटविक आदि की कोपजन्य अशान्ति को 'बाह्य' माना है । लोगों का अपने ही राष्ट्र के अंगों को क्षति पहुँचाना 'आभ्यन्तर अशान्ति' तथा विदेशी जनों से राष्ट्र पर अभिघात आदि 'बाह्य अशान्ति' कहा गया है ।[१]

**आभ्यन्तर अशान्ति के शमन**—इसके लिए सरल अथवा कुटिल कोई भी तरीका अपनाया जा सकता था ।[२] भीष्म के अनुसार भृत्यों द्वारा अपने विरुद्ध किये जानेवाले कार्यों का ज्ञान गुप्तचरों द्वारा करके उनमें फूट डाल देनी चाहिए ।[३] सदैव श्रेणिमुख्यों, स्वजनों तथा अमात्यों पर दृष्टि रखना राजा का कर्तव्य था, ताकि वे राजकर्म-भेदन और अपना संघ बनाने में समर्थ न हो सकें ।[४]

**बाह्य आक्रमण से रक्षा**—यह समस्या तत्कालीन राजाओं के समक्ष विशेष रूप से आती थी, क्योंकि चतुरंगिणी सेना रहने पर भी स्थल सेना रहती थी । अत: राजाओं को ऐसा स्थान चुनना पड़ता था, जहाँ अधिक से अधिक लोग सुरक्षित रह सकें ।

बाह्य आक्रमण होने पर प्रजा को सुरक्षित आवास प्रदान करने के लिए जन-निवास व्यवस्था के रूप में दुर्ग कर्म किये जाते थे । दुर्ग दुर्गम और दुर्भेद्य बनाये जाते थे, ताकि विदेशी आक्रामक को आगे बढ़ने में कठिनाई हो तथा उसके समय, धन और जन की हानि हो तथा वह अपनी प्रजा सुरक्षित रह सके । भीष्म ने शत्रु के गतिरोध के लिए दुर्ग और पुर के चारों ओर दृढ़ प्राकार तथा परिखा का विधान किया था । आक्रमण और प्रतिरोध के लिए दुर्ग और पुर में हाथी, घोड़े आदि वाहनों का प्रबन्ध, प्रजा के लिए धनधान्य-व्यवस्था, दुर्गादि की मरम्मत तथा क्षतिपूर्ति हेतु शिल्पियों का नियोजन करना राजा का कर्तव्य था ।[५] युधिष्ठिर ने परिखा तथा प्राकार से समन्वित

---

१. महाभारत-शान्तिपर्व, ८२.१३

२. वही, ५८/६

३. वही, ५८/११

४. वही, १३८/६३

५. वही, ८६/६-७

खाण्डवप्रस्थ को बसाया था।[1] द्रुपद की नगरी भी प्राकृतिक रूप से गुप्त थी, तथापि दशार्णराज से शत्रुता होने पर उसकी विशेष गुप्ति हेतु उपाय किये गये थे।[2]

**सन्धि विधान**— महाभारतकालीन राजनीतिज्ञों ने परराष्ट्र द्वारा आक्रमण करने पर युद्ध को टालने का उपदेश दिया है। भीष्म का मत है कि स्वपक्ष के बलाबल पर विचार करके सन्धि कर लेना ही अच्छा रहता है, ताकि राज्य, धन और जन की क्षति से बचा जा सके।[3]

यदि अपरिहार्य कारणों से युद्ध अनिवार्य हो ही जाते थे तो दो प्रकार के कर्म राजाओं के लिए विहित थे। प्रथमतः शत्रु सेना को दुर्ग की ओर बढ़ने से रोकना, बढ़ आने पर उनके गतिरोध और धन-जन के विनाश में सहायक होना; दूसरे वे, जो स्वपक्षरक्षण तथा लोगों की सुख-सुविधा से सम्बद्ध थे।

## परसेनाबाधक प्रयोग

**मार्गावरोध**— शत्रु-सेना के आक्रमण से बचने के लिए यथासम्भव गतिरोध किया जाता था। 'प्रकण्ढी' का निर्माण आवश्यक था। वप्र और परिखा तो पूर्व से ही बने रहते थे, उनमें नक्र, मकर, झष आदि जलीय हिंस्र जीव डलवा दिया जाता था।[4] शाल्वराज के आक्रमण पर परिखाओं में कीलें ठोंक दी गयी थीं तथा एक कोस तक की भूमि विषम कर दी गयी थी।

**संक्रम भेदन**—शत्रु के मार्ग में पड़नेवाले समस्त जलसन्तरणों को निरुद्ध कर दिया जाता था, पुल तोड़ दिये जाते थे, ताकि शत्रु डूब मरें या उनकी शक्ति संक्रम निर्माण में लगे। साम्ब आदि ने शाल्वराज के मार्गावरोध के लिए सभी पुलों को नष्ट कर दिया था तथा नाव चलाना निषिद्ध कर दिया गया था।[5]

**वृक्षच्छेदन**— शत्रु के आक्रमण के समय दुर्ग या पुर के समीपवर्ती सभी वृक्षों के उत्पादन और चैत्य वृक्षों के अलावा बड़े-बड़े वृक्षों का शाखाच्छेदन कर दिया जाता था,[6] ताकि शत्रु को फल, फूल, छाया, लकड़ी तथा छिपने का स्थान नहीं मिले।

**शत्रुसेना में उपजाप**— शत्रु की सेना में अवसर देखकर किसी प्रकार कलह और भेद उत्पन्न करना आवश्यक था।[7] तब वैमनस्य तथा अविश्वास के कारण शत्रु आपस में ही लड़ मरते थे।

---

१. महाभारत-अनुशासनपर्व २३.९९

२. उद्योग,१९२.७

३. शान्ति,६९.१४-१८

४. वही,६९.४१

५. आरण्यक,१६.१५

६. दुर्गाणां चाभितो राजा मूलच्छेदं प्रकारयेत्। सर्वेषां क्षुद्रवृक्षाणां चैत्यवृक्षान्विवर्जयेत्॥
प्रवृद्धानां च वृक्षाणां शाखाः प्रच्छेदयेत्तथा। चैत्यानां सर्वथा वर्ज्यमपि पत्रस्य पातनम्॥ शान्ति,६९.३८-३९

७. क्षेत्रस्थेषु च सख्येषु शत्रोरूपजपेन्नरान्।
विनाशयेद् वा सर्वस्वं बलेनाथ स्वकेन वै॥ शान्ति ६९.३६.

**जल-प्रदूषण—** भीष्म ने अनुमति दी थी कि अपने प्रयोग के अतिरिक्त जल का निःस्रावण करा दे या उसे विषाक्त कर दे[१], ताकि जलाभाव या विषयुक्त जलपान से शत्रु नष्ट हो जाये।

## स्वपक्षरक्षण

**यन्त्र-व्यवस्था—** नगर में यन्त्रायुध की व्यवस्था आवश्यक थी, ताकि आवश्यकता पड़ने पर शत्रु का सामना नागरिक स्वयं कर सकें। संकटकाल के लिए बड़े-बड़े यन्त्रों, शतघ्नी, भुसुण्डी आदि अस्त्र-शस्त्रों का प्रबन्ध करना राजा का कर्तव्य था।[२] उस समय ऐसे योद्धा भी होते थे, जो साँप, सर्जरस और विषाक्त धूलि से पूर्ण कुम्भ लिये रहते थे और शत्रु-सेना पर यथासमय फेंक देते थे।[३] द्वारका में गद, साम्ब, उद्धव आदि ने पुर के रक्षार्थ शतघ्नी, कलांराल, भुसुण्डी, अश्मलगुड, परश्वधा, हुड, शृंगिका आदि आयुधों का संकलन किया था।[४]

**सेना-संचालन—** शान्तिकाल में भी हस्तिदल, वाजिदल तथा रथदल का सूत्र राजा अपने हाथ में रखता था[५] और युद्ध में सेना का संचालन स्वयं करता था। प्रजा को अपने राजा में आस्था, श्रद्धा और विश्वास होता था। वह राजा के साथ मिलकर सम्पूर्ण शक्ति के साथ युद्ध करते थे।

**योद्धा तथा गुल्मन्यास—**आक्रमण होने पर रक्षा के लिए सायुध योद्धा नियुक्त किये जाते थे। शाल्वराज के आक्रमण के समय वीर योद्धा नगर की रक्षा हेतु तत्पर रहते थे।[६] योद्धा को पर्याप्त युद्ध-सामग्री तथा वेतन-भत्ता दिया जाता था। अयोग्य सैनिक को सेना में नहीं रखा जाता था।

पुरद्वारों पर रक्षा के लिए स्थावर तथा जंगम गुल्मों का न्यास किया जाता था। प्रथम में वे थे, जिनमें छिपकर सैनिक शत्रु पर प्रहार करते थे तथा दूसरे में यत्र-तत्र जाकर।

**अर्थनिचय और सस्याभिहार—** युद्ध के समय जीवनयापन के लिए आवश्यक पदार्थों का संचय जरूरी होता था। सेना पुरजन और जनपदों को दुर्ग में स्थित कराते समय राजा या तो बाहर की फसल का संचयन करा लेता था या नष्ट करा देता था, ताकि शत्रु उससे लाभ न ले सकें।[७] तेल, मधु, घृत, अनाज, औषध, अंगारक, कुश, मुंज, पलाश, यव, इन्धन, शरपर्णी आदि उपयोगी पदार्थों का निचय किया जाता था।[८]

---

१. शान्ति ६९.५६,

२. आरण्यक, २६८.४-५

३. वही

४. वही, १६.५-९

५. सभा, ५.१०९

६. आरण्यक, १६.१०

७. सस्याभिहारं कुर्याच्च स्वयमेव नराधिपः।
असम्भवे प्रवेशस्य दाहयेदग्निना भृशम्॥ शान्ति ६९.३५

८. शान्ति ६९.५४-५५

**विविध आगार और मार्ग-व्यवस्था—** नाना प्रकार के द्रव्यों, आयुधों, पशुओं, भाण्डों, धान्यों आदि को सुरक्षित रखना आवश्यक होता था। अतः राजा संकट में काम आनेवाले भाण्डारगार, आयुधागार, धान्यागार, अश्वागार, गजागार आदि की व्यवस्था करे तथा इन्हें गुप्त और सुरक्षित रखे।[१]

**गृह-रक्षा और अग्नि-व्यवस्था—** जननिवास हेतु दुर्ग या पुर प्राङ्गण में राजाओं की ओर से तृणों के अस्थायी घर बनवाये जाते थे, जिन्हें मिट्टी से लीप दिया जाता था।[२] ग्रीष्म ऋतु में अग्निभय के कारण तृण का प्रयोग गृहनिर्माण में नहीं किया जाता था।[३]

अग्नि की धूमराशि देखकर शत्रु-सेना स्थान का पता न लगा ले, अतः अग्निहोत्र को छोड़कर अन्य कर्मों के लिए दिन में आग जलाना निषिद्ध था। इसका उल्लंघन दण्डनीय अपराध था।[४]

**घोष, पसु तथा सामान्यजन-रक्षा—**गोपगण पशुओं को प्रायः वन में रखते थे। अतः राजा उनकी रक्षा हेतु घोषों को वन से हटाकर प्रमुख मार्गों पर स्थित करा देता था[५], ताकि नगर से सीधा सम्पर्क रहे तथा दुग्ध, घृतादि पुर में आ सके। अन्य लोगों को, जिनका प्रधान नगर-दुर्ग में समावेश न हो सके, को पुर के समीपवर्ती नगरों में बसाने का विधान था।[६]

**जल-व्यवस्था—** दुर्ग या पुर में एकत्र जनों के उपयोग के लिए राजा की ओर से जल की व्यवस्था की जाती थी। राजा पूर्वनिर्मित कूपों का जल शुद्ध कराते थे तथा कमी पड़ने पर कुएँ भी खुदवाते थे।[७]भीष्म ने लोगों को जल सुलभ कराने के लिए राजा की ओर से प्रपाओं को भी खुलवाने की सम्मति दे दी थी।[८] औषध-संचय, स्वास्थ्य-व्यवस्था तथा मनोरंजन के साधनों का भी प्रबन्ध राजा की ओर से किया जाता था।

## संकटकाल में लोकरक्षा के विशेष उपाय

**प्रविधि पुर-प्रवेश निषेध तथा असाधु-निग्रह—** आत्मपक्ष में जनमानस के ज्ञान हेतु तथा शत्रुपक्ष से आये व्यक्ति का पता लगाने के लिए संकटकाल में प्रणिधि की उचित व्यवस्था अनिवार्य थी। राजा को चत्वर,

---

१. शान्ति ६९.५२-५३

२. तृणच्छन्नानि वेश्मानि पङ्केनापि प्रलेपयेत्।
निर्हरेच्च तृणं मासे चैत्रे वह्निभयात्पुरः॥वही,६९.४४

३. वही

४. नक्तमेव न भक्तानि पाचयेत नराधिपः।
न दिवाग्निर्ज्वलेद् गेहे वर्जयित्वाग्निहोत्रकम्॥ वही,६९.४५

५. घोषान्न्यसेत मार्गेषु ग्रामानुत्थापयेदपि।
प्रवेशयेच्च तान् सर्वान् शाखानगरकेष्वपि॥ वही,६९.३३

६. वही

७. काष्ठानि चाभिहार्याणि तथा कूपांश्च खानयेत्।
संशोधयेत्तथा कूपान् कृतान् पूर्वं पयोर्थिभिः॥ वही,६९.३३

८. वही,६९.५१

तीर्थ, सभा, आवसथ आदि समस्त सार्वजनिक स्थानों पर प्रणिधि करनी पड़ती थी ।[१] कृष्ण ने रात-दिन का विवरण लाने हेतु कौरव सेना में अपने गुप्तचर नियुक्त किये थे ।[२] अर्जुन की प्रतिभा को जयद्रथ ने चरों से ही जाना था ।[३]

गुप्त रीति से नगर में शत्रुओं के प्रवेश के भय से राजा की ओर से लोगों को बाहर-भीतर आने-जाने की रोक थी । उग्रसेन, साम्ब, उद्धव आदि की आज्ञा से शाल्वराज के आक्रमण के समय बिना प्रवेशपत्र (मुद्रा) लिये कोई भी व्यक्ति नगर में प्रवेश नहीं कर सकता था और न ही बाहर जा सकता था ।[४] ऐसी स्थिति में आन्तरिक विद्रोहों को दबाने के लिए अथवा उनको उत्पन्न ही न होने देने के लिए भृत्य, मन्त्री, पुरजन या किसी अन्य व्यक्ति को राष्ट्र के अहित की आशंका मात्र से राजा अपने वश में कर सकता था ।[५]

**उपघातक तत्त्व-बहिष्कार—** भीष्म ने संकट के क्षणों में भेद देने की आशंका से तथा आर्थिक भार की वृद्धि करने के कारण भिक्षुकों, फेरीवालों, क्षीब, उन्मत्त तथा कुशीलवों को राष्ट्र का उपघातक तत्त्व घोषित करके इनके निर्वासन का आदेश दे दिया था ।[६]

**मद्यपान-निषेध—**मद्यपान के बाद सैनिकों में प्रमाद होने तथा प्रमत्तों से भेदज्ञान तथा अनियन्त्रण की सम्भावना प्रतिक्षण होने के कारण मद्यपान निषिद्ध किया गया था । ऋषि का शाप होने पर मौसलपर्व में परस्पर कलह की आशंका से मदिरापान-निषेध की राजकीय घोषणा की गयी थी ।[७]

**सैन्यशक्ति वृद्धि-योजना—** राजा लोक को स्वधर्म में नियुक्त करता था । द्रोण, कृप, अश्वत्थामा सदृश ब्राह्मण; कीचक सदृश सूतपुत्रों, तथाकथित शूद्र कर्ण और एकलव्य की शास्त्रपारंगति को देखकर तथा राजाओं द्वारा निषेध न होने से एक महान् रहस्य तथा उद्देश्य का संकेत मिलता है । युद्ध में चतुर्वर्ण ही नहीं, अपितु आवश्यकता पड़ने पर (द्वारका की) स्त्रियों द्वारा शस्त्र-ग्रहण का उल्लेख है ।[८] राष्ट्र पर विपत्ति आने पर राष्ट्र की रक्षा और आत्मरक्षा के लिए वर्णधर्म में शिथिलता दी गयी थी । दुर्गनियम तथा आत्मत्राण के लिए ब्राह्मणों को तथा वेद, ब्राह्मण, गौ आदि की रक्षा हेतु शूद्र को भी शस्त्र-ग्रहण करने की अनुमति दी गयी थी ।[९]

---

१. शान्ति ६९.५०
२. उद्योग, १९५.२, द्रोण, ५३.४,
३. द्रोण, ५२.१
४. आरण्यक, १६.१९
५. शान्ति ६९/५९
६. भिक्षुकांश्चक्रिकांश्चैव क्षीबोन्मत्तान्कुशीलवान् ।
   बाह्यान् कुर्यान्नरश्रेष्ठ दोषाय स्युर्हि तेऽन्यथा ॥ वही, ६९.४९
७. मौसलपर्व, २.१८-१९
८. सभा, १३.५१
९. ब्राह्मणस्त्रिषु कालेषु शास्त्रं गृहणन्नदुष्यति ।
   आत्मत्राणो वर्णदोषे दुर्गस्य नियमेषु च ॥ शान्ति, ७९.३३

संकटकाल आने के पूर्व ही शत्रुओं से मोर्चा लेने के लिए सेना को समुचित प्रशिक्षण दिया जाता था। प्रतिदिन योधमुख्यों और कुमारों को कारणिकगण नवीन प्रयोग सिखाते थे—

**कच्चित्कारणिकाः सर्वे सर्वशस्त्रेषु कोविदाः।**
**कारयन्ति कुमारंश्च योधमुख्यांश्च सर्वशः[१] ॥**

इस प्रकार अशान्ति के समय राजा का कर्तव्य और बढ़ जाता था, यद्यपि शान्ति तथा विपत्ति के समय भी राजा पूर्ण सजग रहता था। वह अमात्यों, कोश, दण्ड, मित्र, जनपद तथा पुर की रक्षा करता हुआ अनृण हो जाता था।[२] प्रजा-रक्षा के कारण ही पुर का क्षत्रिय नाम चरितार्थ हुआ था। उसके राज्य में किसी को कोई भय नहीं था। अम्बरीष नाभाग को प्रजा ने स्वयं चुना था और वह उसकी रक्षा के कारण प्रसिद्ध था। शान्तनु के काल में कोई भी प्रजा में मिथ्याचारी नहीं था। कौरववंश में ऐसा कोई राजा नहीं हुआ था, जिसने प्रजा की रक्षा माता-पिता के समान न की हो। परीक्षित के प्रजा की सुख-समृद्धि वैदिक काल से तथा अश्वपति केकयराज की उपनिषद् काल से ही प्रसिद्ध थी। इस प्रकार महाभारतकार को लोकरक्षा सर्वाधिक अभीष्ट थी। तभी तो उन्होंने कहा था—

**पुत्रा इव पितुर्गेहे विषये यस्य मानवाः।**
**निर्भया विचरिष्यन्ति स राजा राजसत्तमः ॥[३]**

१. सभा, ५.२३
२. शान्ति, ६९.६१
३. शान्ति, ५७.३३.

# पर्यावरण और प्राचीन भारतीय संकल्पना

डॉ. ज्योत्स्ना मोहन

**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते ।**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति ॥**

उपनिषदों में एक ऐसे वृक्ष का वर्णन किया गया है, जिसपर दो पक्षी बैठे हैं । उनमें से एक पक्षी तो वृक्ष के फल खाने में व्यस्त है और दूसरा पक्षी केवल देख रहा है; वह फल नहीं खाता । इस रूपक द्वारा उपनिषद् ने सृष्टि के एक महान् सत्य का प्रतिपादन किया है । वृक्ष का अभिप्राय प्रकृति से है और उसपर बैठे दो पक्षी जीवात्मा और परमात्मा हैं । जीवात्मा प्रकृति का भोक्ता है, वह उसके सुस्वादु फलों का भक्षण करता है । वह प्रकृति के विविध तत्त्वों और रहस्यों का ज्ञान प्राप्तकर उन्हें अपने सुख और समृद्धि के लिए प्रयुक्त करता है । इसके विपरीत परमात्मा केवल द्रष्टा है । वह सृष्टि का नियमन अवश्य करता है, पर उसका उपभोग नहीं करता । इसमें सन्देह नहीं कि जीव या मनुष्य प्रकृति का उपभोग करनेवाला है । वह इस बात के लिए निरन्तर प्रयत्नशील रहता है कि प्रकृति पर अपना आधिपत्य स्थापित कर उसके सुस्वादु फलों को प्राप्त करे ।

यह सत्य है कि जीवन का अस्तित्व शून्य में सम्भव नहीं है । इस जगत् में जीवन का उदय होता है, विकास होता है, जीवन-यात्रा होती है और उसका अस्त होता है । ये सभी परिवेश सापेक्ष हैं । जीवन की विकासयात्रा अपने परिवेश के साथ निरन्तर संप्रेषण एवं आदान-प्रदान की प्रक्रिया में जन्म लेती है । जब तक यह प्रक्रिया अबाध गति से चलती रहती है, तब तक जीवन की यात्रा भी अपने पथ पर निरन्तर गतिशील बनी रहती है । जिस समय आदान-प्रदान और सम्प्रेषण की यह प्रक्रिया रुक जाती है, उस समय जीव अपने वर्तमान स्वरूप में अस्त हो जाता है । अतः प्रकृति के उपहारों को उतना ही ग्रहण करना चाहिए, जितना जीवनयापन के लिए नितान्त आवश्यक है । ऐसी परिस्थिति न उत्पन्न हो जाए कि प्राकृतिक संसाधनों के समाप्त होने के साथ-साथ मानव का जीवनचक्र ही खण्डित हो जाए और हम सब प्रकार से पूर्ण इस सृष्टि और अखण्डता की प्रतीक भारतीय संस्कृति की रक्षा न कर पाएँ । उपनिषदों का मंत्र है—

**पूर्णमिदं पूर्णमदः पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥**

अर्थात् प्रकृति के विविध अवयवों के मेल से बना है अखण्ड ब्रह्माण्ड । इसमें विद्यमान सभी जीव-जन्तु, पेड़-पौधे, नाना प्रकार के दृश्य एवं अदृश्य पदार्थ और शक्तियाँ इसकी विविधता में सम्पूर्णता की प्रतीक हैं और

इन्हीं के मिलन से चराचर जगत् की सृष्टि हुई है । अखण्ड ब्रह्माण्ड के इन विविध अवयवों में से किसी एक को भी यदि क्षति पहुँचाई गयी तो समस्त सृष्टि का नैसर्गिक चक्र खण्डित हो जाएगा । फलस्वरूप पर्यावरण अवक्रमण का वर्तमान संकट और अधिक गम्भीर होगा ।

साधारणत: पृथ्वी के चारों ओर जो आवरण है, उसे 'पर्यावरण' (परि + आवरण) कहते हैं । जीव जिस परिवेश में अपने अस्तित्त्व में आता है, वह अति सूक्ष्म से लेकर अति स्थूल तक व्याप्त रहता है । अत: इस जगत् में विद्यमान् सभी वनस्पति, पशु-पक्षी और सभी भौतिक परिस्थितियाँ, जो मनुष्य के बाह्य में उपलब्ध हैं, वह मनुष्य का 'पर्यावरण' है ।

संस्कृति और पर्यावरण का घनिष्ठ सम्बन्ध है । संस्कृति से अभिप्राय 'संस्कार' से है । वह परिमार्जन और शोधन की ही एक क्रिया है, जिसमें मनुष्य केवल उपयोगिता पर आधारित वस्तु, परिवेश और व्यवहार का अतिक्रमण कर एक व्यापक बौद्धिक चेतना तथा सौन्दर्यबोध का अंग बन जाता है । मनुष्य प्राकृतिक जगत् में रहता है, उससे जीवन और शक्ति ग्रहण करता है, किन्तु जैविक पर्यावरण के भीतर उसने अपना एक सांस्कृतिक परिवेश भी रचा है, जिसके बिना उसका जीवन असम्भव है । वास्तव में सांस्कृतिक परिवेश उसके आन्तरिक जीवन और सामाजिक लक्ष्य—दोनों का आधार है । संक्षेप में, संस्कृति एक अन्तर्निहित जीवन-गुणता है, जो मानव-स्वभाव में समाहित है । संस्कृति विभिन्न आयामों और व्यवस्थाओं में मानव, उसके पर्यावरण और जीवन-मूल्यों के बीच स्वत: प्रवाहित और संवर्द्धित होनेवाली विनिमय पर आधारित अन्तर्धारा है । वह जीवन्त मूल्यों और सार्थक प्रयोजनों द्वारा मानवीय विकास की दिशा में किया गया ऐसा क्रियाकलाप है, जिससे मानवता को एकता और सम्पूर्णता के साँचे में ढालना सम्भव हो सका । संस्कृति मानव का आध्यात्मिक अधिवास है, जो उसकी आत्मा और ब्रह्माण्ड के बीच के सरोकार को उजागर करती है । इसी सरोकर से वह प्रकृति, पर्यावरण, धर्म, इतिहास और समुदाय से जुड़ता है और भविष्य तथा भावी पीढ़ी के प्रति अपने को उत्तरदायी समझता है । इसीलिए संस्कृति को यदि कोई क्षति पहुँची तो उसकी पूर्ति कभी नहीं हो सकेगी । प्रकृति अपने घाव पूरे कर लेती है, किन्तु संस्कृति के जख्म बने रहते हैं । आज एक ओर 'पर्यावरण' प्रदूषित हो रहा है, तो दूसरी ओर संस्कृति का विघटन । प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. देवराज के अनुसार, मनुष्य केवल अपने चारों ओर के परिवेश को जानकर सन्तुष्ट नहीं हो जाता, वह सम्मुख फैले हुए अपनी चेतना तथा दृष्टि से समस्त ब्रह्माण्ड को समझ लेना, उससे सम्बन्ध स्थापित कर लेना चाहता है । वह बौद्धिक जिज्ञासा तथा सौन्दर्य की भूख से पीड़ित होता है । इस प्रकार वह एक सांस्कृतिक प्राणी के रूप में जन्म लेता है । कहने का अभिप्राय यह है कि पर्यावरण पर संस्कृति आधारित हुई और संस्कृति ने पर्यावरण को समय-समय पर आत्मीय संस्कारों का समवेत उत्तराधिकार सौंपने का कार्य किया ।

किसी भी देश की समृद्धि का आधार वहाँ का सन्तुलित पर्यावरण होता है, जिसमें मानवीय गतिविधियों और प्राकृतिक परिस्थितियों की बीच समन्वय होता है । आज के औद्योगिक युग में यह तादात्म्य टूटता जा रहा है । कारण स्पष्ट है कि सभ्यता-संस्कृति के निरन्तर बढ़ते कदम क्रान्तिमय युग तक आ गए । इसने हमें कृत्रिम वस्तुओं से प्रेम और प्राकृतिक सम्पदा से दूर रहना सिखाया । प्राकृतिक वस्तु के होने के कारण हम पेड़-पौधों से दूर रहने लगे । इस सत्य को अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि भौतिकवादी मानव ने अपने विलासमय लक्ष्यों

को पूरा करने के लिए वनों को नहीं, वाटिकाओं को भी अन्धाधुन्ध काटा है और वनस्पतियों का विनाश किया है। बड़ी संख्या में वनों के ध्वंस होने से बाढ़ का भीषण प्रकोप, उपज का नष्ट होना, भूमि की उर्वरा शक्ति का कम होना आदि भयंकर दुष्परिणामों का सामना करना पड़ता है।

मानव, जो सम्पूर्ण गतिविधियों का केन्द्र है, पर्यावरण के सर्वांगीण क्षरण से सर्वाधिक ग्रस्त है। वायु, जल और मिट्टी के प्रदूषण के साथ-साथ आध्यात्मिक और मानसिक पर्यावरण तो गहनतम प्रदूषित है। सामाजिक, सांस्कृतिक और राजनैतिक प्रदूषण भी पूर्णरूपेण त्रस्त किए हुए हैं। पर्यावरण की चिन्ता मूलत: संस्कृति की चिन्ता है। प्राकृतिक, भौगोलिक या तात्त्विक प्रदूषण से पहले मन का प्रदूषण होता है। मन जब कुविचारों और अमानुषी कलुष भावों से दूषित होता है तो वह जीवों, तत्त्वों, पेड़-पौधों, मनुष्यों—सबको चोट पहुँचाता चलता है और अपनी दुर्भावना का विष पूरी समष्टि में घोल देता है। अत: मन का प्रदूषण ही प्रकृति, जन, समाज और संस्कृति— सब का संकट हो जाता है। इस संकट से बचने के लिए पर्यावरण, प्रकृति और संस्कृतिक के मूल प्रेरकों तथा स्रोतों तक पहुँचना है, जिससे मानव और उसके सम्बन्धों की पहचान हो सके। प्राकृतिक विनाश की इस विभीषिका से आज का भौतिक वैज्ञानिक भी भयभीत है। नित नूतन आविष्कारों ने जहाँ मानव को जीने की सुलभता प्रदान की है, वहाँ उन आविष्कारों के प्रयोग से भयंकर परिणाम भी सामने आए हैं।

आज पर्यावरण-संरक्षण सभी के लिए चिन्ता का विषय है, क्योंकि पर्यावरण का सम्मान किए बिना हुआ विकास अल्पजीवी होगा। आज इस ज्वलन्त समस्या पर गम्भीरतापूर्वक चिन्तन करने का समय आ गया है। भारत में पर्यावरण के प्रति सम्मान और संरक्षण की महती परम्पराएँ रही है। संस्कृत वाङ्मय में वैदिक साहित्य से लेकर लौकिक साहित्य तक 'पर्यावरण' का वर्णन किसी न किसी रूप में उपलब्ध है। अत: पर्यावरण और उसके महत्त्व के अध्ययन के लिए प्राचीन संस्कृत वाङ्मय को जानना अत्यन्त आवश्यक है। धर्म, राजनीति और समाज—इन तीनों की महत्त्वपूर्ण भूमिका संस्कृत वाङ्मय में रही है तथा सभी ने पर्यावरण-संरक्षण में योगदान दिया है। इसी कारण पर्यावरण सुरक्षित रहा है।

किसी भी भाषा की प्राचीन से प्राचीन पुस्तकों का अवलोकन किया जाए तो वृक्षों, पौधों, नदियों, पर्वतों आदि की चर्चा अवश्य मिलेगी। मनुष्य ने अपने व्यक्तिगत अनुभव के द्वारा जाना कि 'प्रकृति मनुष्य की सबसे बड़ी शिक्षिका है'। जहाँ मनुष्य प्रकृति की ओर आकर्षित था, वहाँ उसकी शक्ति से त्रस्त भी था। उसने जीवन के यथार्थ को प्रकृति की गोद में ढूँढने का प्रयत्न किया। प्रकृति और मानव का सम्बन्ध उतना ही प्राचीन है, जितना सृष्टि के उद्‌भव और विकास का इतिहास। प्रकृति रूपी माँ की गोद में ही प्रथम मानवशिशु ने आँखें खोली थीं, उसी की क्रोड़ में बड़ा हुआ और अन्त में उसी के आलिंगन में आबद्ध चिर-निन्द्रा में सो गया। प्रकृति के अद्‌भुत क्रियाकलापों से उसकी हृदयस्थ भावनाओं में भय, विस्मय, प्रेम आदि का स्फुरण हुआ, उसी की नियमितता को देखकर उसके मस्तिष्क में ज्ञानविज्ञान की बुद्धि का विकास हुआ। दार्शनिक दृष्टि से भी प्रकृति और मानव का सम्बन्ध स्थायी है, चिरन्तन है। सत् रूपी प्रकृति, चित्त रूपी जीव और आनन्द रूपी परम तत्त्व—तीनों मिलकर सच्चिदानंद परमेश्वर की सत्ता का रूप धारण करते हैं। शारीरिक, मानसिक और आध्यात्मिक—तीनों ही दृष्टियों से प्रकृति मानव का पोषण करती हुई, उसे जीवन में आगे बढ़ाती है।

मानव और प्रकृति के अटूट सम्बन्धों की अभिव्यक्ति धर्म, दर्शन, साहित्य और कला में चिरकाल से होती रही है । साहित्य मानव का प्रतिबिम्ब है । अत: उस प्रतिबिम्ब में उसकी सहचरी प्रकृति का प्रतिबिम्बत होना स्वाभाविक है । प्रकृति मानव-हृदय और काव्य के बीच संयोजक का कार्य भी करती है । आदिकवि वाल्मीकि द्वारा प्रकृति के दो सजीव प्राणियों में से एक का वध देखकर अकस्मात् 'मा निषाद प्रतिष्ठास्त्वमगम: शाश्वती: समा: । यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधी: काममोहितम्' के प्रस्फुटन ने काव्य को जन्म दिया । आषाढ़ के प्रथम बादल को देखकर कविकुलशिरोमणि कालिदास इतने भावविभोर हो गए कि उनकी अनुभूतियाँ 'मेघदूत' का रूप धारण कर प्रवाहित हुईं । प्रकृति हमारे कवियों के लिए प्रेरणा का स्त्रोत ही नहीं, सौन्दर्य का अक्षय भण्डार, कल्पना का अद्‌भूत लोक, अनुभूति का अगाध सागर और विचारों की अटूट श्रृंखला रही है ।

मनुष्य ने प्रकृतिप्रदत्त साधनों की उपयोगिता के साथ-साथ उसमें देवत्व का भी अनुभव किया । यहीं से पूजन की परम्परा ने जन्म लिया । मनुष्य एक विचारशील प्राणी है । बुद्धि के रूप में मनुष्य को एक ऐसी शक्ति प्राप्त है, जो अन्य प्राणियों को प्राप्त नहीं हुई है । बुद्धि जहाँ मनुष्य में प्रकृति के विविध तत्त्वों के प्रति जिज्ञासा उत्पन्न करती है, वहाँ वह सृष्टि के विभिन्न पहलुओं पर विचार करने के लिए भी प्रेरित करती है । प्रकृति के विविध कोपों को देखकर वह सोचने लगता है कि वायु, अग्नि, जल आदि ऐसी दैवी शक्तियाँ हैं, जिन्हें संतुष्ट व तृप्त रखे बिना वह कभी अपने हित का सम्पादन नहीं कर सकता । वह वायु, अग्नि आदि को देवता मानकर उनकी पूजा के लिए प्रवृत्त होता है और इस प्रकार धर्म का प्रादुर्भाव होता है । वैदिक धर्म का प्रारम्भिक रूप इसी प्रकार की प्रकृति-पूजा था । प्रकृति की विभिन्न शक्तियों मित्र, वरुण, सूर्य, अग्नि, पृथ्वी, द्यु आदि को ही विभिन्न देवों के नाम से सम्बोधित कर विभिन्न ऋचाओं से वैदिक साहित्य प्रकृति के नानाविध रूपों का गुणगान है । वैदिक साहित्य से लेकर पुराण, महाभारत, महाकाव्य, नाटक तथा काव्य-साहित्य का 'पर्यावरण' में योगदान रहा है ।

### यज्ञ

'यज्ञ' वैदिक संस्कृति का प्रधान अंग है । वेदों में यज्ञ-यागादि विविध क्रियाकलापों का विशेष रूप में वर्णन मिलता है । 'यज्ञ' शब्द से अभिप्राय है— 'जिस सदनुष्ठान द्वारा इन्द्रादि देवगण प्रसन्न होकर सुवृष्टि प्रदान करते हैं, उसे 'यज्ञ' कहते हैं' । 'निरुक्त' में 'यज्ञ' का अर्थ है— जिस कर्म में लोग यजमान से अन्नादि की याचना करते हैं अथवा यजमान ही देवताओं से वर्षादि की प्रार्थना करता हे, उस कर्म को 'यज्ञ' कहते हैं ।

यज्ञ के अर्थ से ही स्पष्ट है कि यज्ञ से वर्षा होती है, वर्षा से अन्न की उत्पत्ति होती है और **समस्त जीव अन्न से उत्पन्न होते हैं** । श्रीमद्‌भगवद्‌गीता में इसी भाव को कहा गया है—

**अन्नाद्‌भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसम्भवः ।**
**यज्ञाद् भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्‌भवः ॥**

विष्णुपुराण आदि में जगत् का पालन-पोषण करने के कारण 'यज्ञ' को 'कल्याण का हेतु' कहा गया है—

यज्ञैराप्यायिता देवा वृष्ट्युत्सर्गेण वै प्रजाः ।
आप्यायन्ते धर्मज्ञा याः कल्याणहेतवः ॥

यज्ञ से संक्रामक रोक नष्ट होते हैं । वायु को स्वच्छन्द एवं संक्रमणरहित बनाने के लिए प्राचीनकाल से ही यज्ञ का आयोजन किया जाता रहा है । यज्ञ में प्रयुक्त घी, तेल, धूप आदि की आहुति से उठनेवाला वाष्प ऊँचाई पर जाता है, जिससे प्रदूषणकारी जैविक तत्त्वों का नाश होता है । वेदों में यज्ञ के इसी पक्ष का निरूपण किया गया है । यजुर्वेद में कहा गया है—"मनसस्पत इमं देव यज्ञं स्वाहा वाते धाः । समिधाऽग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम् । अस्मिन् हव्या जुहोतन ॥"

'यज्ञ' और 'अग्नि' का पारस्परिक सम्बन्ध प्राचीनकाल से चला आ रहा है । विराट् पुरुष ने जब प्राणाग्नि में अपना हवन करके जगत् का कल्याण किया था, तभी से 'यज्ञ' और 'अग्नि' का अटूट सम्बन्ध है । 'अग्नि' के प्रभाव से ही पृथ्वी पर शस्य, फल आदि पकते हैं तथा प्राणिमात्र के शरीर में विद्यमान अग्नि से ही उनके शरीर गरम रहते हैं और वे जीवित रहते हैं । ऋग्वेद का प्रारम्भिक मन्त्र अग्नि को समर्पित है—

'अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम् होतारं रत्नधातमम् ।'

पर्यावरण को शुद्ध रखने के लिए मनुष्य को 'यज्ञ' श्रेष्ठ कर्म में किसी न किसी प्रकार की सहायता करनी चाहिए । 'यज्ञ' में विघ्न-बाधा नहीं पहुँचानी चाहिए । 'यज्ञ' में बाधा पहुँचानेवालों के लिए वेदों में 'राक्षस' शब्द का प्रयोग किया गया है—

"देवान् ह वै यज्ञेन यजमानस्तानसुरक्षसानि ररक्षुर्न यक्ष्ययध्वमिति तद्यदरक्षंस्तस्माद्रक्षसि" ॥

महाभारत में भी इस प्रकार का वर्णन है कि युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में शिशुपाल द्वारा विघ्न-बाधा उत्पन्न करने पर श्रीकृष्ण ने अपने सुदर्शन चक्र से उसका शीश काट डाला, अर्थात् उसे मृत्युदण्ड दिया ।

## वृक्ष

सत्य चाहे कुछ भी हो, जब तक इस स्थूल बुद्धि को ठोस प्रमाण नहीं मिल जाते, इसे सन्तोष नहीं होता । अध्यात्म अवधारणा तो इसे भली-भाँति स्वीकार करती है कि इस दृश्य जगत् में जड़-चेतन कहे जानेवाले समस्त प्राणी व पदार्थ चेतना के एक अविच्छिन्न प्रवाह से जुड़े हुए हैं, पर पदार्थ विज्ञान को इतने से सन्तुष्टि कहाँ ? वह तो प्रत्यक्षवाद के धरातल पर आधारित है । विज्ञान के साथ यही हुआ । वृक्ष-वनस्पति के सन्दर्भ में उसने पिछले दिनों अपने अन्वेषण-अनुसन्धान द्वारा अध्यात्म विज्ञान की इस मान्यता की पुष्टि तो कर दी कि जीव-जन्तुओं की तरह उनमें भी भावनाएँ-संवेदनाएँ होती हैं । प्रतिकूल परिस्थितियों में वे चिन्ता, भय, शोक तथा पीड़ा की अनुभूति करते हैं और परिस्थितियाँ अनुकूल होते ही अन्य जीवधारियों की तरह हर्षित होते हैं । परन्तु भारतीय अध्यात्मविदों के लिए इसमें आश्चर्य की बात नहीं है, क्योंकि हमारे पूर्वजों एवं मनीषियों ने आज सहस्रों वर्ष पूर्व ही वृक्षों के महत्त्व को समझ लिया था । इसीलिए उन्हें हमारे धर्म, विभिन्न धार्मिक संस्कारों और रीति-रिवाजों तथा सामाजिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियों के साथ जोड़कर धार्मिक आस्था का प्रतीक बना दिया था । वैदिक ऋषियों ने

वनस्पतियों, जन्तुओं आदि को दैवी ढंग से प्रकाशित किया है । प्राचीन भारतीय ने जन्तुओं को पालतू बनाकर वनस्पतियों को अपने परिश्रम से खेतों और उद्यानों में लगाया । उनमें उसका अनुभव हुआ । यही कारण है कि हमारे धर्मग्रन्थों में पेड़-पौधों से प्रेम के साथ उनकी पूजा का भी उल्लेख है । वृक्षों की पूजा करने तथा वृक्षों के प्रति सम्मान-भावना रखने से सम्बद्ध सूक्त एवं रचनाएँ संस्कृत-साहित्य में उपलब्ध हैं ।

ऋग्वेद में सबसे महत्त्वपूर्ण पौधा 'सोम' है । 'सोम' को सम्बोधित मन्त्र उस समय गाए जाते थे, जब पौधों से रस निकाला जाता था । 'सोम' स्फूर्ति देनेवाला है और अमर जीवन का दाता है—

**इन्द्रस्ते सोम सुतस्य पेयाः कृत्वे दक्षाय विश्वे च देवाः ।**

बृहदारण्यक उपनिषद् में मनुष्य और वृक्ष की समानता का विवरण पाया जाता है—

**यथा वृक्षों वनस्पतिस्तथैव पुरुषोऽमृषा तस्य लोमानि पर्णनित्वगस्योस्पाटिका बहिः**
**त्वच एवास्य रुधिरं प्रस्यन्दित्वच उत्पटः तस्मात् तदातृष्णात् प्रेति रसो वृक्षादिवा इतात्**

**मांसान्यस्य शकराणि कीनाटं स्नाव तत् स्थिरम्**
**अस्थीन्यन्यरतो दारुति मज्जा मज्जोपमा कृता ।**

महाभारत के मोक्षधर्म पर्व में कहा गया है कि वृक्षों में जीवन है; इसीलिए वे फूलते-फलते हैं । वृक्ष का एक भाग काट लेने पर वह पुनः अंकुरित होकर बढ़ने लगता है । इससे यह सिद्ध होता है कि वृक्ष भी हमारी तरह जीवधारी है—

**तेषां पुष्पफलव्यक्तिर्नित्यं समुपद्यते उष्मतीश्लायते वर्ण त्वक् फलं पुष्पमेव**
**म्लायते शीर्यते चापि स्पर्शस्तेनात्र विद्यते वाय्वग्न्यशनि निर्घोषैः फलं पुष्पं निशीर्यते**
**आरोगाः पुष्पिताः सन्ति तस्माज्जिघ्रन्ति पादपाः ।**

गीता में श्रीकृष्ण ने 'अश्वत्थ सर्ववृक्षाणाम्' कहकर अश्वत्थ की श्रेष्ठता को स्थापित किया है । इसके अतिरिक्त वट, बेल, नीम, आँवला, पीपल, शाल्मली आदि महत्त्वपूर्ण वृक्ष हैं, जो धार्मिक हिन्दुओं द्वारा काटे नहीं जाते हैं, क्योंकि उन्हें ज्ञात है कि वृक्ष वायु-प्रदूषण के धारकों को सामान्य बनाते हैं, पर्यावरण को स्वच्छ रखते हैं । 'तुलसी' भी अश्वत्थ की भाँति आराध्या एवं श्रद्धेया है । तुलसी की गन्ध से सुवासित वायु दिशाओं को पवित्र करती है ।

हमारे देश के ग्रामीण अंचलों में रहनेवाला कोई परिवार ऐसा शायद ही मिले । जिसमें वृक्षों-पौधों को धार्मिक मान्यता और आस्था प्राप्त न हो तथा किसी न किसी रूप में उनकी पूजा नहीं होती हो । यह एक निर्विवाद तथ्य है कि प्राचीन भारतीय समाज में धर्म और धार्मिक आचरण का परिपालन एक अनिवार्यता थी । अतः ऐसे धर्म से जुड़े हुए वृक्षों का महत्त्व स्वतः ही बढ़ जाता है । वृक्षों में देवताओं का वास माना जाता है—

**मूलं ब्रह्मा, त्वचा विष्णुः, शाखा रुद्रो महेश्वरः ।**
**पत्रे पत्रे च देवानाम्, वृक्षराज नमोऽस्तुते ।।**

'तुलसी' में मूल से छाया तक सभी देवताओं और तीर्थों का निवास माना गया है । सामान्यतः पीपल में हिन्दुओं के त्रिदेवों में से 'ब्रह्मा' का निवास माना गया है । यजुर्वेद में वृक्षों को दुष्प्रभावों का शमन करनेवाला कहा गया है—'वनस्पतिः शमिता' ।

स्पष्ट है कि हम भारतीयों ने पेड़-पौधों में देवत्व की प्रतिष्ठा कर अपनी वैज्ञानिक धारणा का परिचय भी दिया है, क्योंकि धर्म से सम्बद्ध होने के कारण मनुष्य ने वनस्पतियों को सुरक्षा प्रदान की है ।

अथर्ववेद में वनस्पतियों, पशुओं एवं पक्षियों से सम्बद्ध ऐसे मन्त्रों का उल्लेख है, जिनका महत्त्व चिकित्सा, रोगी आदि की दृष्टि से उपयोगी है । अधिकतर औषधियाँ वनस्पतियों से प्राप्त होती हैं । ऋग्वेद के औषधि-सूक्त में ऐसे पौधों का वर्णन है, जो आरोग्य प्रदान करते हैं—

**शत वो अम्ब धामानि सहस्रमुत वो रुहः ।**
**अधा शतक्रत्वो यूयमिमं मे अगदं कृतः ॥**

**ओषधिः प्रतिमोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः ।**
**अश्वा इव सजित्वरीर्वीरुधः पारमिष्णवः ॥**

अथर्ववेद में अनेक ऐसी वनस्पतियों का वर्णन है, जिनका प्रयोग कायचिकित्सा, भूतविद्या, शल्य चिकित्सा आदि में किया जाता है । ऋग्वेद में कहा गया है कि औषधियाँ विश्व की माता के समान भरण-पोषण करती हैं और उनकी रक्षा करती हैं— औषधारिति मातस्तद् वो देवीरुप बुबे ।

कुरानशरीफ में भी कहा गया है कि 'हरा पेड़ काटनेवाले, मनुष्य को बेचनेवाले, जानवरों को मारनेवाले और परस्त्रीगामी को खुदा माफ नहीं करता । जो दूसरों पर रहम खाएगा, वही खुद की रहमत पाएगा ।'

### नदी

प्राचीन समय से ही नदी, सरोवर, झरने आदि के रूप में प्रकृतिप्रदत्त ये पवित्र उपहार भारतीयों की धार्मिक भावना के प्रतीक हैं । मनुष्य ने पर्यावरण के अन्य तत्त्वों के समान नदी आदि को भी सुरक्षा प्रदान की है । इस सन्दर्भ में यदि कोई देदीप्यमान उपमान मिलता है तो वह 'गंगा' है, जिसे 'माता' के समान पूज्य माना गया है । महाभारत के वनपर्व में वर्णन आता है—

**यत्र गङ्गा महाराज स देशस्तत् तपोवनम् ।**
**सिद्धक्षेत्रं च तज्ज्ञेयं गङ्गातीरसमाश्रितम् ॥**

नदियों के तट पर बसे तीर्थ सदा से अध्यात्म और संस्कृति के केन्द्र तथा भौगोलिक चेतना के वाहक रहे । नदियों का देवत्ववाला स्वरूप वेदकाल में उभर आया था । तब ऋग्वेदीय ऋषियों ने नदियों से कहा—

**इमं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शतद्रु स्तोमं सचता परुष्ण्या ।**
**असिक्न्या मरुद्धधे वितस्तयाजी कीये शणु ह्या सुषोमया ॥**

उस समय वह क्या मनःस्थिति रही होगी ? समय के साथ गंगाजल का महत्त्व बढ़ा । अपनी पर्यावरणीय शुद्धता बनाए रखने के कारण उसे कभी वर्जित नहीं माना गया—

**वर्ज्यं पर्युषितं तोयं वर्ज्यं पर्युषितं दलम् ।**
**न वर्ज्यं जाह्नवीतोयं न वर्ज्यं तुलसीदलम् ॥**

स्वर्गीय प्रधानमंत्री जवाहरलाल नेहरू ने गंगा की प्रशंसा में उद्‌गारों को इस प्रकार प्रकट किया है—

"गंगा तो विशेषकर भारतीय नदी है, जनता की प्रिय है, इससे लिपटी हुई है । भारत की जातीय स्मृतियाँ, उसकी आशाएँ और उसके भय, उसके विजयगान, उसकी विजय और पराजय है । गंगा भारत की प्राचीन एकता की प्रतीक रही है, सदा बदलती, सदा बहती, फिर वहीं गंगा की गंगा ।"

हमारे पूर्वज भली-भाँति यह जानते थे कि पृथ्वी पर मनुष्य तथा अन्य जीवों का जीवन तभी स्वस्थ, नीरोग, दीर्घजीवी और सुखी रह सकता है, जब जल और वायु शुद्ध हो । शरीर को बनाने वाले पंचतत्त्वों में जल और वायु भी है—

**'क्षितिजलपावकगगनसमीरा, पञ्चतत्त्व रचित यह अधम शरीरा ।'**

भारतीय दृष्टिकोणों के अनुसार समस्त सृष्टि की उत्पत्ति जल से ही हुई है । अथर्ववेद में इसी तथ्य का संकेत देते हुए कहा गया है—'आपो हिष्ठा मयो भुवंस्ता न ऊर्जे दधातन ।'

प्राचीनकाल में जब नए नगर का निर्माण किया जाता था तो उसके निर्माण-स्थल के चयन में यह ध्यान रखा जाता था कि उस नगर का पर्यावरण शुद्ध रहे, ताकि नगरवासी स्वस्थ और सुखी रहें । महाराज भोजकृत 'समरांगण सूत्रधार' नामक ग्रन्थ में कहा गया है—'नदीभिः पुलिनप्रातैः विचित्रद्रुमशालिभिः ।' आगे कहा गया है कि यदि ऐसा स्थान सुलभ न हो तो फिर 'वनोपवनमित्यादिसरित्कुञ्जमनोहरा', अर्थात् उस स्थान पर नगर की नींव डाली जाए, जहाँ पर वन, उपवन, पर्वत और सघन कुंज हों । रामायण में भी अयोध्या और लंका-वर्णन करते हुए बताया है—'एषा सा दृश्यते सीते सरयूः यूपमालिनी । देवस्थानैः प्रपाभिश्च तटाकैश्चोपशोभिताः ॥ उद्यानम्रव-णोपेतां महतीं सालमेखलाम् ।

जल को अमृत एवं औषधि के गुणों से युक्त माना गया है । ऋग्वेद का मन्त्र है— 'अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्त विश्वानि भेषजा । अग्नि च विश्ववशंभुवम्' । 'शिवपुराण' में जलदान को श्रेष्ठ दान माना गया है, क्योंकि जल से सभी जीव तृप्त होते हैं—

**पानीयदानं परमं दानानामुत्तमं तदा ।**
**सर्वेषां जीवपुञ्जानां तर्पणं जीवनं स्मृतम् ।**

सभी प्रकार के जलों में वर्षा का जल पर्यावरण का विशेष शोधक है । वर्षा के सन्दर्भ में इन्द्र, वरुण, पर्जन्य आदि देवताओं की मान्यता प्राचीनकाल से रही है । सोम भी जल का नायक होने के नाते अन्न का कारणभूत तत्त्व है और पौधों तथा औषधियों का अधिपति भी । वैदिक साहित्य में जल ही जीवन है ।

वैदिक साहित्य में मानव तथा प्रकृति को जीन के एक ही उल्लासमय प्राणतत्त्व में स्फुरित पाते हैं । एक ओर प्रकृति का प्रत्यक्ष बोध है, जिसमें सूर्य, चन्द्र, तारे, मेघ, पवन, समुद्र, सरित, विद्युत, वन, अग्नि, वृक्ष, वर्षा आदि सभी को चित्रमय और भावमय स्थान मिला है । दूसरी ओर इनमें व्याप्त सत्ता के रूप में इन्द्र, वरुण, उषा, पवन, पृथ्वी, अग्नि आदि देवता हैं । साथ ही इनके माध्यम से वैदिक द्रष्टा सत्य, शक्ति, प्रकाश, ऊर्जा, आवेग आदि प्रत्ययों का आह्वान करता है । इन्द्र से वर्षा के लिए प्रार्थना की जाती है, भयंकर आँधी-तूफान के लिए नहीं ।

वैदिक ऋषियों द्वारा निर्बाध गति से प्रवाहित 'पर्यावरण-सुरक्षा' की परम्परा को आनेवाले कवियों, सन्तों एवं दार्शनिकों ने सुनियोजित सारगर्भित ढंग से प्रस्तुत करते हुए प्रकाश-पुञ्ज की चरम दीप्ति में प्रोद्भासित किया है । ज्ञान के उस भंडार, जो परवर्ती कवियों को विरासत में मिला, को उन्होंने अपनी मौलिक, सूक्ष्मावगाहिनी एवं तलस्पर्शी प्रज्ञा द्वारा नवीन रूप में विवेचित किया है । 'रामायण' और 'महाभारत' महाकाव्य भारतीय संस्कृति के आधार-स्तम्भ हैं । इनके रचयिता भी 'पर्यावरण' को पल्लवित-पुष्पित करने के लिए सजग थे । वाल्मीकि और व्यास ऐसे महाकवि रहे हैं, जिन्होंने अरण्य-कुटियों में निवास किया, झरनों का कलकल नाद सुना, कलिकाओं का आमोद वितरण देखा और मन्द-मन्द सुगन्ध वाले शीतल पवन का बहना अनुभव किया । प्रकृति की नैसर्गिक सुषमा ने उन्हें जन्म से ही आवृत्त किया । ऐसी परिस्थिति में प्रकृति की ओर झुकाव स्वाभाविक है । इसी परम्परा को कालिदास, बाणभट्ट, भवभूति आदि कवियों ने आगे बढ़ाया और प्रकृति का विविध विवेचन किया । जिस परम्परा में वैदिक ऋषियों ने देवत्व के दर्शन किए, बाल्मीकि उसके प्रत्येक रूप पर नाच उठे, वही प्रकृति कालिदास के लिए संश्लिष्ट सौन्दर्य लेकर उपस्थित हुई । कालिदास प्रकृति के सूक्ष्म द्रष्टा हैं । 'ऋतुसंहार' और 'मेघदूत' उनके प्राकृतिक वर्णन की सुन्दर रचनाएँ हैं, जिनमें प्रकृति जीवन के स्पन्दन के साथ-साथ सजीव प्रतीत होती है और मनुष्य को नयी शक्ति प्रदान करती है । कालिदास की 'पार्वती' और 'शकुन्तला' निःसर्ग कन्याएँ हैं । उनका निर्माण प्रकृति के सौन्दर्य-तत्त्वों से हुआ है ।

'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के चतुर्थ अंक में सूक्ष्म और हृदयग्राही प्रकृति-वर्णन है । कण्व के आश्रम में भारतीय चिन्तन के अनुरूप प्रकृति और जीवन समरस हैं, उनमें आत्मीय संबंधों की अपूर्व स्थिति है । 'शकुन्तला' की विदाई के अवसर पर प्रकृति मानवीय भावनाओं की कोमलतम अभिव्यक्ति, प्रकृति की साहचर्य भावना की सुकुमारता से तादात्म्य स्थापित कर काव्यात्मक सौन्दर्य को लेकर उपस्थित हुई है । प्रकृति को इंगित कर कण्व ऋषि का कथन है—

**पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या**
**नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम् ।**

**आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः**
**सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम् ॥**

अचेतन प्राणियों के प्रति चेतन मानव की आत्मीयता और पर्यावरण का यह सुन्दर दृष्टान्त है । प्राचीन भारतीय साहित्य में 'पर्यावरण' विभिन्न अवयवों का अनूठा समन्वय है—द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष शान्तिः पृथिवी

शान्तिराप: शान्तिरोषधय: शान्ति: वनस्पतय: शान्तिर्विश्वेदेवा: शान्तिब्रह्म शान्ति: सर्व शान्ति: शान्तिरेव शान्ति: सा मा शान्तिरेधि ।

पर्यावरण की सुरक्षा आज विचारकों के लिए चिन्ता का विषय है । आज आवश्यकता है उन परम्पराओं को पुनर्जीवित करने की, जो सम्प्रति क्षीण हो चुकी हैं । आज आवश्यकता है एक सांस्कृतिक मन गढ़ने की— वह मन, जो शक्ति रूप में सबके अन्दर विद्यमान है—'यदपूर्वयक्षमत: प्रजानां', जिसके बिना कोई कर्म नहीं होता—यस्मान्न ऋते किंच न कर्म क्रियते—ऐसे मन का संस्कार करें, जिसमें सबका समान भाग हो, समान कर्तव्य और संकल्प हो—"समानो मंत्र: समिति: समानी । समानं मन: सह: चित्तमेषाम् । समानी व: आऽकूति समाना हृदयानि व: । समानस्तु वो मनो यथा व: सुसहासति ।"

# प्राचीन भारतीय राजनीतिशास्त्र और आधुनिक विश्व

## (श्रीकृष्ण और चाणक्य के संदर्भ में)

डॉ. देवसिंह

प्राचीन भारतीय नीतिशास्त्र के आकाश में मनु, याज्ञवल्क्य, विष्णु, नारद, वशिष्ठ, बौधायन, सुव्रत, गौतम, बृहस्पति, शुक्र, व्यास, भीष्म, विदुर, कामन्दक, सामदेवसूरि, श्रेमेन्द्र, चण्डेश्वर आदि अनेक मनीषी नक्षत्र देदीप्यमान हो रहे हैं। ये सभी अपनी-अपनी नैतिक ज्ञान-प्रतिभा से उसे सतत आलोकित भी कर रहे हैं, किन्तु नीतिशास्त्र के इस अनन्त आकाश में भगवान् श्रीकृष्ण और आचार्य विष्णुगुप्त चाणक्य की सत्ता निश्चय ही सूर्य की सत्ता के समान दृष्टिगोचर होती है। इन दोनों ही महापुरुषों के नीतिशास्त्र के ज्ञान के आलोक से भारतीय नीतिशास्त्र का समस्त आकाशमण्डल जगमगा रहा है, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

हमारा विश्ववन्द्य संस्कृत वाङ्मय इस रोचक तथ्य का जाज्वल्यमान साक्षी है कि इन दोनों ही महापुरुषों ने मानव-समाज, विशेष रूप से भारतीय समाज को सुख-शान्तिमय बनाने के लिए नीतिशास्त्र को अतीव प्रभावशाली ढंग से परिस्कृत और सुव्यवस्थित किया है। इसके लिए इन दोनों महापुरुषों ने राजा, अमात्य, कोष, सेना, शासन-व्यवस्था, न्याय-व्यवस्था, दण्ड-व्यवस्था, विदेश नीति आदि समस्त राजनैतिक बिन्दुओं पर पर्याप्त रूप से अपने विचारों को सुविशद शैली में प्रस्तुत किया है।

**राजा और राजपरिवार—** श्रीकृष्ण की दृष्टि में वह व्यक्ति राजा बनने योग्य है, जो लोककल्याणकारी हो, देश को अराजकता से बचाने में समर्थ हो, ब्राह्मणों की प्रतिष्ठा की सुरक्षा करने में संलग्न हो, प्रजा की रक्षा-सुरक्षा तथा सुख-सुविधा का ध्यान रखता हो, स्त्रियों को संरक्षण देता हो, बालकों की रक्षा करता हो, देवताओं को सहयोग करता हो, आसुरी प्रवृत्तियों का उन्मूलन करता हो; उपायचतुष्टय, षाड्गुण्य तथा शक्तिप्रिय का सदुपयोग करना जानता हो, मन्त्रियों तथा वृद्धों से मन्त्रणा लेकर कार्य करता हो, जिसके विवाह का भी उद्देश्य राष्ट्र-कल्याण हो, जो मित्र और शत्रु को पहचानता हो, जो मित्र की हर सम्भव सहायता करता हो, शत्रु का उन्मूलन करता हो; देश को नरसंहार, गृहकलह आदि से बचा कर रखता हो, धर्मात्मा और हितैषी व्यक्तियों से द्वेष न करता हो, अन्य राजाओं की दुर्नीति से सावधान रहता हो, अपना अधिकार पाने के लिए सचेष्ट रहता हो, दुर्व्यसनों से दूर रहता हो, अस्त्र-शस्त्र-संचालन में कुशल हो; वाग्विदग्धता, सहिष्णुता, दूरदर्शिता, सदाचारिता, तेजस्विता, बलशालिता, आस्तिकता आदि गुणों से युक्त हो तथा शकुन-अपशकुन का विचार करता हो। इस प्रकार श्री कृष्ण ने राजा का

जो स्वरूप प्रस्तुत किया है, वह उनकी राजनीतिज्ञता को द्योतित करने में समर्थ है, राजनीति के लक्षण ग्रन्थों का उदाहरण बनने योग्य है और प्रशासकों के लिए एक आदर्श है ।

राजा के विषय में आचार्य विष्णुगुप्त चाणक्य की सैद्धान्तिक और व्यावहारिक राजनीति की समालोचना करने से ज्ञात होता है कि वह सप्त प्रकृतियों— राजा, अमात्य, जनपद, दुर्ग, कोश, दण्ड (सेना) और मित्र में राजा को प्रधान प्रकृति मानते हैं । उनके मत के अनुसार राजा के बिना राज्य की स्थिति असम्भव है । अतएव ऐसा राजकुमार राजा बनने योग्य है, जो राज्य को मत्स्यन्याय से बचाये, उसे विदेशियों के आक्रमण से सुरक्षित रखे, विद्वान् ब्राह्मणों के प्रति आदर-भाव रखे, प्रजाकल्याण को ही प्राथमिकता प्रदान करे, दुराचारियों के विनाश में आलस्य न करे, अनुभवी गुरुजनों से शिक्षा प्राप्त करे; अर्थशास्त्र, राजनीतिशास्त्र के ग्रन्थों का अध्ययन करके तथा उनमें बताई हुई पद्धति से शासनसूत्र का संचालन करे, अपराधियों का दमन करने के लिए तथा प्रजा को संरक्षण प्रदान करने के लिए दण्डनीति का आश्रय ले, उपायचतुष्टय के समुचित प्रयोग से शत्रु, मित्र, सम्बन्धी, अमात्यादि को वश में करे, अपनी उन्नति के लिए षाड्गुण्य को अपनाये, अन्य राजाओं से श्रेष्ठ बनने के लिए अपनी शक्तियों को बढ़ाये, योग्य मन्त्री की मन्त्रणा से प्रत्येक कार्य करे, अपने विवाह-सम्बन्धों से दूसरे राजाओं की मित्रता प्राप्त करे, शत्रुओं और मित्रों को पहचाने, शत्रु का पूर्ण रूप से उन्मूलन करे, आत्मरक्षा का प्रयत्न करे, गुणसम्पन्न हो, कर्तव्यपालन करे, व्यसनों से दूर रहे, आवश्यकतानुसार युद्ध करने में तत्पर रहे तथा गुणी राजकुमार को ही राज्य का भार सौंपे ।

मगध साम्राज्य के महान् संरक्षक आचार्य चाणक्य की तेजस्विता से प्रभावित होकर सम्राट् चन्द्रगुप्त के कञ्चुकी ने अपने विचार इस प्रकार प्रस्तुत किये हैं—

**यो नन्दमौर्यनृपयोः परिभूयक्ष्लोकमन्तोदयावदिशदप्रतिभिन्नकालम् ।**
**पर्यायपातितहिमोष्णमसर्वगामि धाम्नातिशाययति धाम सहस्रधाम्नः ॥**[१]

निस्सन्देह उनके द्वारा बताये गये राजा के गुण और कर्तव्यपालन आज के प्रशासकों का भी मार्गप्रदर्शन करने में पूर्ण समर्थ हैं ।

**मन्त्रिमण्डल**— श्रीकृष्ण की दृष्टि में राज्य-संचालन के लिए एक योग्य राजा के साथ-साथ एक योग्य मन्त्रिमण्डल की भी आवश्यकता होती है । उनके मतानुसार, वही मन्त्री राजा को शासन-संचालन में सहयोग दे सकता है और उसे नियन्त्रण में रख सकता है, जो सद्गुण-सम्पन्न तथा कर्तव्यनिष्ठ हो, जो उसे एक पृथक कक्ष में बौद्धिक मन्त्रणा देने के साथ-साथ आवश्यकता होने पर युद्ध-क्षेत्र में भी सक्रिय सहयोग दे सके । उन्होंने मन्त्रियों की संख्या, देश और काल पर प्रकाश डालने के साथ ही साथ अपने मन्त्रियों के साथ की गयी मन्त्रणाओं से यह सिद्ध कर दिया है कि जो राजा राज्य और अपने हित के लिए हितैषी मन्त्रियों की सलाह नहीं लेता है; दुष्टों की ही बात मानता है, उसे सदैव अपयश, पराजय, अपमान आदि का ही सामना करना पड़ता है । उनकी दृष्टि में मन्त्रणा करने के बाद मन्त्ररक्षा करना, मन्त्रणा से ही राजकीय सम्पत्ति की रक्षा करना भी राजा का अनिवार्य कर्तव्य

१. मुद्राराक्षस ३.१७

है । उन्होंने मन्त्रिमण्डल और मन्त्रणा को आवश्यक बताते हुए भी राजा को सलाह दी है कि वह मन्त्रियों से विचार-विमर्श के बाद कर्तव्य का निर्धारण स्वयं करें, अर्थात् उनकी दृष्टि में राजा में इतना साभर्थ्य होना चाहिए, इतनी विवेकशीलता होनी चाहिए कि वह मन्त्रियों के द्वारा दी गयी सलाह का परीक्षण कर सके कि सलाह उसे माननी चाहिए अथवा नहीं । उनके कथनों और आचरण से हमारे सामने उनकी यह नीति भी स्पष्ट हो जाती है कि उन्होंने राजा और मन्त्री के सम्बन्धों की सन्मैत्रीपूर्णता पर बल दिया है, क्योंकि सच्ची मित्रता ही दो व्यक्तियों के पारस्परिक हित का कारण बनती है । सच्चा मित्र ही व्यक्ति को हर देश और काल में सहायता देता है । वह स्वयं पाण्डवों के सच्चे मित्र थे, बन्धु थे, सम्बन्धी थे । तभी उन्होंने पाण्डवों की आवश्यकतानुसार उनके प्रधानमन्त्री, विदेशमन्त्री, यहाँ तक कि रक्षामन्त्री का भी कार्यभार सम्हाला । फलस्वरूप उनके मन्त्रित्व में पाण्डवों को सदा उन्नति, यश और विजय की प्राप्ति हुई । यदि श्री कृष्ण का सुबुद्धमस्तिष्क सक्रिय नहीं होता तो युधिष्ठिर की धर्मपरायणता, भीम की बलवत्ता, अर्जुन की धनुर्विद्या और नकुल-सहदेव की योग्यता सर्वथा निरर्थक हो जाती । यह श्रीकृष्ण का ही सामर्थ्य था, बुद्धिकौशल था, जिसके कारण पाण्डवों के गुण प्रस्फुटित हुए और उनके दोष, उनकी दुर्बलताएँ नष्ट हो गयीं ।

इस प्रकार श्रीकृष्ण की मन्त्रिमण्डल-सम्बन्धी नीति केवल हमारे राष्ट्र की ही नहीं, बल्कि विश्व की राजनीति में स्मरणीय और अनुकरणीय स्थान पाने में समर्थ है ।

मन्त्रिमण्डल के विषय में आचार्य विष्णुगुप्त चाणक्य के सैद्धान्तिक और व्यावहारिक मतों को देखने से यह तथ्य स्पष्ट हो जाता है कि मन्त्रिमण्डल के बिना राजा और राज्य का कोई अस्तित्व नहीं है । नये राज्य का नया राजा तो अनुभवी मन्त्रियों की मन्त्रणा के बिना कुछ नहीं कर सकता है । अत: राजा को ऐसे मन्त्रियों की नियुक्ति करनी चाहिए, जो कूटनीतिज्ञ, लोककल्याणकारी, दूरदर्शी, कर्तव्यपरायण आदि हों तथा बौद्धिक मन्त्रणा देने के साथ-साथ, शस्त्र लेकर युद्धक्षेत्र में पहुँचने के लिए भी तत्पर रहें ।

आचार्य चाणक्य ने सिद्धांत में 'अमात्य' और 'मन्त्री' के पद अलग-अलग बताये हैं और माना है कि एक धर्मोपधा, अर्थोपधा, कर्मोपधा तथा भयोपधा—इन चार परीक्षाओं में उत्तीर्ण अमात्य को ही मन्त्री बनाना चाहिए ।

उनका सिद्धान्त है कि मन्त्रिमण्डल में तीन मन्त्रियों की उपस्थिति अनिवार्य है । देश-काल के अनुसार यह संख्या परिवर्तित हो सकती है । उन्होंने मन्त्रणा के लिए गोपनीय स्थान को उपयुक्त बताते हुए मन्त्र की रक्षा करना राजा और मन्त्री का आवश्यक कर्तव्य बताया है, तथा राजा को राज्यहित के लिए राज्य के आभ्यन्तर कार्यों के अतिरिक्त बाह्य कार्यों, यथा—युद्धादि कार्यों में भी मन्त्रणा देना मन्त्री के लिए आवश्यक बताया है । राजा अपने कार्य मन्त्री की मन्त्रणा से ही सुसम्पन्न कर सकता है । अत: उसे उसकी मन्त्रणा माननी चाहिए ।

उन्होंने बुद्धिमान् और अनुभवी व्यक्तियों को मन्त्रणा का अधिकारी बताया है और स्वयं चन्द्रगुप्त का प्रधानमन्त्री बनकर तथा अपने बाद राक्षस को उसका प्रधानमन्त्री बनाकर अपने सिद्धान्त को अमल में लाया है ।

इस प्रकार आचार्य चाणक्य के सिद्धान्त और व्यवहार को देखने से उनका यह मत स्पष्ट हो जाता है कि वह राजा और मन्त्री में नियम्य और नियन्ता का, शिष्य और गुरु का, विद्यार्थी और आचार्य का सम्बन्ध मानते हैं। शिष्य गुरु से हितकारी वचनों को सुनकर आध्यात्मिक उन्नति करता है और राजा मन्त्री की हितकारिणी मन्त्रणा के अनुसार आचरण करके राजनैतिक उन्नति करता है। उनके सम्राट् चन्द्रगुप्त ने भी बड़ी विनम्रता से उनका शिष्य बनकर गौरव माना है और सभी जानते हैं कि उनके इसी गुरु-शिष्य-सम्बन्ध ने भारत के अप्रतिम सम्राट चन्द्रगुप्त और प्रधानमन्त्री चाणक्य दिये। इस सम्बन्ध का निर्वाह उन्होंने प्रधानमन्त्री बनकर तो किया ही, आवश्यकतानुसार विदेशमन्त्री और रक्षामन्त्री के रूप में भी किया।

इतिहास साक्षी है कि प्रधानमन्त्री चाणक्य ने ही अपनी सूक्ष्म निरीक्षणशक्ति से चन्द्रगुप्त में सम्राट् के लक्षण देखे और राक्षस में उसके प्रधानमन्त्री के। उन्हीं की बुद्धिमत्ता के परिणामस्वरूप चन्द्रगुप्त शत्रुओं के शिकंजे से बचा रहा और राक्षस राज्यहितार्थ उसका प्रधानमन्त्री बना। अत: यह निर्विवाद है कि प्रधानमन्त्री चाणक्य और मन्त्रिमण्डल के विषय में उनके सिद्धान्त भारतवर्ष की महती उपलब्धि हैं। चन्द्रगुप्त भी आचार्य चाणक्य और अमात्य राक्षस की सक्रिय उपस्थिति में ही अपने आपको विजयी मानता है—

**जगतः कि न विजितं मयेति प्रिविचिन्त्याम्।**
**गुरौ षाड्गुण्यचिन्तायामार्ये चार्ये च जाग्रति ॥**[१]

**अन्य राजकीय कर्मचारी** — श्री कृष्णविषयक संस्कृत वाङ्मय को देखने से ज्ञात हो जाता है कि श्रीकृष्ण ने मन्त्रिमण्डल के अतिरिक्त अन्य राजकीय कर्मचारियों में मुख्य रूप से दूत, सारथी और सेनापति के ही गुणों और कर्तव्यों पर प्रकाश डाला है। श्रीकृष्ण की दृष्टि में राजा को अन्य राजकीय कर्मचारियों की नियुक्ति योग्यता के आधार पर करनी चाहिए। उनके मत में कर्तव्यनिष्ठा, स्वामीभक्ति, कार्यकुशलता आदि कर्मचारियों के आवश्यक गुण हैं। दो राज्यों के बीच पारस्परिक सम्बन्ध स्थापित करते समय दूत का कर्तव्य है कि वह सन्देशों का आदान-प्रदान इस प्रकार करे कि उसके स्वामी का सब प्रकार से कल्याण हो। रथसंचालन करते समय सारथी का उत्तरदायित्व है कि वह अपने रथी का अहित न तो खुद करे और न दूसरों को करने दे। सेना का सेनापतित्व करते समय सेनापति की भी जिम्मेदारी है कि युद्धभूमि में वह अपनी रक्षा के साथ ही अपने अधीन युद्धरत सैनिकों की भी रक्षा करे और उन्हें नियन्त्रण में भी रखे।

अन्य राजकीय कर्मचारियों के विषय में आचार्य चाणक्य के सैद्धान्तिक और व्यावहारिक मतों का अनुशीलन करने से स्पष्ट हो जाता है कि राजा और मन्त्री के बाद जिन राजकीय कर्मचारियों की नियुक्ति उन्हें मुख्य रूप से अपेक्षित है, वे हैं— गुप्तचर तथा दूत। इनमें भी गुप्तचर कपटयुद्ध में राजा की सर्वाधिक सहायता करनेवाले हैं। उन्होंने गुप्तचर और दूत के अतिरिक्त अंगरक्षक, पाकशालाध्यक्ष, सूपकार, वैद्य, प्रसाधक, दासी, कोषाध्यक्ष, समाहर्ता, आयव्ययाध्यक्ष, लेखक, आकराध्यक्ष, लोहाध्यक्ष, लक्षणाध्यक्ष, रूपदर्शक, लवणाध्यक्ष, सुवर्णाध्यक्ष, काष्ठागाराध्यक्ष, पण्याध्यक्ष, कुट्याध्यक्ष आयुधागाराध्यक्ष, यौतवाध्यक्ष, शुल्काध्यक्ष, सीमारक्षक

१. मुद्राराक्षस ७.१३

सूत्राध्यक्ष, कुषिदिभागाध्यक्ष, सुराध्यक्ष, सूनाध्यक्ष, गणिकाध्यक्ष, नावाध्यक्ष, गोऽध्यक्ष, अश्वाध्यक्ष, हत्याध्यक्ष, रथाध्यक्ष, पत्त्याध्यक्ष, मुद्राध्यक्ष, विनीताध्यक्ष, सेनापति, नागरिक, न्यायाधीश, प्रदेष्टा, सर्वनगरश्रेष्ठी आदि के गुणों और कर्तव्यों पर अपना मत प्रस्तुत किया है। उनके अनुसार, इन सभी कर्मचारियों को अपने पद से सम्बन्धित कार्य में कुशल तो होना ही चाहिए, इन्हें देशभक्त, स्वामिभक्त, प्रजारञ्जक और कर्तव्यनिष्ठ भी होना चाहिए।

**कोष** — कोष के सन्दर्भ में श्रीकृष्ण का मत यद्यपि विस्तार से नहीं मिलता है, तथपि कोष-सम्बन्धी उनकी नीति से कुछ तथ्य अवश्य सामने आते हैं, जो इस प्रकार हैं—

श्रीकृष्ण की दृष्टि में दूसरे राजाओं से जीती गयी वस्तुएँ योद्धाओं के राजकीय कोष में राजा की देखरेख में जमा कर लेनी चाहिए, ताकि इस सम्पत्ति का सदुपयोग राजकीय कार्यों में राजा की देख-रेख में ही किया जा सके। उनकी दृष्टि में राज्य के किसी व्यक्ति के पास ऐसी वस्तु नहीं होनी चाहिए, जो उसे दूसरों की दृष्टि में असामान्य बना दे। ऐसी वस्तु तो राजा को ही प्रजा के कार्य के लिए मिलनी चाहिए। श्रीकृष्ण की दृष्टि में कलशों से भरा हुआ सोना-चाँदी ही 'कोष' के अन्तर्गत नहीं आता है। उनकी दृष्टि में दुधारू गाय, भैंस, बकरी, वेगवान अश्व, वृषभ, गज, उत्साही योद्धा, गुणसम्पन्न सेवापरायण दास, दासी, रथादि युद्धोपकरण, यहाँ तक कि राज्य की वनस्पतियाँ भी उसकी सम्पति हैं।

कोश के विषय में आचार्य चाणक्य के सैद्धान्तिक और व्यावहारिक मतों को प्रस्तुत करते हुए कहा जा सकता है कि उनके मत में कोश से ही राज्य के सब कार्य सम्पन्न हो सकते हैं। इसलिए राजा को कोशप्राप्ति तथा कोशवृद्धि के सभी समुचित उपाय करने चाहिए। उनकी दृष्टि में राजकीय कर्मचारियों को रिश्वत लेने से रोककर, चोरों का दमन करके, शत्रुओं का कोश लूटकर, अन्नोत्पादन बढ़ाकर, व्यापार को उन्नत करके, ठीक समय पर 'कर' वसूली करके तथा युद्धादि के अवसर पर प्रजा को धन देने के लिए प्रेरित करके राजा को अपनी कोशवृद्धि करनी चाहिए। उन्होंने कोशवृद्धि के लिए कोषाध्यक्ष, समाहर्ता, आयव्ययाध्यक्ष, आकराध्यक्ष, सर्वनगरश्रेष्ठी आदि राजकीय कर्मचारियों को कर्तव्यपालन के लिए प्रेरित किया है। उन्होंने कोशक्षय के प्रतिबन्ध, प्रयोग, व्यवहार, अवस्तार, परिहापण, उपभोग, परिवर्तन तथा उपहार—इन आठ कारणों को बताकर राजा को उनसे बचने का परामर्श दिया है। राजकीय कोष में वृद्धि करने के लिए प्रजा को पीड़ित नहीं करना चाहिए।

**सैन्य-व्यवस्था** — श्रीकृष्ण और चाणक्य की सैन्य-व्यवस्था को यदि निष्पक्ष दृष्टि से देखा जाये तो यह मानने में कोई संकोच नहीं होगा कि इन दोनों विद्वानों की युद्धनीति की उपयोगिता और प्रासंगिकता आज भी उतनी ही है, जितनी इनके समय में थी। इनके द्वारा प्रस्तुत सैन्य-व्यवस्था के समीक्षण से शिक्षा मिलती है कि युद्ध का उद्देश्य अत्याचारियों का उन्मूलन तथा सज्जनों का संरक्षण होना चाहिए, युद्ध की सफलता और योद्धाओं की सुख-सुविधा के लिए दुर्ग तथा सैन्यशिविरों का निर्माण होना चाहिए, सेनापति की नियुक्ति सैनिकों के नियन्त्रण की दृष्टि से होनी चाहिए, युद्धयात्रा के पहले युद्ध की पूरी तैयारी कर लेनी चाहिए, शत्रुपक्ष के उच्चपदस्थ अधिकारियों को विजय-प्राप्ति के उद्देश्य से नष्ट कर देना चाहिए, अपनी शक्ति बढ़ाने के लिए मित्र राजाओं का सहयोग लेना चाहिए।

श्रीकृष्ण और चाणक्य की युद्धनीति से मिलनेवाली ये शिक्षाप्रद बातें प्रशासकों, रक्षामन्त्रियों और योद्धाओं के लिए बड़ी उपयोगी हैं। ये दोनों लोकनायक 'राजतन्त्र' नामक शासनप्रणाली मानते हैं। आज विश्व के अधिकतर राज्यों में 'प्रजातन्त्र' नामक शासन-प्रणाली है और राजतन्त्र का जो रूप हमें संस्कृत-साहित्य में पढ़ने को मिलता है, उसका व्यावहारिक रूप आज दृष्टिगोचर नहीं होता है, किन्तु इसका यह अभिप्राय यह नहीं है कि श्रीकृष्ण और चाणक्यसम्मत 'राजतन्त्र' वर्तमान के सन्दर्भ में सर्वथा अप्रासंगिक है, क्योंकि श्रीकृष्ण और चाणक्य की राजनैतिक मान्यताएँ प्रायः सार्वदेशिक तथा सार्वकालिक महत्त्व रखती हैं। श्रीकृष्ण और चाणक्यसम्मत राजतन्त्र की बहुत सी लोकरञ्जक और राज्यहितकारक बातें आज की इस प्रजातन्त्रात्मक शासनप्रणाली के राष्ट्राध्यक्षों, शासकों तथा मन्त्रियों के लिए भी अत्यन्त उपादेय हैं। उन्हें अपनाने से हमारे देश की संस्कृति और सभ्यता सुरक्षित रह सकती हैं, प्रजा प्रसन्न हो सकती हैं, सज्जनों का संरक्षण हो सकता है, तथा राष्ट्र अधिक सुखी तथा समृद्ध हो सकता है।

आज पूरे विश्व में अराजकता की स्थिति है। सभी बड़े राष्ट्र परमाणु शक्तियों का दुरुपयोग करके मानवसृष्टि का विनाश करने पर तुले हुए हैं, वैज्ञानिकों के ज्ञान का उपयोग मानवहित में नहीं हो रहा है, आतंकवादिओं के रूप में आसुरी प्रवृत्तियाँ जन्म ले रही हैं, धर्म और संस्कृति का ह्रास हो रहा है। बालक कुशिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। ऐसी स्थिति में यह आवश्यक है कि सज्जनों को संरक्षण प्रदान करनेवाले और दुराचारियों का विनाश करनेवाली शासन-प्रणाली राजतन्त्र को अपनाया जाये, ताकि न केवल भारतवर्ष, अपितु पूरा विश्व अराजकता की स्थिति से बचे और मानव का हित हो।

**दण्ड-व्यवस्था** — श्रीकृष्ण तथा चाणक्य ने शासक के इस अपराध को दिये जानेवाले सभी दण्ड-बन्धन, राज्यनिर्वासन, धिग्दण्ड, अथर्दण्ड, जाति-बहिष्कार, सर्वस्वरूप, शारीरिक श्रम, शरीरदण्ड, अंगभंग तथा प्राणदण्ड अपराधवृत्ति को नियन्त्रित करने के लिए ही निश्चित हैं, क्योंकि जब किसी अपराधी को ये दण्ड मिलते हैं, तो उसको देखनेवाले व्यक्ति के मन में भय उत्पन्न होता है और अपराध-कर्म से दूर रहने की प्रेरणा मिलती है और इस प्रकार अपराधोन्मूलन में सहायता मिलती है।

आचार्य चाणक्य द्वारा की गयी विवादित विषयों की चर्चा आज के न्यायाधीशों को निष्पक्ष न्याय करने में सहयोग कर सकती है तथा न्यायालय, सभासदों का कर्तव्य और साक्षी के विषय में इन महानुभावों के विचार भी आज के न्यायाधीशों को लाभ पहुँचा सकते हैं।

आचार्य चाणक्य के सिद्धान्तों तथा व्यवहार से कारागृह और उससे सम्बन्धित अधिकारियों की उपयोगी जानकारी मिलती है। उनके द्वारा निर्दिष्ट आशुमृत्तक परीक्षा अपराधियों को उनकी चेष्टाओं से पहचानने तथा अपराधी का पता लगाने के लिए उसके मित्रों और सम्बन्धियों के घरों की तलाशी लेना आदि महत्त्वपूर्ण बातें वर्तमान काल में भी अपराधोन्मूलन की दृष्टि से अत्यन्त उपयोगी हैं।

**विदेश-नीति** — विदेश-नीति में दोनों महानुभावों के विचार आज के शासक (राष्ट्राध्यक्ष) को यह शिक्षा देने में समर्थ हैं कि यदि वह अपने राज्य की स्थिरता चाहता है, विजय प्राप्त करना चाहता है और सफलता प्राप्त

करना चाहता है तो उसे प्रशंसनीय विदेश-नीति अपनानी चाहिए । प्रशंसनीय विदेश-नीति से अभिप्राय यह है कि वह शक्तित्रयसञ्चय, उपायसेवन, षाड्गुण्यचिन्तन से अन्य राष्ट्राध्यक्षों को वश में करे, द्वादशराजमण्डलमें विशिष्ट स्थान बनाये । विवाह-समबन्धों के द्वारा दूसरे राज्यों से मधुर सम्बन्ध बनाये, समय-समय पर विदेश-यात्रा करे, अपने राज्य की सुरक्षा के लिए सदा सचेत रहे, शत्रुओं से सावधान रहे, मित्रों की संख्या में वृद्धि करे, बलशाली शत्रुओं को वश में करे तथा दूत और गुप्तचर विभाग से सञ्चार-व्यवस्था को सुदृढ़ रखे ।

वस्तुत: श्रीकृष्ण और चाणक्य द्वारा दी गयी यह जानकारी आज के विदेशमन्त्रियों के लिए भी बड़ी उपयोगी सिद्ध हो सकती है । विदेशमन्त्रियों को यह समझ लेना चाहिए कि कर्त्तव्यनिष्ठ दूत तथा निपुण गुप्तचरों के बिना विदश-नीति में सफलता नहीं मिल सकती है ।

वर्तमान काल के प्रशासकों के लिए संस्कृत-वाङ्मय में उपलब्ध राजनीति का ज्ञान बड़ा उपादेय है । राजनीति का ज्ञान प्रत्येक व्यक्ति के लिए प्रासंगिक है, क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति राजनीति से प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से जुड़ा रहता है । हमारे भारतवर्ष के गौरव की प्रतीक संस्कृत भाषा को तथाकथित आधुनिक लोग 'मृतभाषा' की संज्ञा देते हैं; इसके माध्यम से प्रस्तुत ज्ञान को अप्रचलित और 'आउट ऑफ डेट' कहकर तिरस्कृत करते हैं तथा भारतीय संस्कृति के कुछ मनचले शत्रु लोग तो यह भी कहने में नहीं हिचकिचाते कि संस्कृत भाषा सिर्फ शादी-ब्याह, पूजा-पाठ आदि की ही भाषा है । ये सारी बातें असंगत और आधारहीन हैं । संस्कृत तो हमारे देश का गौरव है, हमारी संस्कृति का प्राण है और हित चाहनेवाले देवगण के व्यवहार की भाषा है तथा विभिन्न विषयों की प्रासंगिक शिक्षा देनेवाली है । राजनीति की ये सारी उपयोगी बातें संस्कृत के ग्रन्थों से ही तो हमें मिली हैं ।

# आचार्य चाणक्य की नारी-विषयक अवधारणा

डॉ. निरुपमा शर्मा

हमारी संस्कृति में नारी परम पूज्या है, आदि शक्ति है, अनन्त ज्योति है, धर्म की धुरी है, कर्म में क्रिया है, गृहस्थ में लक्ष्मी है, दुष्टदलनि दुर्गा है, मोह में माया है, क्रोध में ज्वाला है, विलास में मोहिनी है, पूजा में आस्था है, विपथगा होने पर जीवन की ध्वंसिका और सर्वनाश की विभीषिका भी । यही कारण है कि विचारकों ने कभी 'यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता:' कहा था, कभी 'नारी, तुम केवल श्रद्धा हो' कहा, कभी 'नाना नारी निष्फला लोकयात्रा' कहा, कभी 'नयनयो: अमृतवर्ति' कहा, कभी "इष्टदेव के मन्दिर की पूजा सी" कहा, तो कभी "आँचल में है दूध और आँखों में पानी" कहा और कभी काल भैरवी, पाप की पोटली, मुक्तिपथ-बाधिका तथा नरक की खान कहा ।

नारी आदिकाल से अपने अस्तित्व के लिए सङ्घर्ष करती आ रही है । अपनी लोक जीवन-यात्रा में उसने अनेक उत्थान-पतनों की अनुभूति करते हुए सङ्घर्ष किया है । यद्यपि आधुनिक नारी, पत्थर तोड़ती हुई श्रम-जीविका से लेकर व्योमाङ्गना तक तथा सामान्य नारी से लेकर राष्ट्रनायिका पद तक प्रतिष्ठित हो चुकी है, तथापि उसकी विकास-यात्रा अभी पूर्ण नहीं हुई है ।

आचार्य 'चाणक्य' ने नारी को विभिन्न रूपों में देखा है । उनकी दृष्टि से नारी पावनता की मूर्ति भी है तो कहीं पतिव्रत का आदर्श भी है, कहीं गृहलक्ष्मी भी है तो कहीं क्रोधमुखी भी है और कहीं वाराङ्गना भी । सम्प्रति प्रतिपाद्य विषय के अनुसार आचार्य चाणक्य की नारी-विषयक अवधारणा संक्षेप में प्रस्तुत है ।

**१. नारी का पातिव्रतपूर्ण स्वरूप—** भारतीय संस्कृति में नारी के पातिव्रत स्वरूप की गरिमा को विशेषत: प्रतिष्ठित किया गया है । अरुन्धती, गार्गी, अनुसूया, सीता आदि आदर्श नारियों के पतिव्रत-धर्म की प्रतिष्ठा से भारतीय संस्कृति का अक्षय भाण्डार आपूर्ण है । आचार्य चाणक्य ने भी पतिव्रता नारी के पावन स्वरूप को 'चाणक्यनीति' में अनेक स्थलों पर चित्रित करने का स्तुत्य उपक्रम किया है । आचार्य कहते हैं कि जिसके पुत्र वशवर्ती हैं और भार्या अनुकूल आचरणवती पतिव्रता है, उसके लिए पृथ्वी ही स्वर्ग हैं ।[१] वास्तव में भार्या वही

१. भार्या छन्दानुगामनी– तस्य स्वर्ग इहैव हि—चाणक्यनीति, अध्याय-२ श्लोक-३

है, जो पति को सुख प्रदान करे ।[१] स्त्रियों का सौन्दर्य पतिव्रत धर्म ही है ।[२] पति ही स्त्री के लिए गुरु है ।[३] पतिव्रता स्त्री वैभवक्षीण होने पर भी पति का साथ नहीं छोड़ती है ।[४] आचार्यवर पतिव्रता नारी को ही शुद्ध मानते हैं ।[५] पतिव्रता नारी पति के साथ ही उत्साहवती होती है ।[६]

तात्पर्य यह है कि आचार्य चाणक्य के मतानुसार नारी का पतिव्रत धर्म ही सर्वोत्तम गुण है । इससे स्पष्ट होता है कि आचार्य चाणक्य के काल में हमारे देश में नारी-स्वातन्त्र्य के लिए अवकाश नहीं था । पति उसके रक्षक के रूप में स्थापित था । अत: उन्होंने कहा है कि पतिरहित स्त्रियाँ नष्ट हो जाती हैं ।[७] इसी प्रकार उन्होंने यह भी कहा है कि भ्रमण करती हुई स्वतन्त्र स्त्री भी नष्ट हो जाती है ।[८] अत: पति का यह कर्तव्य है कि उस धन इत्यादि से भी स्त्री की रक्षा करनी चाहिए[९] क्योंकि पतिव्रता पूर्णगुणवती होती है, भार्या वही है, जो पवित्र हो; भार्या वही है, जो दक्ष हो; भार्या वही है, जो पतिव्रता हो; भार्या वही है, जिससे उसका पति प्रेम करे; भार्या वही है, जो सत्यवादिनी हो ।[१०] अन्तत: पातिव्रतधर्म में पति की महत्ता प्रतिपादित करते हुए आचार्यप्रवर ने कहा है—पति की आज्ञा के बिना जो नारी किसी प्रकार के व्रत, उपवास आदि को करती है, वह पति की आयु को अल्पता प्रदान करती है तथा नरकगामिनी होती है ।[११] स्त्री न तो दान से शुद्ध होती है, न सैकड़ों उपवास करने से पवित्र होती है और न अपनी पवित्र तीर्थयात्रा करने से पवित्र होती है, जितनी पति के चरणजल से पवित्र होती है ।[१२]

इस प्रकार स्पष्ट है कि आचार्य चाणक्य नारी के लिए पतिव्रत-धर्म को प्रामुख्य प्रदान करते हैं ।

**२. गृहस्थाश्रम क: गरिमा नारी**—आचार्य चाणक्य ने नारी को पतिव्रता होने के साथ ही साथ गृहशोभा और गृहस्थ आश्रम की प्रतिष्ठा माना है । उन्होंने गेह की प्रतिष्ठा के लिए सद्‌गृहिणी की अपरिहार्यता प्रतिपादित करने का स्तुत्य उपक्रम किया है । आचार्य चाणक्य ने कहा है—श्रेष्ठ नारी के द्वारा गेह की सुरक्षा होती है ।[१३] अर्थात् सद्‌गृहिणी संरक्षण में ही सद्‌गृहस्थी का सञ्चालन होता है । यही कारण है कि आचार्यप्रवर नारी के इतस्तत:

---

१. "सा भार्या यत्र निर्वृत्तिः" चाणक्यनीति, अध्याय २, श्लोक, ४
२. "स्त्रीणां रूपं पतिव्रतम् ।" वही, अध्याय ३, श्लोक ९
३. "पतिरेव गुरुः स्त्रीणाम्" । वही, अध्याय ५, श्लोक १
४. "भार्यां च विभवक्षये" । वही, अध्याय १, श्लोक ११
५. "शुद्धा नारी पतिव्रता" । वही, अध्याय ८, श्लोक१७
६. "पत्युत्साहयुता नार्यः" । वही, अध्याय १२, श्लोक १२
७. "स्त्रियो नष्टा ह्यभर्तृकाः ।" वही, अध्याय ८, श्लोक ८
८. "स्त्री भ्रमन्ती विनश्यति" । वही, अध्याय ६, श्लोक ४
९. "दारान् रक्षेद्धनैरपि" । वही, अध्याय १, श्लोक ६
१०. "सा भार्या या शुचिर्दक्षा सा भार्या या पतिव्रता । सा भार्या या पतिप्रीता सा भार्या सत्यवादिनी ।" वही, अध्याय ४, श्लोक१३
११. "पत्युराज्ञां बिना नारी उपोष्य व्रतचारिणी । आयुष्यं हरते भर्तुः सा नारी नरकं व्रजेत् ।" वही, अध्याय १७, श्लोक ९
१२. "न दानैः शुद्ध्यते नारी नोपवासशतैरपि । न तीर्थसेवया तद्वद् भर्तुः पादोदकैर्यथा ।" वही, अध्याय १७, श्लोक १०
१३. "सत्रिया रक्ष्यते गृहम् ।" चाणक्यनीति, पञ्चम अध्याय, श्लोक ९

भटकाव के समर्थक न होकर नारी के गेह में अवस्थित रहने के पक्षधर हैं। उन्होंने स्पष्टतः कहा है कि दिव्य स्त्री अपने भवन में ही शोभा को प्राप्त करती है।[१] वह गृहिणी होने के नाते पतिपरायणा तो होती ही है, पति की सच्ची मित्र भी होती है।[२] परिवार-सञ्चालन में वह मित्रवत् परामर्श प्रदान करती है। आचार्य चाणक्य ने गृहस्थाश्रम की महनीयता को प्रतिष्ठित करते हुए उसमें नारी की भूमिका को विशेष महत्त्व प्रदान किया है। वह घर मङ्गलपूर्ण होता है, जिसमें सुपुत्री बुद्धिमती होती है, प्रियतमा मधुरालापवती होती है, पति एक पत्नीव्रती होकर केवल अपनी पत्नी के प्रति रतिवान् रहता है। वस्तुतः वह गृहस्थाश्रम धन्य है।[३] गृहस्थ जीवन में रमणी की अपरिहार्यता-सम्बन्धी आचार्य चाणक्य की यह अवधारणा है, जो उचित ही है। डॉ. राधाकमल मुखर्जी ने 'भारतीय नारी का निर्माण' शीर्षक आलेख में लिखा है—"दाम्पत्य के धार्मिक बन्धन से जीवन में रस का स्रोत बहता था, यही भारतीय ऋषियों के ज्ञान का निदर्शन था।"[४]

**३. नारियों का रूप लावण्य—** नारियों में सौन्दर्य की परिकल्पना विभिन्न विचारकों ने भिन्न-भिन्न रूपों में की है। सुन्दर होने के कारण ही उन्हें 'सुन्दरी' कहा जाता है। आचार्य चाणक्य की भी नारी के रूप-लावण्य के विषय में अपनी विचारणा है। उन्होंने कहा है—

"जिस मनुष्य ने नारी के पुष्ट वक्षोजयुगल का आलिंगन स्वप्न में भी नहीं किया, वे माता के यौवन का उच्छेदन करनेवाले कुठार मात्र हैं।[५] आचार्य प्रवर ने नारी के रूप-यौवन और माधुर्य को उनके उत्तम बल के रूप में अभिहित किया है।[६] परन्तु नारी के रूपवती होने की घोर निन्दा भी आचार्यजी ने की है। वह साधारण स्त्री ही नहीं, सीताजी के रूपातिरेक को भी उचित नहीं समझते, इसीलिए उन्होंने कहा है—"अत्यधिक रूपवती होने के कारण ही सीता का अपहरण हुआ था।[७] इसी प्रकार आचार्य चाणक्य ने यह भी कहा है कि पत्नी भी अधिक रूपवती नहीं होनी चाहिए। अधिक लावण्यवती भार्या शत्रुवत् होती है।[८] नारी-सौन्दर्य के सन्दर्भ में यह आचार्य चाणक्य की परस्पर-विरोधी विचारणा है। एक ओर वे नारी-आकर्षण के प्रति अपरिहार्यता व्यक्त करते हैं तो दूसरी ओर नारी के लावण्य को वे पुरुष का शत्रु भी बताते हैं।

**(४) नारी में काम-सम्बन्धी अवधारणा** — मानव-जीवन में 'काम' एक अपरिहार्य तत्त्व है। यद्यपि भारतीय संस्कृति में एकपत्नीव्रत का विधान है, तथापि हमारे समक्ष ऐसे अनेक उदाहरण हैं कि ऋषियों और

---

१. 'दिव्या स्त्री शोभते गृहे"। वही, अध्याय २, श्लोक २०
२. "भार्या मित्रं गृहेषु च"। वही, अध्याय ५, श्लोक १५
३. "कान्ता वियोगः — विनाग्निनैते प्रदहन्ति कायम्।" वही, अध्याय २ श्लोक, १४
४. भारतीय नारी का निर्माण — डॉ. राधाकमल मुखर्जी, १९५५, लखनऊ विश्वविद्यालय के पूर्व कुलपति
५. "नारीपीनपयोधयोधरोरुयुगलं स्वप्नेऽपि नालिङ्गतम्। मातुः केवलमेव यौवनवनच्छेदे कुठारा वयम्॥" चाणक्यनीति अध्याय १६, श्लोक १
६. "रूपयौवनमाधुर्यं स्त्रीणां बलमुत्तमम्।" वही, अध्याय ७, श्लोक ११
७. "अतिरूपेण वै सीता अति सर्वत्र वर्जयेत्" वही, अध्याय ३, श्लोक १२
८. "भार्या रूपवती शत्रुः" वही, अध्याय ६, श्लोक १०

महर्षियों के व्रत भी काम-भाव के कारण भङ्ग हुए हैं । आचार्य चाणक्य नारी में पुरुष की अपेक्षा आठ गुना अधिक काम-भाव मानते हैं ।[१] कामाधिक्य के कारण भी आचार्यप्रवर ने वृद्ध पुरुष के लिए स्त्री को विषतुल्य बताया है ।[२] नारियों में काम के आकर्षण के प्रति द्युलोकवासियों में भी कामपिपासा का सङ्केत उन्होंने किया है । उन्होंने कहा है कि सुरवरेण्य स्वर्ग को प्राप्त करने पर भी सन्तुष्ट न रहकर स्वर्गाङ्गनाओं के अधरासव का पान करने के लिए लालायित रहते हैं ।[३] यह कामपिपासा इतनी बलवती होती है कि स्त्रियों के प्रति विलास की इच्छा सदैव अतृप्त रहती है । आचार्य चाणक्य ने कहा है कि प्राणी मृत्युलोक छोड़कर चले गये, चले जायेंगे और चले जा रहे हैं, परन्तु कामिनियों के प्रति उनकी विलास-इच्छा अतृप्त ही बनी रहती है ।[४] इस प्रकार आचार्यवर का रमणियों में काम-विषयक विचार मध्यकालीन कवियों की धारणा जैसा है, जिसमें नारी को 'काम की मञ्जूषा' माना गया है ।

**(५) नारी और पाणिग्रहण** — नारी के विवाह के सन्दर्भ में आचार्यवर के परस्पर-विरोधी विचार हैं । एक ओर वे कहते हैं कि बुद्धिमान् मनुष्य को उत्तम कुल में उत्पन्न रूपलावण्यरहित कन्या के साथ भी विवाह कर लेना चाहिए, रूपवती नीच कुल वाली कन्या के साथ नहीं ।[५]" समान कुल वालों के साथ ही विवाह करना श्रेष्ठ होता है । वहीं दूसरी ओर आचार्यवर ने कहा है कि नीच कुल से भी श्रेष्ठ स्त्री-रत्न को प्राप्त कर लेना चाहिए ।[६] उनकी दृष्टि में कन्या परम पवित्र होती है । अतः वे कहते हैं कि कुमारी कन्या और गाय का स्पर्श चरण से नहीं करना चाहिए ।[७] नारी का विवाह एक बार ही होता है—ऐसी आचार्यप्रवर की अवधारणा है । इसीलिए वे कहते हैं—'कन्या का दान एक बार ही किया जाता है ।'[८] कन्या का विवाह अच्छे कुल में करना चाहिए[९] क्योंकि श्रेष्ठ कुल में आचार-विचार और व्यवहार उत्तम होता है । यद्यपि आचार्य चाणक्य ने पुनर्भार्या पुनर्मही—'एहतवं पुनर्लभ्यम्', अर्थात् स्त्री पुनः प्राप्त की जा सकती है—ऐसा भी उल्लेख किया है । परन्तु मूलतः वे 'सकृत् कन्या प्रदीयत्ते', अर्थात् कन्या एक बार ही परिणीत की जाती है—इसी धारणा के वे समर्थक थे ।

**(६) नारी के प्रति विकृत दृष्टिकोण** — किसी भी कवि या विचारक का युगीन परिस्थितियों से प्रभावित होना स्वाभाविक है । अभी तक इस आलेख में आचार्यवर के नारीविषयक विशिष्ट दृष्टिकोण को प्रस्तुत किया गया है, परन्तु चाणक्यकालीन भारत में नारी के प्रति सामान्यतः अच्छा दृष्टिकोण नहीं था । इसका प्रभाव आचार्य प्रवर पर भी पड़ा था । यही कारण है कि वे कहते हैं — "मिथ्या भाषण, दुस्साहस, माया, मूर्खता,

---

१. "स्त्रीणां ---- कामोऽष्टगुणा उच्यते ।" वही, अध्याय १, श्लोक १७
२. "वृद्धस्य तरुणी विषम् ।" वही, अध्याय ४, श्लोक १५
३. "यथा सुराणाममृते स्थितेऽपि स्वर्गाङ्गनानामधरासवे रुचिः ।" वही, अध्याय १०, श्लोक १८
४. "स्त्रीषु _ अतृप्ताः प्राणिनः सर्वे याता यान्ति च ।" वही, अध्याय १६, श्लोक १३
५. "वरयेत् कुलजां प्राज्ञे विरूपामपि कन्यकाम् । रूपवती न नीचस्य विवाहः सदृशे कुले ॥" वही, अध्याय १, श्लोक १४
६. "स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ।" वही, अध्याय १, श्लोक १६
७. "पादाभ्यां न स्पृशेदग्निं ---- नैव गां न कुमारीं च" । वही अध्याय ७, श्लोक ६
८. "सकृत् कन्याः प्रदीयन्ते ।" वही, अध्याय ४, श्लोक ११
९. "सुकुले योजयेत् कन्याम् ।" वही, अध्याय ३, श्लोक ३

अतिलुब्धता, अशौचत्व और निर्दयता स्त्रियों के स्वभावज- दोष होते हैं ।[१] इसी प्रकार आचार्यजी ने कहा है—"स्त्री में पुरुष की अपेक्षा छ:गुना अधिक गहरा और आठगुनी अधिक कामवासना होती है" कहा है ।[२] इस प्रकार के दोषों का सङ्केत चाणक्यनीति में अनेक स्थलों पर स्फुट रूप में दृष्टिगत होता है । "किं न कुर्वन्ति योषित: विश्वासो नैव कर्तव्य: स्त्रीषु राजकुलेषु च", "दुष्टस्त्रीभरणेन च", "दुष्टा भार्या शठं मित्रम" सदृश उक्तियाँ तो चाणक्यनीति में उपलब्ध होती है, परन्तु नारी के प्रति विकृत दृष्टिकोण के ऐसे भी उदाहरण उपलब्ध होते हैं, जिनमें नारी को 'सर्प के समकक्ष' और 'प्राणनाशक' भी बताया गया है ।"अग्नि, जल, स्त्री, मूर्ख, सर्प और राजकुल—इनके साथ सावधानी से व्यवहार करना चाहिए । ये तत्काल प्राणहरण करनेवाले होते हैं " ।[३] इसी प्रकार 'स्त्रीभि: कस्य न खण्डितं भुवि मन:' आदि उक्तियाँ तो चाणक्यनीति में अवलोक्य हैं ही, साथ ही स्त्री के क्रोधमुखी होने का उल्लेख भी यत्र-तत्र मिलता है, जिसके परित्याग तक के लिए आचार्यवर का परामर्श है । "त्यजेत् क्रोधमुखी भार्याम्" ४/१६ । इतना ही नहीं, आचार्यवर ने नारी को 'पुरुष की शक्ति नष्ट करनेवाली' भी बताया है ।[४] उन्होंने यह भी स्पष्ट किया है कि गृहस्थ जीवन में परम शान्ति के लिए स्त्री का उत्तम होना अनिवार्य है । "दुष्ट स्त्री के रहते घर में सुख और शान्ति सम्भव नहीं है ।"

इस प्रकार स्पष्ट है कि आचार्य चाणक्य युगद्रष्टा विचारक थे । तत्कालीन नारीविषयक दृष्टिकोण को उन्होंने अपनी नीति में बिना किसी लाग-लपेट के स्पष्टत: उल्लिखित किया है । यद्यपि उन्होंने 'मातृवत् परदार', अर्थात् दूसरों की स्त्री को माता के समान देखना चाहिए— ऐसा उल्लेख किया है तथा व्यभिचारिणी माता को कलङ्क बताया है, तथापि नारीविषयक जो उनकी सामान्य अवधारणा है, उसमें नारी के प्रति उस स्वस्थ दृष्टिकोण के दर्शन न्यूनता में ही होते हैं, जो समाज के उन्नयन के लिए नितान्त आवश्यक हैं ।

आचार्यप्रवर प्रणीत 'चाणक्यनीति' में विकीर्ण स्फुट उक्ति में नारीविषयक उक्तियों पर दृष्टिक्षेप करने पर ज्ञात होता है कि नीति में नारी के पातिव्रति-धर्म का तो विशेष उल्लेख किया गया है, परन्तु नारी के जिस अनपेक्षित रूप का चित्रण है, वह भी अलग महत्त्व रखता है, जिसके अन्तर्गत वाराङ्गनाओं का वर्णन भी आता है ।

**वाराङ्गनाओं का विवेचन**— संस्कृत-साहित्य में वाराङ्गनाओं का व्यापक विवेचन मिलता है । शूद्रक-प्रणीत 'मृच्छकटिक' नाटक में तो गणिका, वसन्तसेना का प्रकरण नायिका तक माना है । पण्यस्त्रियों के सन्दर्भ में कवि शूद्रक की भी यही अवधारणा थी कि "अपण्डिता ते पुरुषा मता में ये श्रीषु स्त्रीषु च विश्वसन्ति ।" अर्थात् वेश्या विश्वसनीय नहीं होती है । आचार्य चाणक्य ने भी वेश्याओं को स्वार्थपरायणा, पैसे मात्र तक के लिए सङ्गिनी माना है । वेश्या निर्धन मनुष्य का परित्याग कर देती है ।[५] वारवनिताओं का चरित्र स्खलित हो जाता है ।

---

१. "अनृतं साहसं माया मूर्खत्वमतिलुब्धता । अशौचत्वं निर्दयत्वं स्त्रीणां दोषाः स्वभावजाः ॥" वही, अध्याय २, श्लोक १

२. "साहसं षट्गुणं चैव कामोऽष्टगुण उच्यते ।" वही, अध्याय १, श्लोक १७

३. "अग्निरापः स्त्रियो मूर्खाः सर्पा राजकुलानि च । नित्यं यत्नेन सेव्यानि सद्यः प्रमाणहराणि षट् ॥" वही, अध्याय १४, श्लोक १२

४. "सद्यः शक्तिहरा नारी" वही, अध्याय १७, श्लोक १३

५. "निर्धनं पुरुषं वेश्या" वही, अध्याय २, श्लोक १७

अत: वे मात्र कामासक्त रहती हैं । अत: आचार्य प्रवर ने कहा है कि "रतिशक्ति वराङ्गना" । अपने चारित्रिक पतन के कारण वेश्याएँ सती-साध्वी कुलाङ्गनाओं के प्रति ईर्ष्याभाव रखती हैं । वेश्याओं के आचरण के सन्दर्भ में आचार्य चाणक्य ने अत्यन्त व्यावहारिक विवेचन किया है । ये वाराङ्गनाएँ किसी अन्य पुरुष के साथ संलाप करती हैं, भ्रू विलासादि के साथ किसी अन्य पर दृष्टिप्रक्षेप करती हैं, हृदय से किसी अन्य पुरुष का चिन्तन करती हैं । पण्यस्त्रियों की रति किसी एक पुरुष से नहीं होती है ।[१] फिर भी कोई मूढ़ पुरुष विमोहवश यह सोचता है कि वह वामा मुझमें आसक्त है । वह मूर्ख उसके वशीभूत हो कर कठपुतलीवत् नृत्य करता है । वस्तुतः वाराङ्गना किसी एक पुरुष के प्रति आसक्त नहीं रहती है ।[२] वारवनिताएँ पण्यरति क्रियाएँ करते-करते इतनी क्रूर हो जाती हैं कि अपने व्यवसाय में मात्र वित्त को प्रामुख्य प्रदान करती हैं । वे किसी दूसरे की परिस्थिति तथा पीड़ा को अनुभव नहीं करती हैं ।[३] आचार्यप्रवर ने वार-विलासिनी वनिताओं के सन्दर्भ में यह भी कहा है कि वे कुलवधुओं के सदृश लज्जाशीला नहीं होती हैं, अपितु लज्जाशीला होने पर गणिका नष्ट हो जाती है,[४] क्योंकि सलज्ज होकर गणिका का व्यवसाय चल नहीं सकता है ।

इस प्रकार आचार्य चाणक्य के नारीविषयक विवेचन का अवगाहन कर निष्कर्षत: कहा जा सकता है कि आचार्यप्रवर ने स्फुट और मुक्त छन्दों के माध्यम से ही नारी के विभिन्न स्वरूपों को प्रस्तुत किया है । इसमें स्पष्टत: उल्लेख है कि नारी में स्वभावत: अवगुण होने पर भी, अनेक दोष होने पर भी उसका जो गृहलक्ष्मी का स्वरूप है, वह सर्वोत्तम है । वे नारी-स्वातन्त्र्य के पक्षधर नहीं थे, अपितु 'परगेहे विनश्यति और परहस्ते गता: गता:' के समर्थक थे ।

आचार्य चाणक्य ने जिसे सर्वाधिक महत्त्व दिया है, वह है पातिव्रत धर्मपरायणा नारी । पतिव्रत धर्म के प्रति आचार्य की आस्था भारतीय संस्कृति के अनुकूल है । भारतीय संस्कृति में 'भवेत् भार्या सततं भर्तुरिच्छानुगामिनी' का आदर्श प्रतिपादित किया गया है । आचार्यवर भी इस अवधारणा से सहमत हैं ।

---

१. "जल्पन्ति सार्धमन्येन पश्यन्त्यन्यं सविभ्रमाः । हृदये चिन्तयन्त्यन्यं न स्त्रीणामेकतो रतिः ।" वही, अध्याय १६, श्लोक २

२. यो मोहान्मन्यते मूढो रक्तेयं मयि कामिनी । स तस्य वशगो भूत्वा नृत्यति क्रीडाशकुन्तवत् ॥ वही, अध्याय१६, श्लोक ३

३. राजा वेश्या यमो — परदुःखं न जानन्ति । वही, अध्याय १७, श्लोक १८

४. "सलज्जा गणिका नष्टा" वही, अध्याय ८, श्लोक १८

# उपभोक्ता-संरक्षण में कौटिलीय अर्थशास्त्र की उपयोगिता

डॉ० श्रीकृष्ण शर्मा

विशुद्ध आचरण के लिए विश्व में जगद्गुरु के रूप में प्रख्यात भारतवर्ष आज अनेक समस्याओं से आक्रान्त होता जा रहा है । इन समस्याओं के मूल कारण पर विचार किया जाये तो यह तथ्य सामने आता है कि नागरिकों का भ्रष्ट आचरण ही अधिकतर समस्याओं को जन्म देता है । उपभोक्ता-संरक्षण भी आज देश की बहुत बड़ी समस्या बन चुका है । भ्रष्ट तरीके अपनाकर आज उपभोक्ता को धड़ल्ले से लूटा जा रहा है । अधिकारी हो या कर्मचारी, व्यापारी हो या दस्तकार—सभी येन-केन-प्रकारेण अधिकाधिक धन उपार्जित करना चाहते हैं और वे इस दौड़ में नैतिकता तथा सद्व्यवहार की सर्वथा अनदेखी कर जाते हैं ।

उपभोक्ता के साथ वञ्चनापूर्ण व्यवहार की आशंका हजारों वर्ष पूर्व भी रहती थी । इस वञ्चना को नियन्त्रित करने के लिए समय-समय पर प्रशासकों ने अपराध के अनुसार कठोर दण्ड की व्यवस्था की थी । प्राचीन इतिहास को उद्धृत करते हुए महर्षि वेदव्यास कहते हैं कि अपराधियों को दण्ड मिलना ही चाहिए । यदि दण्ड-व्यवस्था न हो तो बलवान् निर्बल लोगों को लूटते-खसोटते रहेंगे; यहाँ तक कि उनके बाल-बच्चों और पत्नियों का भी अपहरण कर लेंगे ।[१] व्यास आगे कहते हैं कि राजदण्ड का भय न हो तो दुष्ट लोग समाज में गाड़ी, कपड़े, गहने, रत्न आदि छीनने में जरा भी देर नहीं करते ।[२] लोग अनैतिक होकर सारी सामाजिक व्यवस्था को चौपट कर दें और देश में अकाल जैसा परिदृश्य उपस्थित होते देर न लगे ।[३]

आचार्य कौटिल्य ने उपभोक्ता के साथ वञ्चना करनेवाले अपराधियों को कठोर दण्ड देने का विधान किया है । कौटिल्य के अनुसार, राजा हो या प्रजा, स्वामी हो या सेवक, वञ्चक पाये जाने पर सभी के लिए दण्ड

---

१. हरेयुर्बलवन्तो हि दुर्बलानां परिग्रहान् ।
हन्युर्च्यायच्छमानाँश्च यदि जाता न पालयेत् ॥ महाभारत, १२.६८.१४

२. यानं वस्त्रमलंकारान् रत्नानि विविधानि च ।
हरेयुः सहसा पापा यदि राजा न पालयेत् ॥ वही, १२.६८.१५

३. अनयाः सम्प्रवर्तेरन् भवेद्वै वर्णसंकरः ।
दुर्भिक्षमाविशेद्राष्ट्रं यदि राजा न पालयेत् ॥ वही, १२.६८.१६

की व्यवस्था है । अर्थशास्त्र में शिल्पियों, कारीगरों और अन्य व्यवसायियों के द्वारा काम समय पर न निबटाना, ठीक समय पर काम के लिए उपस्थित न होना, काम बिगाड़ देना, कम तौलना, तराजू और बाट में हेराफेरी करना, अच्छी वस्तु दिखाकर घटिया वस्तु बाँध देना, असली वस्तु कहकर नकली वस्तु बेचना, पदार्थों में मिलावट करना इत्यादि वञ्चनाओं का उल्लेख करके तदनुरूप दण्ड का विधान किया गया है । उपभोक्ताओं के हितों की रक्षा के लिए ये बिन्दु आज और भी अधिक प्रासंगिक हो गये हैं । इस विषयवस्तु के आधार पर उपभोक्ता-संरक्षण के लिए कतिपय दिशा-निर्देश निर्धारित किये जा सकते हैं ।

चाणक्य का मत है कि वञ्चकों से उपभोक्ताओं के संरक्षण के लिए सर्वप्रथम एक षट्सदस्यीय भ्रष्टाचार-निरोधक उड़नदस्ता गठित करना चाहिए, जिसमें तीन आयुक्त और तीन मन्त्री होने चाहिए ।[१]

शिल्पियों के लिए आचार-संहिता प्रवर्तित करते हुए आचार्य कौटिल्य का निर्देश है कि शिल्पी देश, काल और कार्य की परिस्थिति का आकलन करके ही किसी कार्य का ठेका लें । यदि उपरिवर्णित परिस्थितियाँ अनुकूल न हों तो कार्य का ठेका न ले; भले ही इसके लिए उन्हें कोई बहाना बनाना पड़े ।[२]

काम का ठेका ले लेने पर शिल्पी को ठीक समय पर आना चाहिए । यदि देर से आये तो उसके वेतन का चतुर्थ अंश काट लेना चाहिए और उससे दुगुना दण्ड भी दिया जाना चाहिए । यदि हिंसक पशुओं द्वारा किये गये व्यवधान, दुर्घटना, दैवी प्रकोप आदि के कारण समय पर आना सम्भव न हो तो उसे अपराधी न समझा जाये । यदि शिल्पी अकुशलता के कारण ये काम बिगाड़ दे तो उसे वेतन (मजदूरी) न दी जाये और नुकसान का दुगुना दण्ड भी दिया जाये ।[३]

कपड़ा बुननेवाले जुलाहे बुनने के लिए सूत लेते समय कटौती के रूप में दस प्रतिशत सूत अधिक ले सकते हैं । यदि कपड़ा देते समय वह ज्यादा कटौती करे तो उस कटौती के बदले दुगुना दण्ड दिया जाये ।[४] सूत की बुनाई की मजदूरी सूत की कीमत के बराबर दी जाए, किन्तु जूट जैसे अधिक कठोर और रेशम जैसे अधिक मुलायम धागों की बुनाई सूत के मूल्य से डेढ़गुना होगी । परिष्कृत रेशम के कपड़ों, कम्बलों और दुशालों की बुनाई सामान्य सूत से दुगुनी देनी चाहिए ।[५]

यदि कपड़े का माप कम निकले तो जितना कपड़ा कम हो, उससे चार गुना दण्ड देना चाहिए । इसका कारण यह है कि उसने सूत चुराकर उसकी बुनाई भी लेनी चाही है । यदि सूत और कपड़े की बुनाई में अन्तर हो

---

१. प्रदेष्टारस्त्रयस्त्रमोऽमात्या, कण्टकशोधनं कुर्युः ॥ अर्थशास्त्रः प्र.७६ अ.१

२. निर्दिष्टदेशकालकार्यं च कर्म कुर्युः । अनिर्दिष्टदेशकालकार्यापदेशम् । वही, प्रकरण ७६, अध्याय १

३. कालातिपातने पादहीनं वेतनं तद्द्विगुणश्च दण्डः ।
अन्यत्र भ्रेषोपनिपाताभ्यां नष्टं विनष्टं वाभ्यावहेयुः ।
कार्यस्यान्यथाकरणे वेतननाशस्तदद्विगुणश्च दण्डः ।

४. तन्तुवाया दशैकादशिकं सूत्रं वर्धयेयुः ।
वृद्धिच्छेदे छेदद्विगुणो दण्डः ॥ अर्थशास्त्र ४.७६

५. सूत्रमूल्यं वानवेतनम् । क्षौमकौशेयानामध्यर्धगुणम् । पत्रोर्णाकम्बलदुकूलानां द्विगुणम् ॥ वही

तो भी उपर्युक्त रीति से चारगुना दण्ड देना चाहिए । यदि जुलाहा वञ्चना के रूप में अच्छा सूत रखकर घटिया सूत का कपड़ा बुनकर उपभोक्ता को थमा दे तो जुलाहे से सूत के मूल्य की दुगुनी कीमत वसूली जाये । दुसूती कपड़े की भी यही स्थिति है ।[१] ऊन के धागों को तौलते समय पाँच प्रतिशत अधिक छीजन तौली जा सकती है ।[२]

**धोबियों** के लिए निर्देश है कि वे लकड़ी के पटरों पर या चिकनी शिलाओं पर ही कपड़े धोकर दें, ताकि वे फटें नहीं । ऊबड़-खाबड़ जगह पर धोने से यदि कपड़े फट गये तो धोबी फटे हुए कपड़े की पूर्ति करे तथा छः गुना दण्ड का भी भुगतान करें ।[३] यदि धोबी धुलाई के लिए दिये गये कपड़ों को बेच खाये या किराये पर दे दे अथवा गिरवी रख दे तो उसे बारह पण का दण्ड दिया जाये । यदि वह कपड़े बदल दे तो कपड़े की दुगुनी कीमत का दण्ड दे और वस्त्र भी वापस करे ।[४]

धोबी को चाहिए कि वह कली जैसे ईषत् श्वेत कपड़े को एक दिन में, शिलापट्ट जैसे श्वेत (क्रीम) रंग के कपड़े को दो दिन में, धुले हुए सूत जैसे सफेद वस्त्र को तीन दिन में और अत्यन्त श्वेत वस्त्र को चार दिन में धोकर वापस कर दे । इसी प्रकार हलके रंगवाले वस्त्र को पाँच दिन में, नीले वस्त्र को छः दिन में तथा लाल फूल, लाख और मजीठे रंग के वस्त्र को बेलबूटे और कढ़ाईवाले यत्नसाध्य उत्तम श्रेणी के कपड़ों को सात दिन में धोकर लौटा दे । अवधि का अतिक्रमण हो जाने पर मजदूरी में कटौती कर देनी चाहिए ।[५]

उत्तम श्रेणी के कपड़े की धुलाई के लिए एक पण, मध्यम श्रेणी के कपड़े की धुलाई के लिए आधा पण और निम्न श्रेणी के कपड़े की धुलाई के लिए चौथाई पण दी जानी चाहिए । मोटे कपड़ों की धुलाई और रंगीन कपड़ों की धुलाई सामान्य मजदूरी से दुगुनी होनी चाहिए ।[६]

दर्जियों पर भी आचार-संहिता लागू की जानी चाहिए ।[७]

**सुवर्णकार** यदि अकुशल कारीगरों या खान खोदनेवाले मजदूरों से चाँदी-सोना गुप्त तरीके से खरीदे, तो उसे बारह पण दण्ड दिया जाये । यदि सोना-चाँदी तोड़-फोड़कर खरीदा गया हो तो चौबीस पण और चोर से खरीदा गया हो तो अड़तालीस पण दण्ड दिया जाये । यदि किसी के चुराये हुए गहनों को तोड़-फोड़कर खरीदे

---

१. मानहीने हीनानहीनं वेतनं तद्द्विगुणश्च दण्डः । तुलाहीने हिनचतुर्गुणो दण्डः । सूत्रपरिवर्तने मूल्यद्विगुणः । तेन द्विपटवानं व्याख्यातम् ॥ वही

२. ऊर्णातुलायाः पञ्चपलिको विहननच्छेदो रोमच्छेदश्च ॥ वही

३. रजकाः काष्ठफलकश्लक्ष्णशिलासु वस्त्राणि नेनिज्युः ।अन्यत्र नेनिजतो वस्त्रोपघातं षट्पणं च दण्डं दद्युः ॥ वही ।

४. परवस्त्रविक्रयावक्रयाधानेषु च द्वादशपणो दण्डः । परिवर्तने मूल्यद्विगुणो वस्त्रदानं च ॥ अर्थशास्त्र, अधिकरण ४, प्रकरण १६, अध्याय १

५. मुकुलावदातं शिलापट्टशुद्धं धौतसूत्रवर्णं प्रमृष्टश्वेतं चैकरात्रोत्तरं दद्युः । ।
पञ्चरात्रिकं तनुरागं, षड्रात्रिकं नीतं, पुष्पलाक्षामञ्जिष्ठारक्तं गुरुपरिकर्म यत्नोपचार्यं जात्यं वासः सप्तरात्रिकम् । ततः परं वेतनहानिं प्राप्नुयुः ॥ वही

६. परार्ध्यानां पणो वेतनं मध्यमानामर्धपणः प्रत्यवराणां पादः ॥ वही

७. रजकैस्तुन्नवाया व्याख्याताः ॥ वही

तो भी अड़तालीस पण दण्ड दिया जाये। बनाये हुए माल को बदलकर देनेवाले सुनार को भी चोरी का ही दण्ड दिया जाये।[१] यदि सुनार सोना तौलते समय एक तोले में से एक माशा सोना कम तौले तो दो सौ पण दण्ड तथा चाँदी तौलते समय एक माशा कम तौले तो बारह पण दण्ड दिया जाये।[२] यदि सुनार खोटे सोने-चाँदी पर पॉलिश चढ़ाकर असली सोने-चाँदी के भाव बेचे या शुद्ध सोने-चाँदी में खोट मिलाकर बेचे तो पाँच सौ पण दण्ड दिया जाये।[३]

चाँदी और सोने के जेवर बनवाते समय चाँदी के धरण की जेवर-बनवाई एक माशा चाँदी तथा सोने के जेवर बनवाते समय सोने का आठवाँ हिस्सा बनवाई के रूप में देना चाहिए। जेवर पर विशेष कारीगरी करवानी हो तो मजदूरी दुगुनी देनी होगी।[४]

ताँबा, सीसा, काँसा, लोहा, रांगा और पीतल— इनसे बनवाई वस्तुओं के मूल्य का पाँच प्रतिशत दिया जाये। ताँबे में दस प्रतिशत छीजन छोड़ा जा सकता है। सीसे और राँगे की वस्तुएँ बनाते समय पाँच प्रतिशत छीजन निकलता है। यदि एक पल धातु कम हो जाये तो दुगुना दण्ड दिया जाये। इन धातुओं की वस्तुएँ बनवाते समय एक पल के लिए एक कांकणी (= ५ माशे) बनवाई दी जाये।[५]

यदि सिक्कों का **परीक्षक** चलते हुए सिक्के को खोटा और खोटे सिक्के को सही बतलाये तो उसे बारह पण दण्ड देना चाहिए।[६] यदि कोई आदमी जाली सिक्का बनवाये या जाली सिक्कों को स्वीकार करे या उसका निर्यात करे तो ऐसे आदमी को एक हजार पण दण्ड देना चाहिए। यदि कर्मचारी खजाने में नकली सिक्के रख दे तो उसे मृत्युदण्ड देना चाहिए।[७]

यदि कोई **चिकित्सक** चुपचाप किसी ऐसे रोगी का उपचार करे, जिसके मरने की आशंका हो और वह दवा देते समय मर जाये तो ऐसे चिकित्सक को प्रथम साहस (अड़तालीस से छियानबे पण तक का दण्ड) दिया जा सकता है। यदि चिकित्सा में गलती होने से किसी रोगी की मृत्यु हो जाये तो चिकित्सक को मध्यम साहस तक का (दो सौ से पाँच सौ पण) दण्ड दिया जाये। शरीर के किसी अंग विशेष का गलत ऑपरेशन हो

---

१. सुवर्णकाराणामशुचिहस्ताद्रूप्यं सुवर्णमनाख्याय सरूपं क्रीणतां द्वादशपणो दण्डः, निरूपं चतुर्विंशतिपणः, चोरहस्तादष्टचत्वारिंशत्पणः। प्रच्छन्नविरूपमूल्यहीनक्रयेषु स्तेयदण्डः। कृतभाण्डोपधौ च ॥ अर्थशास्त्र, अधि.४, प्रकरण ७६, अध्याय १

२. सुवर्णान्माषकमपहरतो द्विशतो दण्डः। रूप्यधरणान्माषकमपहरतो द्वादशपणः॥ वही।

३. वर्णोत्कर्षमसाराणां योगं वा साधयतः पञ्चशतो दण्डः॥ अर्थशास्त्र, ४.७६.१

४. माषको वेतनं रूप्यधरणस्य। सुवर्णस्याष्टभागः। शिक्षाविशेषेण द्विगुणा वेतनवृद्धिः। वही

५. ताम्रवृत्तत्रकंस वैकृन्तकारकूटानां पञ्चकं शतं वेतनम्। ताम्रपिण्डो दशभागक्षयः। पलहीने हीनद्विगुणो दण्डः। सीसत्रपुपिण्डो विंशतिभागक्षयः। काकणी चास्य पलवेतनम्॥ वही।

६. रूपदर्शकस्य स्थितां पणयात्रामकोप्यां कोपयतः कोप्यामकोपयतो द्वादशपणो दण्डः॥ वही

७. कूटरूपं कारयतः प्रतिगृह्णतो निर्यापयतो वा सहस्रं दण्ड। कोशे प्रक्षिपतो वधः॥ वही।

जाने के कारण यदि रोगी विकलांग हो जाये तो दण्ड-पारुष्य के अनुसार चिकित्सक को दण्ड दिया जाए।[१]

उपभोक्ता को **व्यापारियों** द्वारा की जानेवाली वञ्चना से बचाने के लिए संस्थाध्यक्ष (बाजार के मुखिया) को चाहिए कि वह समय-समय पर तराजू, बाट और माप के बर्तनों का परीक्षण करे, ताकि माप-तौल में धोखाधड़ी न हो।[२] यदि परिमाणी और द्रोण में आधा पल कम-ज्यादा हो तो वह क्षम्य है, किन्तु अधिक अन्तर होने पर बारह पण दण्ड दिया जाये। यदि हेराफरी एक पल से ज्यादा हो तो दण्ड भी उसी अनुपात में बढ़ता जाये।[३] तराजू में यदि एक कर्ण का हेरफेर हो तो वह दोष नगण्य है। यदि हेराफेरी दो कर्ण का हो तो छः पण दण्ड दिया जाये। कर्ण के अनुपात में दण्ड में वृद्धि होती जायेगी। अन्य माप-तौलों में इसी प्रकार की व्यवस्था करनी चाहिए।[४]

जो **व्यापारी** अधिक वजन के तराजू-बाट से माल खरीदकर हलके वजन के बाटों से उसे बेचता है, उसे दुगुना दण्ड दिया जाये।[५] गिनकर बेचे जानेवाले सौदे में दुकानदार यदि आठवाँ भाग कम देता है तो उसे छियानबे पण दण्ड दिया जाये।[६] यदि कोई दुकानदार लकड़ी, लोहा, मणि, रस्सी, चमड़ा, मिट्टी, सूत, चमड़ा तथा ऊन के बने हुए घटिया माल को बढ़िया कहकर बेचता है तो उसे उस वस्तु का आठगुना दण्ड दिया जाये।[७] बनावटी वस्तुओं को असली बताकर, दूसरे देश में पैदा हुई या बनी हुई वस्तु को अपने देश की कहकर, चमकदार बनावटी मोती आदि को मिलावटी वस्तु को या अच्छे माल की पेटी दिखाकर खराब माल की पेटी दे देने पर दुकानदार को चौवन पण का दण्ड दिया जाये।[८]

यदि बढ़ई आदि कारीगर और शिल्पी आदेशानुसार कार्य न करें अथवा दुगुनी मजदूरी माँगें, वस्तु को बेचते समय अधिक मूल्य माँगें और खरीदते समय कम कीमत दें, अथवा खरीद-फरोख्त में इकट्ठे होकर विघ्न डालें तो उनमें से प्रत्येक को एक-एक हजार पण दण्ड दिया जाये।[९] यदि व्यापारी लोग आवश्यक वस्तुओं का

---

१. भिषजः प्राणानाधिकमनाख्यायोपक्रममाणस्य विपत्रौ पूर्वः साहसदण्डः। कर्मापराधेन विपत्तौ मध्यमः। मर्मवेधवैगुण्यकरणे दण्डपारुष्यं विद्यात्॥ अर्थशास्त्र, अधिकरण ४, प्रकरण ७६, अध्याय १

२. संस्थाध्यक्षः पण्यसंस्थायां ........ तुलामानभाण्डानि चावेक्षेत, पौतवापचारात्॥ अर्थशास्त्र, अधिकरण ४, प्रकरण ७७, अध्याय २

३. परिमाणीद्रोणयोरर्धपलहीनातिरिक्तमदोषः। पलहीनातिरिक्ते द्वादशपणो दण्डः। तेन पलोत्तरा दण्डवृद्धिर्व्याख्याता॥ वही।

४. तुलायाः कर्षहीनातिरिक्तमदोषः। द्विकर्षहीनातिरिक्ते षट्पणो दण्डः॥ वही

५. तुलामानाभ्यामतिरिक्ताभ्यां क्रीत्वा हीनाभ्यां विक्रीणानस्य त एव द्विगुणा दण्डाः॥ वही।

६. गण्यपण्येष्वष्टभागं पण्यमूल्येष्वपहरतः षण्णवतिर्दण्डः॥ वही

७. काष्ठलोहमणिमयं रज्जुचर्ममृण्मयं सूत्रवल्करोममयं वा जात्यमित्यजात्यं विक्रयाधानं नयतो मूल्याष्टगुणो दण्डः॥ अर्थशास्त्र ४.७७.२

८. सारभाण्डमित्यसारभाण्डं तज्जातमित्यतज्जातं, राढायुक्तमुपधियुक्तं समुद्गपरिवर्तितं वा विक्रयाधानं नयतो हीनमूल्यं चतुष्पञ्चाशत्पणो दण्डो॥ वही।

९. कारुशिल्पिनां कर्मगुणापकर्षमाजीवं विक्रयक्रयोपघातं वा सम्भूय समुत्थापयतां सहस्रं दण्डः॥ वही।

अनुचित संग्रह करके उस वस्तु का अभाव उत्पन्न करके मनमाने दामों पर वह चीज बेचें तो उन्हें पकड़कर उनके ऊपर एक-एक हजार पण जुर्माना किया जाये।[१] यदि कोई व्यापारी खाद्य पदार्थों— अनाज, तेल, क्षार, लवण और दवाइयों में मिलावट करके उससे लाभ अर्जित करता है तो उसे बारह पण दण्ड दिया जाये।[२]

चाणक्य ने निर्देश दिया है कि यदि मण्डी में किसी वस्तु की अधिकता हो जाये तो उसकी बिक्री का ठेका किसी एक व्यापारी को दें और अन्य व्यापारी उस प्रकार की वस्तु न बेचें अथवा ऐसी वितरण-प्रणाली से उस वस्तु को देश में खपाएँ जिससे अधिक से अधिक लोग लाभान्वित हों।[३] चाणक्य कहते हैं कि मण्डी के मुखिया को चाहिए कि वह दूसरे देश तथा भिन्न समय में उत्पन्न होनेवाली वस्तुओं का मूल्य, बनवाने का समय, वेतन, ब्याज, भाड़ा और अन्यान्य खर्चों को जोड़कर वस्तु का ऐसा भाव तय करे, जिससे वस्तु भी बिक जाये और उपभोक्ता को सही मूल्य पर सही वस्तु भी मिल सके।[४]

आचार्य चाणक्य द्वारा निर्दिष्ट ये दिशानिर्देश उपभोक्ता-संरक्षण करने के साथ-साथ शिल्पियों, कारीगरों और व्यापारियों के लिए भी हितसाधक हैं। ये निर्देश बाजार और मण्डी की स्थिति सन्तुलित रखने में भी सहायक हैं, जिससे जमाखोरी और कीमतों में अप्रत्याशित उतार-चढ़ाव की सम्भावना भी समाप्तप्राय हो जाती है। इस प्रकार की व्यवस्था आज भी लागू हो जाये तो विज्ञापनों की चकाचौंध में भटका और एक के साथ एक मुफ्त, जैसे प्रलोभनों में अटका बेचारा उपभोक्ता निःसन्देह राहत की साँस लेगा, अन्यथा कुछ प्रबुद्ध उपभोक्ताओं को जब अपनी वञ्चना का पता चलता है तो वे उपभोक्ता फोरम की शरण में जाते हैं। ये न्याय संस्थाएँ उपभोक्ता के हितों की रक्षा के लिए पर्याप्त सीमा तक सफल रही हैं, किन्तु समय और अधिकारों की परिधि से बंधी होने के कारण तथा सुस्पष्ट निर्देशों के अभाव में कई बार समुचित निर्णय देने में ये संस्थाएँ असमर्थ पायी जाती हैं। कौटिल्य द्वारा प्रस्तावित उपरिवर्णित दिशानिर्देश निश्चित रूप से इन न्यायसंस्थाओं के लिए उपयोगी हो सकते हैं, जिससे उपभोक्ता-संरक्षण की समस्या समाप्त हो सकती है।

---

१. वैदेहकानां वा संभूय पण्यमवरुन्धतामनर्घेण विक्रीणतां क्रीणतां वा सहस्रं दण्डः॥ वही

२. धान्यस्नेहक्षारलवणगन्धभैषज्यद्रव्याणां समवर्णोपधाने द्वादशपणो दण्डः॥ वही

३. पण्याध्यक्षः सर्वपण्यान्येकमुखानि विक्रीणीत। तेष्वविक्रीतेषु नान्ये विक्रीणीरन्। तानि दिवसवेतनेन विक्रीणीरन् अनुग्रहेण प्रजानाम्॥ वही

४. देशकालान्तरितानां तु पण्यानाम्—प्रक्षेपं पण्यनिष्पत्तिं शुल्कं वृद्धिमनुक्रमम्। व्यायानन्याँश्च संख्याय स्थापयेदर्धमर्धवित्॥ अर्थशास्त्र, अधिकरण ४, प्रकरण ७७, अध्याय २

# विश्व की सभ्यता-संस्कृति में संस्कृत का योगदान

डॉ. (श्रीमती) इन्दु शर्मा

संस्कृत 'देववाणी' के नाम से भी प्रसिद्ध है । इसका उद्देश्य कान्तासम्मित उपदेश के माध्यम से व्यक्ति के जीवन-स्तर को दिव्यता प्रदान करनेवाले साधनों का सुनियोजन करना है । इसके प्रमाण के लिए किसी उद्धरण की आवश्यकता नहीं, क्योंकि वैदिक मनीषियों से लेकर आज तक के चिन्तकों की समस्त कृतियों में यही सत्य अनुरणित होता दिखाई देता है कि मानव-जीवन का चरम लक्ष्य व्यष्टि का समष्टि तक विकास है । संस्कृत भाषा के साहित्य में इस सत्य का प्रतिपादन तो हुआ ही है, इसका सैद्धान्तिक विवेचन भी किया गया है । वेद और वैदिक वाङ्मय इसके प्रतिपादन को समर्पित हैं और समूचा स्मार्त-साहित्य इसके सैद्धान्तिक विवेचन को । दोनों उपजीव्य काव्य एवं सभी पुराण विविध विधाओं के माध्यम से इसकी सर्वग्राह्यता और सर्वबोधगम्यता की साधना को अपना परम उद्देश्य मानते हैं । अत: संस्कृत को संस्कृति का मूल स्वीकार करना सर्वथा यथार्थ है, अतिरंजना नहीं । संस्कृत शब्द की व्युत्पत्ति सम् उपसर्गपूर्वक 'कृ' धातु से क्त प्रत्यय का योग होने से हुई है । इसका शाब्दिक अर्थ है — भली-भाँति परिष्कृत या परिमार्जित वस्तु । अत: संस्कृत भाषा की श्रेष्ठता स्वयं सिद्ध है । इसमें योगशास्त्र से लेकर भोगशास्त्र पर्यन्त साहित्यिक सामग्री अविकल रूप में प्राप्त होती है ।

भारतीय संस्कृति की सनातनता का श्रेय इसकी सुदृढ़, सशक्त, सार्वभौमिक एवं सार्वकालिक प्रासंगिकता से सम्पन्न आधारशिला श्रुति भगवती को जाता है । इस साहित्य में विश्व की समस्त समस्याओं के समाधान के साधन उपलब्ध हैं । इसका श्रीगणेश साहित्यात्मा पुरुष द्वारा अन्य सृष्टि की भाँति इसकी सृष्टि से स्वीकार किया गया है । बृहदारण्यकोपनिषद् में स्पष्ट उल्लेख मिलता है—'जिस प्रकार चारों ओर से रखी हुई गीली लकड़ी में अग्नि से पृथक् धुआँ निकलता है, उसी प्रकार उस महान् सत्ता के श्वासरूप में ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, इतिहास, पुराण, उपनिषद् आदि प्रादुर्भूत हुए ।'[१] शतपथब्राह्मण में वेदों का निस्सरणस्रोत अमैथुनी सृष्टि से उत्पन्न मोक्ष से पुनरावर्तित तप:पूत ऋषियों की समाधि स्वीकार किया गया है—तेभ्यस्तप्तेभ्य-स्त्रयो वेदा अजायन्ताग्नेः ऋग्वेदो वायोर्यजुर्वेदः सूर्यात्सामवेदः । [२] वेदोत्तर साहित्य वेद-प्रशस्ति को समर्पित है ।

---

१. बृहदारण्यकोपनिषद्,४.२.१०

२. शतपथब्राह्मण,१.१.५.२३

स्मृतिकार याज्ञवल्क्य के अनुसार वेद समस्त सत्यविद्याओं का निधान है। मनु ने इसका अक्षरशः समर्थन करते हुए वेद को पितृगण, देवता तथा मनुष्यों का सनातन चक्षु सिद्ध किया है —

पितृदेवमनुष्याणां वेदश्चक्षुः सनातनम्।
अशक्यं चाप्रमेयं च वेदशास्त्रमिति स्थितिः ॥ [१]

समस्त विश्व की पूर्णत्वप्राप्ति के लिए सार्वभौमिक साधनों का सुनियोजन वेदों में उपलब्ध होता है। ये मानव की अन्तर्बाह्य शक्तियों को विकास का चरमोत्कर्ष प्रदान करने में समर्थ हैं। वेद 'वसुधैव कुटुम्बकम्' के स्वप्न के कार्यान्वयन का सर्वप्रथम प्रयास सिद्ध होते हैं। इनकी अनन्यता इनकी सांकेतिकता में निहित है। इनमें प्राणी के मानसिक, वाचिक तथा कायिक परिष्कार के लिए समस्त कर्तव्यों तथा अकर्तव्यों के पालन और निषेध का मनोवैज्ञानिक प्रस्तुतीकरण उपलब्ध होता है। इनमें साम्प्रदायिक सहिष्णुता, एकेश्वरवाद की प्रतिष्ठा, जीव और ब्रह्म में सम्बन्ध की स्थापना तथा प्राणियों में संघसमर्थक संस्कारों के प्रादुर्भाव को समर्पित विविध प्रसंग उपलब्ध होते हैं। कहीं 'संगच्छध्वं संवदध्वं' के संकेत का सुनियोजन उपलब्ध होता है तो कहीं 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' का परामर्श।

वेद के अन्तर्गत वेद-वेदाङ्ग ही नहीं, अपितु उनपर लिखे गए अनेक व्याख्यात्मक ग्रन्थ भी आते हैं। इनके दो भाग हैं — शुद्ध ब्राह्मण और आरण्यक। प्रत्येक ब्राह्मण के अन्त में आरण्यक परिशिष्ट के रूप में जुड़ा हुआ है तथा प्रत्येक आरण्यक के अन्त में उसका उपनिषद् सम्बद्ध है। भारतीय उपनिषत्साहित्य की प्रशस्ति करते हुए डॉ. एस. राधाकृष्णन ने कहा है — "The Upanisads form concluding portion of Vedas, a denomination which suggests that they contain the essence of the Vaidic teachings." उपनिषद् भारतीय साहित्य के ज्योतिस्तम्भ हैं। ये मात्र दर्शनग्रन्थ ही नहीं, अपितु भारतीय संस्कृति के विविध पक्षों, जीवन-मूल्यों तथा नैतिक मानदण्डों के भी अनन्य कोष हैं।

लेखन-परम्परा का श्रीगणेश साहित्य के प्रादुर्भाव के बहुत समय बाद हुआ। इससे पूर्व मानव जीवन की अभीष्ट अपेक्षाओं की पूर्ति के साधनों का एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी को अन्तरण श्रोत्रेन्द्रियाश्रित रहा है। उस समय विवेकज-ज्ञानी एवं महर्षि अपने पूर्वजों से प्राप्त तथा निजी अनुभवजन्य ज्ञान शिष्यों को कण्ठस्थ करा देते थे। अतः गुरु द्वारा शिष्य को तदनन्तर उक्त शिष्य के द्वारा अपने शिष्य को सुनाकर कण्ठस्थ करा दिया जाने वाला साहित्य 'श्रोतसाहित्य' के नाम से प्रसिद्ध है। 'स्मृति' शब्द का प्रयोग श्रुति, अर्थात् ऋषि-प्रकाशित एवं ऋषिदृष्ट वाङ्मय से भिन्न साहित्य के लिए हुआ है। स्मृति सीधे स्मरणशक्ति पर प्रभाव डालती है। इसके लिए किसी विशेष शिक्षा अथवा साधन की आवश्यकता नहीं पड़ती।[२] पी.वी. काणे का मत है — 'स्मृति का तात्पर्य वेद-वाङ्मय से इतर ग्रन्थों, यथा—पाणिनीय व्याकरण, श्रौतसूत्र, गृह्यसूत्र, धर्मसूत्र, महाभारत, मनुस्मृति, याज्ञव-

---

१. मनुस्मृति, १२.६४

२. अल्ब्रेक्ट वेबर, भारतीय साहित्य, अनु.— उमेशचन्द्र पाण्डेय. इलाहाबाद. १९९८, पृष्ठ ११

ल्क्यस्मृति तथा अन्य ग्रन्थों से है ।[१] श्रौत तथा स्मार्त साहित्य में भावाभिव्यक्ति के लिए जिस माध्यम को अपनाया गया, वह संस्कृत है । इस दृष्टि से संस्कृत विश्व की प्राचीनतम भाषा सिद्ध होती है, क्योंकि समूचे विश्व में इहलौकिक और पारलौकिक, योगशास्त्रविषयक और भोगशास्त्रविषयक समस्त ज्ञान का सूत्रपात वेदों से स्वीकार किया जाता है । हमारे यहाँ धर्मशास्त्र के प्रणेताओं ने धर्म के प्रति संकुचित दृष्टिकोण कभी नहीं अपनाया था । वे न तो इसे विशिष्ट पूजा-पद्धति ही मानते थे और न ही इष्टविशेष में आस्था का द्योतक । धर्म एक जीवन-पद्धति है; एक ऐसी आचारसंहिता, जो मनुष्य की वैयक्तिक तथा सामाजिक गतिविधियों को नियमति करते हुए उसके पूर्णत्व की प्राप्ति के पथ को प्रशस्त करती है । व्यास ने धर्म को परिभाषित करते हुए लिखा है —

**धारणाद्धर्ममित्याहुः धर्मो धारयति प्रजाः ।**
**यत्स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ॥** [२]

वेदों में देवताओं से आग्रह किया गया है कि वे समूचे विश्व को आर्य बना दें । 'आर्य' शब्द उभयार्थक है । वैयक्तिक रूप में प्रयुक्त होने पर यह सुनियन्त्रित जीवन, स्पष्टवादिता, सदाचार, उच्चता, सद्व्यवहार, साहस, विनम्रता, पवित्रता, मनुष्यता, दयालुता, बलहीनों का रक्षण, सामाजिक कर्तव्यों के करने के लिए दृढ़संकल्प, ज्ञान-पिपासा, बुद्धिमानों व विद्वानों के प्रति सम्मान का भाव तथा सामाजिक सद्गुणों के एक विशेष नैतिक आदर्श का ज्ञान कराता है । सामाजिक परिवेश में यह एक सम्प्रदाय विशिष्ट के नाम से प्रसिद्ध है । जहाँ तक **'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्'** का सम्बन्ध है, उससे अभिप्राय समूचे विश्व के प्राणियों का समग्र परिष्कार है, ताकि हम सभी एक दूसरे के प्रति सहृदयता का व्यवहार करते हुए विश्व को एक परिवार में परिणत करने में समर्थ हो सकें । वेदों में जो सत्य बीज-रूप में प्रतिपादित हुए हैं, वेदोत्तर साहित्य में उन्हीं का सरलीकरण उपलब्ध होता है । कृष्णद्वैपायन व्यास ने इस सुभाषित का समर्थन करते हुए आर्य की परिभाषा इन शब्दों में की है — 'जो शान्त हुए वैर का उद्दीपन नहीं करता, घमण्ड नहीं करता तथा हीन-भावना से ग्रसित नहीं होता, विपत्ति पड़ने पर भी निन्दित कर्म नहीं करता, अपने सुख में अधिक प्रसन्न नहीं होता, दूसरों को दुःखी देखकर प्रसन्न नहीं होता, दान देकर पश्चात्ताप नहीं करता, वही व्यक्ति आर्य है ।'[३]

प्रेमपूर्ण हृदय के भाव, मन के शुभ विचार और आपस की निर्वैरता आप अपने घर में स्थिर कीजिए । तुम्हारे में से हर मनुष्य दूसरे मनुष्य के साथ ऐसा प्रेमपूर्ण बर्ताव करे, जिस प्रकार नए उत्पन्न हुए बछड़े से उसकी माता (गौ) प्यार करती है ।

---

१. धर्मशास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ४०

२. कर्णपर्व, ६९.५८

३. न वैरमुद्दीपयति प्रशान्तं न दर्पमारोहति नास्तमेति । न दुर्गतोऽस्मीति करोत्यकार्यं तमार्यशीलं परमाहुरार्याः । न स्वे सुखे वै कुरुते प्रहर्षं, नान्यस्य दुःखे भवति प्रहृष्टः । दत्त्वा न पश्चात् कुरुतेऽनुतापं स कथ्यते सत्पुरुषार्यशीलः । महाभारत-उद्योगपर्व, ३३.११६.११८

वैदिक वाङ्मय में सौहार्द तथा सौमनस्य पर सर्वाधिक बल दिया गया है । इसके एक नहीं, अनेक उदाहरण मिलते हैं । इनमें आग्रह किया गया है कि प्राणियों को पारस्परिक प्रेम बनाए रखना चाहिए —

**सहृदयं साम्मनस्यमविद्वेषं कृणोमि वः ।**
**अन्योऽन्यमभिहर्यत वत्सं जातमिवाघ्न्या ॥** [१]

वास्तव में हमारे मनीषी समूचे विश्व को एक परिवार मानते थे और सभी की सुख-समृद्धि की कामना करते थे । वेदोक्त सभी स्तुतियों में कहीं भी वैयक्तिक कामना उपलब्ध नहीं होती । जो कुछ भी माँगा गया है, वह सभी के लिए माँगा गया है । एक स्तुति में कामना की गयी है कि ईश्वर प्राणिमात्र को दुरितों से दूर रखें और उनके मन में भद्रताओं को अपनाने के संस्कारों को प्रदुर्भाव कराएँ । [२] हमारे साहित्य में प्राणियों में पारस्पकि रक्त-सान्निध्य की ही बात नहीं कही गयी, अपितु आत्मसान्निध्य की भी सिद्धि की गयी है । पारस्परिक विद्वेष ही विश्व की ज्वलन्त समस्याओं का जनक माना गया है । रंगभेद, जातिभेद, वर्गभेद, सम्प्रदायभेद मानवता को अधःपतन के गर्त की ओर धकेल रहे हैं । इसका समाधान हमारे मनीषियों ने युगों पूर्व इन अनुभवजन्य ज्ञान में प्राप्त कर लिया था कि मानव-जीवन में संशयराहित्य का प्रदुर्भाव तब तक नहीं हो सकता जब तक वह अनुभव से सभी आत्माओं को अपनी आत्मा में स्थिर और अपनी आत्मा को सभी आत्माओं में अवस्थित नहीं मान लेता । यह अवस्था विश्व को सभी समस्याओं से मुक्त कराने में सक्षम है —

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद्दुःखभाग्भवेत् ॥**

का शाश्वत उद्घोष सर्वप्रथम इसी भाषा से निःसृत हुआ है । मनुष्यों की तरह भाषा का भी अपना भाग्यचक्र होता है, इसकी अरें ऊपर-नीचे होती रहती हैं । भास की उक्ति — 'चक्रारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्तिः' संस्कृत भाषा के सम्बन्ध में भी यथार्थ सिद्ध हुई है । विदेशी आक्रमणकारियों के विनाशकारी षड्यन्त्रों के फलस्वरूप यह भाषा कालान्तर में मृत घोषित कर दी गई । विज्ञान के क्षेत्र में प्रगति का सारा श्रेय पाश्चात्य जगत् को जाने लगा, परन्तु कालान्तर में स्वतन्त्रता-प्राप्ति के पश्चात् वैदिक वाङ्मय पर किए गए विज्ञान, अर्थशास्त्र तथा राजनीतिशास्त्र से सम्बद्ध परिशीलनों ने यह सिद्ध कर दिया है कि वेद समूचे विश्व में उपलब्ध ज्ञान-विज्ञान के अनन्य कोष हैं । विज्ञान के जो सिद्धान्त आज खोजे जा रहे हैं, वे मूलतः बीज-रूप में वेदों में पहले से ही विद्यमान हैं ।

संस्कृत भाषा में रचित साहित्य की अनन्य विशेषता इसके उद्देश्य का लोकमंगल की साधना को समर्पित होना है । वेद प्रकृति के अनन्यतम सान्निध्य में भारतीय मनीषियों के प्राप्त अनुभवजन्य विवेकज ज्ञानविषयक सिद्ध हुआ है । इस भाषा में रचित साहित्य में सर्वाधिक बल इसी सत्य पर दिया गया है कि समष्टि का निर्माण भी उन तत्त्वों के संयोग से हुआ है, जिनसे व्यष्टि का । इस भावना का प्रादुर्भाव सबके प्रति आत्मवत् व्यवहार को

१. अर्थवेद, ३.३०.१
२. विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव । यद्भद्रं तन्न आसुव ॥ यजुर्वेद, ३०.३

मनुष्य का स्वभाव बना देता है। यही कारण है कि हमारे साहित्य में पुनः पुनः असत् से सत् की ओर, तिमिर से प्रकाश की ओर और मृत्यु से अमरत्व की ओर अग्रसर होने का आग्रह उपलब्ध होता है।[१] यजुर्वेद में सत्य को प्राप्त करने का एकमात्र स्रोत श्रद्धा को स्वीकार किया गया है। श्रद्धा की प्राप्ति दक्षता-लाभ के बिना असम्भव दर्शायी गयी है। इस बात का भी स्पष्ट उल्लेख मिलता है कि दक्षता-लाभ के लिए दीक्षा-लाभ परम आवश्यक है और दीक्षा-प्राप्ति का एकमात्र स्रोत है — व्रत।[२] इस सन्दर्भ के माध्यम से प्राणिमात्र में उन दिव्य अनुशासनों के पालन के सत्संस्कार जगाने की चेष्टा की गयी है, जो वेदोत्तर काल में यम और नियमों के नाम से प्रसिद्ध हुए।

मनुष्य को मनुष्यता के पथ पर अग्रसर होने के योग्य बनाने के लिए दुरितों के पराभव और भद्रताओं के प्रादुर्भाव के लिए ही दिव्य अनुशासनों का जो प्रतिपादन वेदों में बीज-रूप में हुआ था, उसी का सैद्धान्तिक विवेचन स्मार्त साहित्य में उपलब्ध होता है। इस माध्यम से यही सिद्ध करने की चेष्टा की गयी है कि यदि हम उन कारणों का विकल्प ढूँढ़ लें, जिनके उदय से संसार में पारस्परिक कलह की स्थिति पैदा होती है तो विश्वशान्ति को स्थायित्व प्राप्त हो सकता है। ये विकल्प इस प्रकार हैं — हिंसा का विकल्प अहिंसा, परिग्रह का विकल्प अपरिग्रह, लोलुपता का विकल्प सन्तोष, मिथ्या आडम्बर का विकल्प सत्य, भेद का विकल्प अभेद एवं सम्प्रदायवाद का विकल्प सम्प्रदाय-निरपेक्षता इत्यादि। भारतीय साहित्य में प्रतिपादित यम-नियमों की विशिष्टता इस तथ्य से स्वयं सिद्ध हो जाती है कि नियमों का उद्देश्य व्यक्ति के आचार को परिष्कृत करना है और यमों का उद्देश्य उसके व्यवहार का परिमार्जन। इनका प्रतिपादन हमारे यहाँ उपलब्ध धर्म की दोनों परिभाषाओं के अनुरूप है। ये परिभाषाएँ हैं — धारयति इति धर्मः, ध्रियन्ते लोका अनेन इति। वस्तुतः जब मनुष्य वैयक्तिक रूप से परिष्कृत हो जाता है तो अन्य लोग उसके द्वारा विहित सभी मर्यादाओं के पालन को श्रेयस्कर मानने लगते हैं। इसी उदात्त तत्त्व को सम्मुख रखते हुए महर्षि वाल्मीकि ने रामायण की रचना की थी। इस महाकाव्य की रचना की प्रेरणा उन्हें एक भील द्वारा एक निरपराध क्रौञ्च की नृशंस हत्या पर व्यक्त शोकजन्य रोष से हुई थी। असहायों के विरुद्ध किए गए जघन्य अपराध ने उन्हें एक ऋषि के लिए उचित मर्यादा तक का उल्लंघन करने को विवश कर दिया था। उनके अन्तर्मन से स्वस्फुरित मार्मिक चीत्कार से समूचा तपोवन गुंजायमान हो उठा था —

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्॥**[३]

अगले ही क्षण उनका रोष पश्चात्ताप की भावना में बदल गया। उन्होंने ईश्वर से प्रार्थना की कि उनके द्वारा रोषवश निषाद को दिया गया यह शाप कभी फलीभूत न हो। यह कह देना निश्चित रूप से अतिशयोक्ति नहीं कि संस्कृत भाषा ने अपने सोद्देश्य साहित्य के माध्यम से समूचे विश्व को लोकमंगल की साधना की प्रेरणा दी है, शान्ति का सन्देश दिया है, सबके प्रति आत्मवत् व्यवहार का परामर्श दिया है और समूचे विश्व को

---

१. बृहदारण्यकोपनिषद्
२. यजुर्वेद, १९.३०
३. बालकाण्ड, १.१५

दायित्वबोध, अधिकारबोध और आत्मबोध से प्रबुद्ध करने का प्रयास किया है । जहाँ तक महाभारत के प्रतिपाद्य विषय का सम्बन्ध है, उसके बारे में विन्टरनित्ज ने कहा है — In reality one can speak of Mahabharata as an epic and as a 'poem' only in a very restricted manner indeed, in a certain sense the Mahabharata is not at all a poetic product, but rather, an entire literature.[१] महाभारत का वर्ण्यविषय मात्र इतिहासवर्णन, पुराणाख्यान तथा युद्धवर्णन तक सीमित न होकर तद्युगीन जीवन के समस्त क्षेत्रों तक व्यापक है । इसमें प्रतिपादित जीवन-मूल्य सार्वभौमिक तथा सार्वकालिक प्रासंगिकता से युक्त हैं । महाभारत में वेदों का रहस्य, उपनिषदों का तत्त्वज्ञान, अङ्ग-उपाङ्गों की व्याख्या, इतिहास और पुराण का विकास, त्रिकाल का निरूपण, जरा, मृत्यु, भय, व्याधि, भावाभाव का विचार, त्रिविध धर्म का विवेचन आदि सब कुछ समाहित है । इसका साध्य मनोरंजक कथा के माध्यम से जनमानस में धर्म के प्रति असली निष्ठा, अदम्य विश्वास तथा उसके पालन के लिए अडिग साहस फूँकना है । यदि महाभारत का उद्देश्य मात्र इतिहास-वर्णन या युद्ध-चित्रण होता तो उद्योगपर्व जैसे आपत्काल में धर्म के लक्षणों की चर्चा को पर्याप्त स्थान उपलब्ध होना असम्भव था । इसी प्रकार आरण्यकपर्व में यक्ष-युधिष्ठिर संवाद में दर्शाया गया है कि यज्ञ, सत्य, दम, शौच, कोमलता, लज्जा, धीरता, दान, तप और ब्रह्मचर्य धर्म के शरीर हैं तथा अहिंसा, समता, शान्ति, तप, शौच तथा प्रमादराहित्य उसकी प्राप्ति के द्वार ।[२] वस्तुतः विविध संवादों, आख्यानों एवं प्रश्नोत्तरों के माध्यम से महाभारत में प्रतिपादित सार्वभौमिक और सार्वकालिक प्रासंगिकता से युक्त जीवन-मूल्य यह सिद्ध करते हैं कि इसके लिए प्रयुक्त एक अन्य सम्बोधन आचार-संहिता नितान्त यथार्थ और सर्वथा इसके प्रतिपाद्य विषय के अनुरूप है । श्रीमद्भगवद्गीता इसकी अनन्यतम निधि है, जिसे समूचे विश्व में आदर और सम्मान की दृष्टि से देखा जाता है । इसको दिया गया दूसरा नाम गीतोपनिषद् है । भगवान् श्रीकृष्ण और अर्जुन का यह संवाद केवल अर्जुन के विषाद के परिहार में ही सक्षम नहीं, अपितु विश्व के किसी भी दुविधाग्रस्त प्राणी के लिए आशा की एक उज्ज्वल किरण की भाँति सदा सर्वदा देदीप्यमान रहा है । यद्यपि इसकी प्रचारस्थली युद्धभूमि और इसका उद्देश्य अर्जुन को युद्धोन्मुखी बनाना तथा धर्मयुद्ध को हिंसारहित यज्ञ घोषित करना है, तो भी इस उपदेश में हिंसा को सर्वोपरि स्थान दिया गया है । इस संवाद में जिन उपनिषदों के आंशिक उद्धरण उपलब्ध होते हैं, वे हैं बृहदारण्यक, छान्दोग्य, मुण्डक, कठ, श्वेताश्वतर, महानारायण, नृसिंहतापिनी, गोपालतापिनी तथा रामतापिनी ।[३]

अर्जुन को जो विषाद युद्ध से पूर्व हुआ था, युधिष्ठिर युद्धोपरान्त उसी विषाद से ग्रस्त हो गए । वे इतने आतुर हो उठे कि उन्होंने अपना राज्याभिषेक करवाने से भी इनकार कर दिया । उन्हें भीष्म से परामर्श करने के लिए कहा गया । यहीं से महाभारत के अनन्य अंश शान्तिपर्व का समारम्भ होता है । यह पर्व आद्यन्त विशिष्ट विवेकज ज्ञानियों के उपदेशों, अनुभवी सन्तों के सारगर्भित प्रवचनों तथा धर्मप्रवर्तकों को मन्तव्याभिव्यक्ति से

---

१. हिस्ट्री ऑफ इण्डियन लिटरेचर, पृ. २६६

२. आरण्यकपर्व, २६८.७-८

३. गीताकर्मयोगरहस्य, पृ. ५३३

ओतप्रोत है । इसमें राजधर्म के अन्तर्गत लगभग सभी धर्मों की चर्चा उपलब्ध होती है । मानव-जीवन को जीने योग्य बनाने का श्रेष्ठतम साधन यम-नियम का निर्वाह दर्शाया गया है —

**अहिंसा सत्यवचनं सर्वभूतेषु चार्जवम्।**
**क्षमा चैवाप्रमादश्च यस्यैते स सुखी भवेत्॥** [१]

जिस प्रकार आज के युग में किए जानेवाले आयुर्वेदौषधि के रोगनिवारक शक्तिविषयक प्रयोगों के परिणामस्वरूप हमारी चिरकाल से अवहेलित अमृतसंजीवनी विष्णुरूपा नीम अपनी चिरविस्मृत प्रतिष्ठा को पुन: प्राप्त करने में समर्थ हो गयी है, उसी प्रकार वर्तमान काल में वैद्यक एवं अन्य प्राच्य ग्रन्थों पर किए गए परिशीलनों ने विश्व-सभ्यता और संस्कृति को संस्कृत भाषा द्वारा दिए गए योगदान को अक्षुण्ण सिद्ध किया है । आज का युग जिन समस्याओं से आक्रान्त है, उनका समाधान तभी सम्भव है, जब हम इस भाषा में रचित साहित्य में प्रतिपादित जीवनमूल्यों को सच्चे मन से अपनाएँ, ताकि संस्कृत वाङ्मय में संजोया गया स्वप्न साकार हो सके । यह कह देना निश्चित रूप से अतिशयोक्ति नहीं कि संस्कृत भाषा ने अपने सोद्देश्य साहित्य के माध्यम से समूचे विश्व को लोकमंगल की साधना की प्रेरणा दी है, शान्ति का सन्देश दिया है और सबके प्रति आत्मवत व्यवहार का परामर्श दिया है । उस वाङ्मय में सभी के सुख की कामना की गयी है । इसमें प्रतिपादित जीवनमूल्य विश्व सभ्यता और संस्कृति के पथ-प्रशस्तक थे, हैं और अनन्त काल तक रहेंगे । संक्षिप्ततः संस्कृत भाषा में रचित वाङ्मय में समूचे विश्व के लिए मात्र अभ्युदयसाधक सामग्री ही उपलब्ध नहीं है, अपितु निःश्रेयसलाभदायक साधन भी प्रचुर मात्रा में विद्यमान हैं । यही कारण है कि आज भी समूचा विश्व इसके साहित्य में उपलब्ध प्रवृत्तिसमर्थक और निवृत्तिपोषक सामग्री को सहर्ष स्वीकार कर रहा है ।

१. शान्तिपर्व, २०८.६

# प्राच्यकालीन पञ्चायत-व्यवस्था

डॉ. रूपकिशोर शास्त्री

हमारे देश में प्राचीन काल से ही पञ्चायत-प्रथा का प्रचलन रहा है । विवादों का निर्णय करने के लिए ग्रामों में तो पञ्चायतों का अस्तित्व था ही, नगरों में भी समाज के विभिन्न वर्गों की अपनी पञ्चायतें होती थीं । वैदिक युग में भी पञ्चायतों के अस्तित्व के प्रमाण वैदिक साहित्य में प्राप्त होते हैं ।[१] प्राच्यकालीन पञ्चायत-व्यवस्था से सम्बन्धित बिन्दु इस प्रकार हैं—

**१. पंचायतों के वर्ग**—प्राचीन भारत में नगरों और ग्रामों में कृषकों, व्यापारियों, पशुपालकों, शिल्पियों आदि के संघ अस्तित्व में थे । उनके अपने नियम थे । इन सभी संघों की अपनी सभाएँ और पञ्चायतें थीं । ये अपने नियमों के अनुसार संघ के सदस्यों के विवादों का निर्णय किया करती थीं । राजकीय न्यायालयों में जाने से पूर्व संघ के सदस्य यह प्रयत्न करते थे कि वे अपने विवादों का निपटरा वहीं मान्य पञ्चों से करा लें ।

'गौतम धर्म सूत्र'[२] के "**कृषकः वणिक् पशुपालकः कुसीदकः कारवः स्वे स्वे वर्गे**"—इस व्यवस्था के अनुसार कृषक, व्यापारी, महाजन, पशुपालक, शिल्पी आदि अपने-अपने वर्गों में विवादों के सम्बन्ध में प्रमाणस्वरूप गण्य हैं । अपनी रीति, परम्परा और विधानों के अनुसार वे अपने विवादों का निर्णय अपने-अपने वर्ग की पञ्चायतों में कर सकते हैं । धर्म को साक्षी बनाकर अपने-अपने विवादों का निर्णय सम्पन्न करा लें, यही अच्छा है ।[३] उनके विवादों का निर्णय अन्य जनों द्वारा सम्भव नहीं है । अतः तद्वर्ग की परम्पराओं को जाननेवालों को ही उनका निर्णय करना चाहिए, ऐसा उल्लेख शुक्रनीतिसार में किया गया है ।[४]

इसी तथ्य के विस्तार में जाते हुए आचार्य शुक्र लिखते हैं कि आरण्यकजन आरण्यकों से, संघ बनाकर रहनेवाले (सार्थिक) जन अपने संघ के लोगों से, सैनिकजन सैनिकों से, ग्रामवासीजन ग्रामवासियों से और

---

१. त्यान्वशिना हुवे सुदंसमा गृभे कृता ।
ययोरस्ति प्रणः सख्यं देवेष्वध्याप्यम् ॥ ऋग्वेद ८.१०.३

२. गौ० ध० सू० , २.२.२ में वर्णित

३. कीलाशाः कारुकाः शिल्पिकुसीदकश्रेणिनर्तकाः ।
लिङ्गिनस्तस्कराः कुर्युः स्वेन धर्मेण निर्णयम् ॥ शुक्रनीतिसार, ४.५.१८

४. अशक्यो निर्णयो ह्यन्यैस्तत्तैरेव कारयेत् । वही, ४.५.१९

अरण्यवासीजन अरण्यवासियों से अपने-अपने विवादों का निर्णय करा लें। इसका कारण यह है कि जो व्यक्ति जहाँ रहते हैं, वस्तुतः वही वहाँ के गुण-दोषों को भली-भाँति जान सकते हैं।[१]

याज्ञवल्क्य ने गण के स्थान पर पूग पद का प्रयाग किया है।[२] शास्त्रकारों ने कुल, श्रेणी और गण (पूग), इन तीन प्रकार की पञ्चायतों का उल्लेख किया है।[३]

**२. कुल**—कुल के अन्तर्गत संयुक्त परिवारों की गणना की गयी थी। संयुक्त परिवारों के आपसी विवादों का निर्णय कुल के वृद्धजन मिल बैठकर किया करते थे।

**३. श्रेणी**—श्रेणियाँ दो प्रकार की होती थीं— जातिगत और व्यवस्थागत। इन श्रेणियों से सम्बद्ध विवादों का निर्णय पञ्चायतों के पञ्च किया करते थे।

**४. गण (पूग)** —गण या पूग की पञ्चायतों में ग्राम, नगर या जनपद के सभी वर्गों के प्रतिनिधि आते थे। इनको सभी छोटे-मोटे विवादों का निर्णय करने का अधिकार था। आर्य शुक्र का कथन है कि ये पंचायतें चोरी-डकैती आदि गम्भीर अपराधों को छोड़ शेष सभी विवादों का फैसला सुनाती थीं।[४] सत्यकेतु विद्यालंकार का मन्तव्य है कि प्राचीन भारत में ग्राम के स्वशासन के संचालन के लिए दस समितियाँ होतीं थीं। इनमें एक न्याय समिति होती थी।[५]

**५. निर्णयों के विरुद्ध अपील**—कुल आदि की पञ्चायतों के निर्णयों से वादी या प्रतिवादी के असन्तुष्ट होने पर उनके निर्णयों के विरुद्ध अपील करने का प्रावधान भी प्राचीन मनीषियों ने किया था। कुल पञ्चायत में विवाद के तय न होने पर इसे श्रेणी पञ्चायत में लाया जा सकता था। श्रेणी पञ्चायत के निर्णय से असन्तुष्ट होने पर इसे गण (पूग) अथवा जनपद की पञ्चायत में लाया जा सकता था। इस पञ्चायत के निर्णय से भी सन्तुष्ट न होने पर विवाद को राजा के न्यायालय में अथवा राजा द्वारा नियुक्त न्यायाधीश के न्यायालय में लाया जा सकता था। वह राजा या न्यायाधीश अपने नियमों के अनुसार विवाद का निर्णय करता था।[६]

**६. शासन द्वारा पञ्चायतों को मान्यता**—स्थानीय संगठनों या पञ्चायतों के नियमों को शासन द्वारा मान्यता दी जाती थी। इनके निर्णय भी राज्य द्वारा मान्य थे, परन्तु निर्णयों के क्रियान्वयन का अधिकार राजा को

---

१. आरण्यकास्तु स्वकैः कुर्युः सार्थिकाः सार्थिकैः सह।
सैनिकाः सैनिकैरेव ग्रामेऽप्युभयवासिभिः॥
अभियुक्ताश्च ये यत्र सन्निबन्धनयोजनाः।
तत्रत्यगुणदोषाणां त एव हि विचारकाः॥ वही, ४५.२३-२४

२. पूगाः समूहाः भिन्नजातीनां भिन्नवृत्तिनाधिकस्थाननिवासिनां यथा ग्रामनगरादयः श्रेणयो नानाजातीयानामेकजातीनां संघाताः। कुलानि जातिसम्बन्धिबन्धूनां समूहाः।— याज्ञवल्क्य स्मृति १.३० पर मिताक्षरा टीका

३. नृपेणाऽधिकृताः पूगाः श्रेणयोऽथ कुलानि च। याज्ञवल्क्य स्मृति, १.७४

४. साहसस्तेयवर्ज्यानि कुर्युः कार्याणि ते नृणाम्। शु.नी.सा. ४.५.३९

५. डॉ. सत्यकेतु विद्यालंकार की पुस्तक 'प्राचीन भारत की शासन- संस्थाएं तथा राजनीतिक विचार' पृ. २५८

६. विचार्य श्रेणिभिः कार्यं कुलैर्यन्नविचारितम्।
गणैश्च श्रेण्यविज्ञातं गणाज्ञातं नियुक्तकैः॥ शु.नी.सा., ४.५.३०

ही प्राप्त था। यदि ये संगठन या पञ्चायतें अपने नियमों का पालन नहीं करती थीं, तो वे भी राजा द्वारा दण्डनीय थीं।[१] स्थानीय संगठनों द्वारा अपने नियमों का पालन न करने पर तथा सदस्यों के मध्य हुए समझौतों का पालन न करने पर शासन इनको दण्डित कर सकता था[२]।

कुल, श्रेणी, गण अथवा पूग की पञ्चायतें सभी प्रकार के विवादों पर फैसला सुनाने के लिए स्वतन्त्र थीं, परन्तु चोरी, डकैती आदि कुछ विशिष्ट प्रकार के विवादों का निर्णय करने का अधिकार इन्हें नहीं था।[३] इन विवादों का निर्णय शासन द्वारा स्थापित न्यायालय की कर सकते थे।

कौटिल्य ने भी ग्रामों के खेत आदि से सम्बन्धित छोटे-मोटे विवादों के निर्णय का अधिकार ग्रामवृद्धों को ही था।[४] उसने इस संगठनों की विधायिका शक्ति को स्वीकार किया था।[५] कौटिल्य का मत है कि अपने-अपने वर्ग में यथोचित देश और काल में अपनी प्रवृत्ति के अनुसार किये गये सारे व्यवहार नियमों के अनुकूल समझे जाते हैं। उत्तराधिकार में भी देश, जाति, गण और ग्रामों की परम्पराओं तथा आकार को प्रमाण मानना चाहिए।[६]

महाभारत का कथन है कि राजा को श्रेणी, कुल और देश के धर्मों को मान्यता देनी चाहिए। इसमें हस्तक्षेप करना उसके लिए उचित नहीं है।[७]

प्राचीन मनीषी धर्मशास्त्रकारों—शुक्र, कात्यायन, बृहस्पति, याज्ञवल्क्य आदि ने पूग (गण), श्रेणी और कुल में पहले-पहले को बादवाले की अपेक्षा अधिक बलवान बताया है। इसका अभिप्राय यह है कि वे कुल की अपेक्षा श्रेणी को, श्रेणी की अपेक्षा गण को, गण की अपेक्षा सभ्य को और सभ्य की अपेक्षा अध्यक्ष को अधिक शक्तिशाली मानते हैं। राजा इन सबसे अधिक शक्तिशाली होता है। राजा का कर्तव्य है कि धर्म-अधर्म का निश्चय करके वादों का निर्णय करे। यह सारी व्यवस्था एक दूसरे के अधीन है।[८]

---

१. कुलानि ज्ञातीः श्रेणींश्च गणान् जानपदांस्तथा।
स्वधर्मचलितान् राजा विनीय स्थापयेत् पथि। याज्ञवल्क्य स्मृति, १.३८

२. एतद् दण्डविधिं कुर्यात् धार्मिकः पृथिवीपतिः।
ग्रामजातिसमूहेषु समय व्यभिचारिणाम्॥ मनुस्मृति, ८.२२१

३. (क) संज्ञा ये विहिताः सम्यक् कुलश्रेणिगणादयः।
साहसस्तेयवर्ज्यानि कुर्युः कार्याणि ते नृणाम्॥ बृहस्पति स्मृति, १.५८
(ख) शुक्रस्मृतिसार, ४५.२९

४. अर्थशास्त्र, ३.११.७

५. वही, ३.१.१६

६. देशस्य जात्याः संघस्य धर्मो ग्रामस्य चादि यः।
उचितस्तरयतेनैव दायधर्मं प्रकल्पयेत्। वही, ३.७.४५

७. महाभारत आदिपर्व. ३६.१९

८. (क) बृहस्पति स्मृति. १.९३-९४
(ख) नृपेणाधिकृताः पूगाः श्रेणयोऽथ कलानि च।
पूर्वं पूर्वं गुरुर्ज्ञेयं व्यवहारविधौ नृणाम्। याज्ञ० स्म०, २.३०

उक्त प्रथा के अन्तर्गत ग्रामों और नगरों में विभिन्न वर्गों के अपने संगठन होते थे। उनमें अपने सदस्यों के आपसी विवादों का निर्णय किया जाता था। यह भी व्यवस्था की गयी थी कि किसी वर्ग की पञ्चायत में विवाद प्रस्तुत होने पर पहले यह निर्णय किया जाये कि वह विवाद किस श्रेणी से सम्बन्धित है। यह निश्चय हो जाने पर उस विवाद को उसी श्रेणी की पञ्चायत में भेज दिया जाता था, जहाँ तत् श्रेणिक विद्वज्जन विवादों पर फैसला सुनाते थे। वे विद्वज्जन देशशास्त्रादि की दृष्टि से धर्माधर्म की समीक्षा करके ही निर्णय देने के पक्षधर होते थे।[१]

इस प्रकार सभी प्राचीन शास्त्रकारों ने पूग, श्रेणी और कुलों के संगठनों को पारस्परिक विवादों को सुलझाने का अधिकार दिया था। ये पूग, श्रेणी और गण एक प्रकार की ही पञ्चायतें थीं। एक स्थान पर रहने-वालों, एक ही प्रकार का व्यवसाय करने वालों तथा एक ही प्रकार के सदस्यों का हितसाधन करती हुई ये पञ्चायतें विवादों पर फैसला सुनाती थीं। इन प्राचीनकालीन पञ्चायतों के सम्बन्ध में डॉ० अल्तेकर ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'स्टेट ऐंड गवर्नमेण्ट इन एन्शियेण्ट इण्डिया' में लिखते हैं— ये संगठन ग्रामों के लोकप्रिय कोर्ट (लोक अदालत) थे, और इनका सामाजिक महत्त्व था। भारतीय इतिहास में हजारों वर्षों तक ये प्रभावशाली रहे। यद्यपि इनकी स्थिति अराजनीतिक थी, तथापि जनता में ये अधिक लोकप्रिय और मान्य थे।[२] डॉ० राधाकुमुद मुखर्जी ने लिखा है—"प्राचीन भारत में जनसमुदायों ने अपने नियम-कानून निर्धारित किये थे। धर्मशास्त्रों तथा शासन ने भी इन्हें मान्यता दी थी। इनको अपने नियम बनाने तथा विवादों का निर्णय करने का अधिकार प्राप्त था। परन्तु इन निर्णयों में प्रचलित परम्पराओं तथा धर्मशास्त्रकारों का ध्यान रखा जाता था। इनके विरुद्ध किया गया निर्णय अमान्य समझा जाता था।"[३]

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि प्राचीन विधि-निर्माताओं और धर्मशास्त्रकारों ने पूग, श्रेणी और कुलों को अपने सदस्यों के विवादों को सुलझाने का अधिकार दिया था। शासन इन्हें मान्यता देता था। इन पञ्चायतों को न्याय करने का अधिकार देने से शासन और जनसधारण—दोनों को ही बहुत सुविधाएँ प्राप्त थीं। न्याय-व्यवस्था में उनके सहयोग और अधिकार के कारण केन्द्रीय शासन पर कार्य का बोझ कम हो जाता था। जनसामान्य को भी अल्प समय और अल्य व्यय में तथा आसानी से अपने विवादों फैसला मिल जाता था।

---

(ग) राजा ये विदिता सम्यक् कुलश्रेणिगणादयः।
साहसस्तेयवर्ज्यानि कुर्युः कार्याणि ते नृणाम्॥
विचार्य श्रेणिभिः कार्यं कुलैर्यन्न विचारितम्।
गणैश्च श्रेण्यविज्ञातं गणाज्ञातं नियुक्तकैः॥
कुलादिभ्योऽधिकाः सभ्यास्तेभ्योऽध्यक्षोऽधिकः स्मृतः।
सर्वेषामधिको राजा धर्मार्थनियोजकः॥ शुक्रनीतिसार,४.५.२९-३१

१. प्रत्यहं देशदृष्टैश्च शास्त्रदृष्टैश्च हेतुभिः।
जातिजानपदान् धर्मान् श्रेणिधर्मास्तथैव च॥
समीक्ष्य कुलधर्माश्च स्वधर्मं प्रतिपादयेत्॥ वही,४.५.४५

२. स्टेट ऐंड गवर्नमेण्ट इन एन्शियेण्ट इण्डिया, पृ० २४८

३. लोकल गवर्नमेण्ट इन एन्शियेण्ट इण्डिया। पृ० १३८

# Concept of Human Rights in Vedic Tradition

**Dr. Manmohan Acharya**

*Adhikāra* is inherent in every human being. The modern conception of *Adhikāra* includes only the rights which are primarily meant to protect and promote the basic human needs for survival and protect the individual against the state action. However, right from the Vedic period the term *Adhikāra* came to mean both the right and duty since both are complementary to each other. In this article the concept of human rights in Vedic scriptures has been studied and in this context *Adhikāra* is considered both rights and duties.

## Concept of human rights:

Human rights are those rights, which every individual must have against the state by virtue of his being a member of human family irrespective of any other consideration.[1] These are essential for all the individuals as they are consonant with their freedom and dignity and are conducive to physical, moral, social and spiritual welfare.

## Evolution of human rights and their Vedic origin:

Various countries of the world thoroughly thought of the importance of such rights during 20th century. The General Assembly of the United Nations adopted the universal declaration to human rights on 10th Dec. 1948,[2] in view of the modern challenges to human dignity. Further, UN enacted two covenants on 16th Dec. 1966,[3] such as international covenant on civil and political rights and covenant on economic, social and cultural rights. An International covenant on civil and political rights aiming at the abolition of death penalty has

1. D.D.Basu *Human Rights in Constitutional Law* (1994), p.5
2. *General Assembly Resolution*-217 (iii), Dec. 10.1948
3. *Ibid.*, -2200A (xxi),16th Dec.1966

also been passed by the General Assembly on 15th Dec.1989.[1] As early as 1214 AD the English people managed an assurance from King John for their liberty and the Magna Carta[2] granted by King John of England implied the laws protecting the rights of subjects. Such concept was also reflected in Graco-Roman natural law doctrines.[3] Speaking about the very origin and importance of the fundamental human rights Justice P.N. Bhagavati observed that, "These fundamental rights represented the basic values cherished by the people of this country (India) since the Vedic times and they are calculated to protect the dignity of individuals and create conditions in which every human being can develop his personality to the fullest extent.[4] According to the description in Vedic literature it is found that the Vedic seers awakened the people to proclaim their justified rights i.e. "उत्तिष्ठत ! जागृत ! प्राप्य वरान्निबोधत"

**Human rights in Vedic literature**

The various types of human rights along with their humanitarian approach are found in the Vedas. 36 numbers of such rights are discussed in this article being divided into three categories for the convenience of better comparative study of the Vedic literature vis-a-vis the charters of human rights.

**1. Vedic human rights and their enactment in UN Charters:**

The following items of rights were discussed by the Vedic law makers and further enlisted in the United Nations Declaration and Covenants.

(i) Right to life, liberty and security of persons.[5]

(ii) Right to equality[6]

1. *General Assembly Resolution*- 44.128, 15th Dec.1989
2. The Original Magna-Carta in Latin Constituled of 70 Clauses
3. H.O.Aggarwal : *Human Rights*, Central Law Publication, 3rd edition 2000, p.4
4. Maneka Gandhi V.Union of India, AIR,1978, S.C.at 620
5. Art-21, *Indian Constitution*; Art-3-*UDHR* 1948; Art -9-*ICESCR* 1966; Art- 6(i) and 9 of *ICCPR*, 1966; Art -1(ii), *ICCPRADP* 1989; *Ṛigveda*, 2.41.12; तै.ब्रा - २.५.३.१; बा.सं, २५.११; अ० १८.३.६२; मनु; १.२.७.२
6. Art.14, *Indian Constitution*; Art -1 &7, *UDHR* 1948; Art-2(ii) *ICESCR* 1966; Art-29 *ICCPR*,1966; *Ṛigveda*, 10.191.3 and 8.3.7; , 7.12.1 and 20.99.1; *Manu*, 8/178

(iii) Right to recognition as a person before the law.[1]

(iv) Right to freedom of movement and choose his residence.[2]

(v) Right to assemble peacefully and without arms and right to form association.[3]

(vi) Right to freedom of thought, conscience, free-opinion and expression.[4]

(vii) Right to religion [5]

(viii) Right to privacy, family and home.[6]

(ix) Right to own property.[7]

(x) Right to adequate food, clothing, housing and standard of living and freedom from hunger.[8]

(xi) Right to work.[9]

(xii) Right to physical and mental health.[10]

(xiii) Right to education including a plan for implementing compulsory education.[11]

(xiv) Right to freedom from torture, inhuman or degrading treatment or punishment.[12]

---

1. *Preamble of Indian Constitution*; Art-6 *UDHR* 1948; Art-16 *ICCPR* 1966; अहं ब्रह्मास्मि; मनु० 7.8
2. Art -19 (c) (D) and (E), *Indian Constitution*; Art-6 & 13, *UDHR* 1948; Art-12 *ICCPR*, 1966; 30/11; 6.3.2.8; *Ṛv*-6.51.16 and 9.69.16; ईश.1.1
3. Art-19(B)(C), *Indian Constitution*; Art-22 and 23 UDHR; Art 21 and 22 ICCPR; Art-8 *ECESCR*; *Ṛ.V* 10-191-2; शु० य० वे०-34-63.
4. Art-19(iii)and 25, *Indian Constitution*; Art-18 and 19 *UDHR*;Art-18(i) (ii)(iii) and (iv) *ICCPR*
5. Art-19, *Indian Constitution*; Art-18 and 19 *UDHR*; औसनस- 3.15; यजु.वे.-36.18
6. Art-21, *Indian Constitution*; Art-17, *ICCPR*; *Ṛ.V.* 7.56-14, 1-114-10
7. Art-300A, Indian Constitution; Art- 17, U.D.H.R, 1948, ऋग्वेद-अहं राष्ट्री संगमनी वसूनाम्। ईश-मा गृधः कस्यस्विद् धनम्; मनु० 8.199
8. New Raviera Co-operative Housing Society V.Special Land Regristion Officer, 1996, *ISCJ* 117; Art-11, *ICECSR* 1966, ऋग्वेद, -10.117.6 and 2-14.1, अथर्व० -3.26.
9. Art-42 *Indian Constitution*; Art-23, UDHR 1948; Art-6 ICESPR 1966.- कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन गीता। "त्रिकर्मकृत् तरति जन्ममृत्य" कठ०
10. Art-47, *Indian Constitution*; Art-25, *UDHR* 1948; Art-12, *ICESPR* 1966 अथर्व -4.17
11. Art-45 (Directive Principles), *Indian Constitution*; Art-26, UDHR 1948; Art-13, ICSPR 1966, अथर्व० 4.17.1, Again तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु। ऋ० 10. 137. 2., अथर्व० 3.12.9
12. Art-17, *Indian Constitution*; Art-5, *UDHR* 1948; Art 7, *ICCPR* 1966 and *ṚV*. 8.11.7

(xv) Right to marry and found family.[1]

(xvi) Right to motherhood and childhood.[2]

(xvii) Right to nationality.[3]

(xviii) Right to vote.[4]

(xix) Right to good social and international order.[5]

(xx) Right relating to science and culture.[6]

(xxi) Right to defence and public hearing by an independent and impartial tribunal.[7]

**2. Human Rights accepted by UN Charters and Indian Constitution:**

The huge numbers and types of crimes are found in the 20th century those have not even been thought of in Vedic times by the then law makers. Some new types of human rights are enlisted in the human rights declaration and convenants which are not found in the Vedic scriptures. They are as under :

(i) Right to minority.[8]

(ii) Right to seek and enjoy in other contry's asylum from persecution.[9]

(iii) Freedom from arbitrary arrest and detention or exile.[10]

(iv) Right to freedom from death penalty.[11]

---

and 6.75-14

1. Art-39 (6), *Indian Constitution*; Art-16 *UDHR*; Art 23, ICCPR 1966-- पुनःपत्नीमग्निरदात् आयुषा सह वर्चसा, दीर्घायुस्याः यः पतिः जीवन्ति शरदः शतम् । ऋ.10.89
2. Art-39 (a) and (b), *Indian Constitution*; Art-16 *UDHR*; Art-10 *ICESPR* Art-24, *ICCPR*- 1966, Vedic ref.---- जातकर्म संस्कार ।
3. Art-5ka *Indian Constitution*, Art- 15 *UDHR*, Art-24 *ICCPR*---- राष्ट्रे जागृयामः ।
4. Art-21, *UDHR*, Art-25, *ICCPR* 1966, गणानां त्वां गणपतिं हवामहे ।
5. Art-38, *Indian Constitution*, Art-28 *UDHR*, समानः मन्त्रः समितिः समानी ।
6. Art-29, *Indian Constitution*; Art-27, *UDHR*; Art-15,*ICESPR*; and *ṚV*.-1.116.1
7. Art-10, *UDHR*; Art-14, *ICCPR* 1966, *ṚV*. 4.40.5, *Tai H.S.*, 1.8.15.2
8. Art-29, *Indian Constitution*.
9. *U.D.H.R.* Art-14(Para-1
10. Art-9, *UDHR*, Art-13, *ICCPR* 1966
11. Art-1 (Para-2) *ICCPRADP* 1989, Art-10-*ICCPR*-1966

(v) Presumption of innocence until proved guilty in public trial.[1]

(vi) Right to freedom from ex-post-facto laws.[2]

(vii) Right to freedom from imprisonment for inability to fulfill the contractual obligation.[3]

Perhaps the Vedic seers did not agree with the unrestricted and absolute individual rights for the interest of state and good social order. Unrestricted liberty and freedom tends to become a licence and jeopardizes the liberty and freedom of others.[4]

**3. Eight basic human rights established by Vedic seers:**

The modern concept of fundamental rights are indebted to the Vedas, Brāhmaṇs, Āraṇayakas, Upaniṣads and other Śūtra books for their vital contribution towards the world human rights. Eight basic *Adhikāra*-s (rights and duties) are found in the Vedic literature and allied books which contain the important characteristics of the 20th century's approach of world human rights.

(i)*Dharmādhikāra*:

Religion means a belief in God or gods, who has/have created the universe and given man a spiritual nature which continues to exist after the death of the body.[5]The religion is accepted as the religious practice of an individual or a particular community as per the rule framed in international covenant on civil and pollitical rights, 1966.[6] However, *Dharma* is a distinguished phenomenon in the Vedas practised by each and every individual.[7] Manu, a great follower of the Vedas includes ten characteristics of *Dharma*. *Dhṛti* (concentration of mind), *Kṣamā* (forgiveness), *Dama* (control over the passions), *Asteya (non-stealing)*, *Śauca* (internal and external purity), *Indriya-nigraha* (control over the organs), *Dhee* mental ability, *Vidyā* (sacred knowledge)

1. Art-II, *UDHR*-1948
2. Art-II, *UDHR*- 1948
3. Art-II, ICC*PR*-1966
4. Wills, *Constitutional Law and United States*, pp.477-82
5. Oxford Advanced Learned Dictionary by A.S. Hornby. P.1064.
6. Art-8 (i) (ii) (iii)(iiii), *ICCPR*- 1966
7. Manu 2.1; also in *Viśvāmitra*

